इस प्रकार जो कार्य मनुष्य को अधर्म से बचाते हैं, वह भी धर्म में ही गिने जाते हैं। इसके लिए एक दृष्टान्त दिया जाता है। सभी जानते हैं कि युद्ध कोई अच्छी वस्तु नहीं है ; क्योंकि इससे मनुष्य-जाति को अनेक प्रकार के भयङ्कर कष्ट उठाने पड़ते हैं ; परन्तु राजा के लिए विशेष अवस्थाओं में युद्ध करना इसलिए धर्म माना गया है कि युद्ध बहुत से अधर्म और अन्यायों को रोकता है। किसी-किसी अवस्था में तो राजा के लिए युद्ध न करना पाप बताया गया है, क्योंकि युद्ध के न होने से अत्याचार अपनी सीमा से बढ़ जाते हैं और उसके बिना उनका सुधार हो ही नहीं सकता।

इसी प्रकार यद्यपि आयु पर्यन्त ब्रह्मचारी तथा जितेन्द्रिय रहना धर्म है ; परन्तु ऐसा करना सर्वसाधारण की शक्ति के बाहर है। एक करोड़ मनुष्यों में एक भी मुश्किल से मिलेगा, जो आयु पर्यन्त ब्रह्मचारी रह सके। विवाह करने से अनियमित काम-चेष्टा की रोक होती है, इसलिए यह भी धर्म में ही सम्मिलित है। जिस प्रकार यह सिद्ध है कि राजा को युद्ध उसी करना चाहिए, जब अन्याय रोकने के लिए उसकी आवश्यकता हो और मनुष्य की प्रकृति इस प्रकार की है कि राजा को युद्ध करने के लिए मजबूर होना ही पड़ता है ; इसी प्रकार नियम-विरुद्ध काम-चेष्टा तथा पाशविक व्यवहार को रोकने के लिए विवाह की आवश्यकता पड़ती है। यह विवाह उस समय तक न्यायसङ्गत है, जब तक उससे दो कार्य सिद्ध हो सकें :—

( १ ) सन्तानोत्पत्ति ;

( २ ) अनियमित काम-चेष्टा या व्यभिचार का रोकना।

मनुष्य की प्रवृत्ति बताती है कि यदि विवाह-प्रणाली न हो, तो व्यभिचार बहुत बढ़ जाय और इसके साथ यह बात भी, इतिहास तथा मनुष्य-जाति की गति पर दृष्टि डालने से, विदित हो जाती है कि यदि विवाह के इतने कड़े नियम बनाए जायँ, जिनके भीतर रहना सर्वसाधारण की शक्ति के बाहर हो, तब भी व्यभिचार बढ़ता है। यह दो प्रकार से होता है :—

( १ ) गुप्त रीति से व्यभिचार करना ; और

( २ ) नियमों को जान-बूझ कर तोड़ना।

सब जानते हैं कि चोरी करना पाप और महापाप है, परन्तु जब सामाजिक नियम इतने कड़े हो जाते हैं कि लोगों को खाने को नहीं मिलता; तो वह गुप्त या प्रकट रीति से चोरी करने लगते हैं और भयङ्कर से भयङ्कर दण्ड तथा जेलख़ाने भी इनको रोक नहीं सकते।

किसी मनुष्य को नियम में रखने के लिए दो बातों की - है :—

( १ ) नियम इतने भी न हों कि उनको नियम न कहा जा सके ; और

( २ ) इतने कड़े भी नहीं, जिन पर चलना अधिकांश जन-संख्या की शक्ति के नितान्त बाहर हो।

यदि नियम केवल नाम-मात्र ही हों अर्थात् यदि विवाह का ऐसा नियम बना दिया जाय कि कोई स्त्री किसी पुरुष के साथ जब चाहे और जहाँ चाहे, बिना किसी विशेष सीमा के सम्भोग कर सके; तो यद्यपि यह भी एक प्रकार का नियम है, तथापि वास्तविक दृष्टि

से देखा जाय, तो यह नियम केवल कथन ही है; इसका होना न होना बराबर है अर्थात् यदि ऐसा नियम न होता, तो भी वही परिणाम निकलता, जो इस नियम के होने से निकलता है।

परन्तु उसके साथ ही यदि केवल यह नियम बना दिया जाय कि जब तक सन्तान की इच्छा और आवश्यकता सिद्ध न हो, उस तक स्त्री या पुरुष को परस्पर सम्बन्ध करने की आज्ञा ही न दी जाय, तो यह नियम सर्वसाधारण की शक्ति से बाहर है और हज़ार में एक मनुष्य का भी इस पर चलना सम्भव नहीं! अतः इस कड़े नियम से भी वही परिणाम निकलेगा, जो उसके न होने से निक । अर्थात् या तो लोग गुप्त रीति से इस नियम का उल्लङ्घन करेंगे या इस नियम से तङ्ग आकर खुल्लमखुल्ला इ सामना करेंगे और अपने सुभीते के लिए अन्य नियम बना लेंगे। इस-लिए इन दोनों के मध्यवर्त्ती एक ऐसा नियम बना दिया गया है कि यदि स्त्री-पुरुष ब्रह्मचर्य के पालन में असमर्थ हों, तो वह विवाह करके सन्तानोत्पत्ति कर लें अर्थात् अपनी काम-चेष्टा को इतना सन्तुष्ट कर लें, जिससे मुख्य-उद्देश अर्थात् सन्तानोत्पत्ति की पूर्ति हो जाय। लोक में भी यही देखने में आता है—स्त्री और पुरुषों के विवाह इसी उद्देश को ध्यान में रख कर किए जाते हैं।

कुछ लोगों का विचार है कि विवाह का एक मात्र उद्देश स्त्री-पुरुष के प्रेम की वृद्धि है; परन्तु यह केवल वार है। जब हम कहते हैं कि गृहस्थ-प्रेम का आधिक्य ही विवाह का प्रयोजन है तो हम केवल शब्दों की रोचकता पर ही मुग्ध होकर कहते हैं—उनके अर्थों पर गम्भीर दृष्टि नहीं डालते। वस्तुतः प्रेम-वृद्धि से भी

वही तात्पर्य है, जो ऊपर कहा गया है अर्थात् स्त्री और पुरुष में परस्पर संयोग की जो स्वाभाविक इच्छा है, उसको नियम के अनुकूल रखना ! सम्भव है कि कोई ऐसा आक्षेप करने लगे कि तुमने प्रेम जैसे उच्च भाव को काम-चेष्टा जैसे निकृष्ट भाव का समानार्थक समझ लिया ; परन्तु यह बात नहीं है ; दाम्पत्य प्रेम का वही अर्थ नहीं होता, जो भाई-बहिन के प्रेम, पिता-पुत्र के प्रेम एवं माता और पुत्री के प्रेम का होता है। वस्तुतः प्रेम शब्द पर पूर्ण विचार करने से ही पता है कि जब हम यह कहते हैं कि अमुक स्त्री अमुक पुरुष से प्रेम करती है या अमुक पुरुष अमुक स्त्री से प्रेम करता है, तो इसका वही तात्पर्य नहीं होता, जो उस समय होता है, जब हम यह कहते हैं कि अमुक पुरुष अपने पुत्र से प्रेम करता है। रही उच्च भाव या नीच भाव की बात ; उसके विषय में केवल इतना ही कहना पर्याप्त है कि परमात्मा ने मनुष्य को जो-जो भाव दिए हैं, वह सभी उच्च और पवित्र हैं। केवल उनका सीमा से बढ़ जाना या दुष्ट-प्रयोग करना ही नीचता है ! जिस प्रकार स्त्री और पुरुष के प्रेम को सीमा से बढ़ जाने या दुरुपयोग की दशा में काम-चेष्टा के दुष्ट नाम से सम्बोधित करते हैं, उसी प्रकार पिता और पुत्र के प्रेम को सीमा से बढ़ जाने या दुरुपयोग करने की दशा में मोह जैसे दूषित नाम से पुकारते हैं। बात वही है, उसमें कुछ भेद नहीं पड़ता !!



# दूसरा अध्याय



## स्त्री और पुरुष के अधिकार एवं कर्त्तव्य

अब प्रश्न यह है कि विवाह के उपर्युक्त प्रयोजनों को लक्ष्य में रखते हुए स्त्री और पुरुष के अधिकारों तथा कर्त्तव्यों में कितना साधर्म्य वा वैधर्म्य है? इसमें सन्देह नहीं कि स्त्री और पुरुष की शारीरिक आकृति तथा आन्तरिक स्वभाव में अनेकों समानताएँ और अनेकों भेद हैं; परन्तु यदि विचार किया जाय, तो समानताएँ अधिक और भेद कम हैं। भेदों का होना तो स्वाभाविक है; क्योंकि यदि भेद न होता, तो स्त्री-पुरुष नाम ही अलग-अलग न होते। पदार्थ की भिन्नता से ही पदों की भिन्नता है; परन्तु प्रायः देखा जाता है कि इस भेद को, जहाँ तक इसका सम्बन्ध कर्त्तव्य और अधिकार से है, अत्युक्ति के साथ कथन किया गया है। नीम और आम के वृक्ष यद्यपि भिन्न-भिन्न होते हैं, तथापि इस भेद के कारण उनके पालन-पोषण की आवश्यकता में भेद नहीं होता। जिस प्रकार नीम को जल-वायु तथा प्रकाश की आवश्यकता है, उसी प्रकार आम को; परन्तु स्त्री और पुरुष में तो इतना भी भेद नहीं, जितना नीम और आम के वृक्षों में है। स्त्री और पुरुष के शरीर की आवश्यकताएँ एक सी हैं। भोजन-छादन दोनों के एक से हैं या कम से कम एक से होने चाहिए।

प्रायः भारतवर्ष तथा दो-एक अन्य देशों में स्त्रियों के लिए शुद्ध वायु तथा प्रकाश की इतनी आवश्यकता नहीं ी जाती, जितनी पुरुषों के लिए ! सभी पुरुष जानते हैं कि सूर्य के प्रकाश के बिना हमारा जीवन ही दुस्साध्य हो जाता है। न केवल नेत्रों के लिए ही सूर्यदेव की सहायता की आवश्यकता है; किन्तु शरीर के समस्त अवयवों की वृद्धि के लिए सूर्य के प्रकाश की ज़रूरत है। परन्तु कुछ महानुभावों ने स्त्रियों के लिए इसकी आवश्यकता ही नहीं समझी और उनका नाम "असूर्यंपश्या" रख दिया। यदि केवल नाम का ही प्रश्न होता, तो कुछ हानि नहीं थी। वस्तुतः यदि देखा जाय, तो अधिकांश में स्त्रियाँ ईश्वर के इस अमूल्य दान से वञ्चित रक्खी जाती हैं और उनकी पञ्चज्ञानेन्द्रियों के गोलकों को घूँघट से छिपा कर उनकी इन्द्रियों को कलुषित अथवा कुण्ठित कर दिया जाता है। इससे उनके शरीर को कितनी हानि होती है, इसका परिणाम उस मृत्यु-संख्या से जाना जा सकता है, जो दिन प्रति दिन स्त्री-जाति में होती है *। गत युद्ध-ज्वर के अवसर पर

* सन् १६११ ई० के अखिल भारतीय मनुष्य-गणना-विवरण (Census Report of India, 1911, Vol. I. Pt. I) के पृष्ठ १६६ के चित्र से विदित होता है कि युवती स्त्रियाँ युवा पुरुषों की अपेक्षा अधिक मरती हैं। बङ्गाल प्रान्त में ११ वर्ष से लेकर १२ वर्ष की आयु तक, बम्बई में १८ और ३५ वर्ष के बीच में, ब्रह्मा में २४ और ४४ वर्ष के बीच में, मद्रास में ७ और २० वर्ष आयु के बीच में, संयुक्तप्रान्त में ६ और १७ वर्ष के बीच में स्त्रियों की मृत्यु अधिक होती है।

( १६१८ई० ) देखा गया था कि स्त्रियाँ पुरुषों से कई गुनी अधिक मरीं ! यह क्यों ? केवल इसलिए कि उनके शरीर पुष्कल और पुष्कल वायु के न होने के कारण बहुत दुर्बल हो गए हैं और वह भयङ्कर रोगों का सामना नहीं कर सकते । की उच्च-जातियों में इन अत्याचारों की मात्रा अधिक पाई जाती है और जो स्त्री सब से कम वायु तथा प्रकाश का सेवन करे, उसे सब से उच्च समझा है। मुझे केवल अपने घर का अनुभव है। मेरी पूज्य माता जी बताती हैं कि ी के में बहुएँ सूर्योदय से पूर्व ही कोठे के भीतर चली जाती थीं और वहीं किवाड़ों के भीतर । कार्य करती रहती थीं, केवल सूर्यास्त के पश्चात् ही उनको बाहर अर्थात् तक आँगन में आने की होती थी। वह में "असूर्यपश्या" थीं और इस नियम का अपवाद केवल उनके के घर ही हो स था। मेरी एक दादी के लिए प्रसिद्ध है कि थोड़े दिन ससुराल के कड़े नियमों का पालन करने के पश्चात् उनका शरीर इतना पल गया था कि चुटकी से चमड़ा नोंच लिया जा सकता था। इस पर उनके पिता की ओर से बड़ा आन्दोलन हुआ और उसका केवल इतना परिणाम निकला कि मेरे प्रपितामह सायङ्काल के यह आज्ञा दे जाया करते थे कि बहुओं को रात्रि के कोठे की , पर भ्रमण करने के लिए भेज दिया जाया करे। यद्यपि ऐसे कड़े नियम भारतवर्ष में देखने में नहीं आते, तथापि यहाँ के उच्च वर्गों में भी इससे कुछ ही कम स्त्रियों पर किया जाता होगा और जिस अँधेरे में नित्य-प्रति रहने वाले

नेत्रों को प्रकाश से चकाचौंध मालूम होता है, उसी प्रकार स्त्रियों को परम्परा से घर के भीतर रहते-रहते ऐसा स्वभाव हो गया है कि प्र से भली प्रकार लाभ उठाना उनके लिए दुर्लभ है। परन्तु यह बड़ी भारी भूल है; क्योंकि स्त्रियों के शरीर भी वायु और प्रकाश में उसी प्रकार वृद्धि को प्राप्त होते हैं, जैसे पुरुषों के! अतएव कोई ऐसा कारण नहीं है कि स्त्रियों के शरीर को वृद्धि की आवश्यकता न हो।

जिस प्रकार स्त्रियों तथा पुरुषों की शारीरिक आवश्यकताएँ समान हैं, उसी प्रकार ी मनोवृद्धि तथा आत्मिकोन्नति में दो बातें सम्मिलित हैं—प्रथम मस्तिष्क-विकास; द्वितीय हृदय-विकास! मस्तिष्क-विकास का साधन विद्या है और हृदय-विकास का साधन आचार की शुद्धता! बिना विद्या के मस्तिष्क का विकास हो नहीं हो सकता और यदि मस्तिष्क विकसित न हो, तो स्त्रियाँ पशुवत् रह जाती हैं। ज्ञान के से हृदय का विकास भी नहीं हो सकता। हृदय का विकास सदाचार की शुद्धता से ही होता है और तथा विद्योपार्जन का घनिष्ट सम्बन्ध होना चाहिए। सदाचार व्यावहारिक है और विद्या काल्पनिक! व्यावहारिक तथा काल्पनिक उन्नति समकालीन होती है। अतः जो लोग स्त्रियों के लिए आचार की आवश्यकता समझते हैं; परन्तु उनको से वञ्चित रखना चाहते हैं, वह सत्र के को रेत की नींव पर बनाना चाहते हैं। जिस यदि शरीर में एक हाथ बलिष्ठ हो जाय और शेष रह जायँ, तो ऐसे शरीर को रोग-ग्रसित है, उसी प्रकार

शरीर, मस्तिष्क तथा हृदय में से किसी एक या दो का अत्यन्त बढ़ जाना और शेष का बलहीन रह जाना मनुष्य की रुग्ण-अवस्था का सूचक है। तमाशा यह है कि स्त्रियों के यह तीनों अङ्ग ही अपूर्ण हैं। शरीर तो निर्बल है ही! मस्तिष्क, विद्याभाव के कारण वृद्धि पाने से रुक गए। शरीर और मस्तिष्क के न रहते हुए सदाचार की उन्नति की आशा व्यर्थ तथा असम्भव है!

बहुधा लोगों का कथन है कि विद्या न पढ़ने से सदाचार सुरक्षित रहता है; परन्तु यह लोग सदाचार का वास्तविक अर्थ नहीं जानते। यदि सदाचार इसी वस्तु का नाम है, तो पत्थर तथा लकड़ी सब से अधिक सदाचारी ठहरते हैं, क्योंकि यह झूठ नहीं बोलते और न चोरी करते हैं!

सदाचार का मूलाधार ईश्वर-पूजा है, जिससे को सर्वथा रक्खा गया है और इस प्रकार के कपोल-कल्पित सिद्धान्त गढ़ लिए हैं कि स्त्री को पति-भक्ति के सिवाय और कुछ कर्तव्य ही नहीं है*। इसमें सन्देह नहीं कि स्त्री के लिए पति-भक्ति एक आवश्यक वस्तु है; जैसा कि कहा है :—

सा भार्या या गृहे दक्षा, सा भार्या या पतिव्रता।
सा भार्या या पतिप्राणा, सा भार्या या प्रजावती॥

परन्तु पति-भक्ति पर इतना बल देना कि सब छूट जायँ, बड़ी भूल है। पति-भक्ति एक आवश्यक

---

* न व्रतैर्नोपवासैश्च धर्मेण विविधेन च।
नारी स्वर्गमवाप्नोति प्राप्नोति पतिपूजनात्॥

व्यवहार है, जिस पत्नी-भक्ति पुरुष के लिए एक सामाजिक कर्त्तव्य है; परन्तु क्या पुरुष का सम्बन्ध इस संसार में केवल स्त्री से ही है और स्त्री का केवल पति से ही? क्या स्त्री की आत्मा का परमात्मा से कुछ भी सम्बन्ध नहीं जैसा कि पुरुष की आत्मा का है? में बात यह है कि पुरुषों ने स्त्रियों पर अत्याचार करने के निमित्त इस प्रकार के सिद्धान्त चला दिए हैं कि वह अपने पति की ही सेवा-शुश्रूषा में लगी रहें और ईश्वरोपासना पर ध्यान न दें, जबकि पति लोगों के लिए स्त्री-व्रत की आवश्यकता ही नहीं समझी जाती।

अब प्रश्न यह है कि यदि इन सब में स्त्री-पुरुष समान ही हैं, तो क्या इन अधिकारों और ों में कुछ भेद भी है? हाँ, है अवश्य; परन्तु इसके कारण उनके (स्त्रियों के) अधिकार बढ़ ही जाते हैं, कुछ कम नहीं होते। तो स्वभावतः स्त्रियाँ शारीरिक बल में कुछ न्यून होती हैं, जिसके यह है कि समाज की ओर से उनकी रक्षा के लिए ऐसे नियम बनाए जायँ, जिनसे का अधिक बलवान् भाग अर्थात् पुरुष इन पर ार न कर सके! दूसरे यह कि उनका हृदय कोमल और प्रेमयुक्त होता है; अतः के -पोषण का अधिक भार माता पर है, न कि पिता पर! परन्तु इससे स्त्रियों के अधिकार बढ़ ही जाते हैं—कम नहीं होते!

प्रायः देखा गया है कि ्य और सभ्य जातियों में यही भेद है कि जातियों में शारीरिक बल ही अधिकार होता है—वहाँ 'जिसकी लाठी उसी की भैंस' होती है। कोई मनुष्य किसी

वस्तु पर अधिकार करने के लिए इससे अधिक कारण नहीं कि वह बलवान् है और उसे ले सकता है। किसी अमुक कार्य के औचित्य और अनौचित्य के लिए भी इससे अधिक नहीं कि वह शारीरिक बल र है और इसलिए उसके सम्मुख किसी की शक्ति नहीं कि उसके अनुचित कार्य को धर्म-विरुद्ध कहने का साहस कर सके ! प्राचीन यूरोप की असभ्य जातियों में यह प्रथा प्रचलित थी कि यदि कोई पुरुष किसी दूसरे को अत्याचारी, झूठा या बेईमान सिद्ध करना चाहता था, तो उससे कुश्ती . था। जो हार जाता, उसी का पक्ष गिर जाता था। समस्त स्मृति और धर्म-शास्त्र की एक नींव शारीरिक शक्ति पर थी; परन्तु सब जानते हैं कि ऐसी प्रथा असभ्यता की जड़ है और इसमें प्रकार की उन्नतियाँ रुक कर मनुष्यों के व्यक्तिगत और सामाजिक अधिकार सुरक्षित न रहने से कर्त्तव्यता में भी बाधा पड़ती है। इस के में कोई पुरुष अपने को अपना ही नहीं पुकार स , क्योंकि है कि उससे ान् पुरुष माल छीन ले और उसे कहने लगे। इसी प्रकार जो बलवान् पुरुष होता है, वह मन- है और उससे बलवान् पुरुषों को आक्षेप करने का अधिकार ही नहीं !

सभ्य जातियों की गति इससे भिन्न है। वह ऐसे नियम ि हैं, जिनको करता हुआ कमज़ोर-से कमज़ोर मनुष्य भी अपने को सुरक्षित रख । और अपने नियमानुकूल कर्म को धर्म और अपने से बलवान् के नियम-विरुद्ध कार्य को अधर्म और उसको नीचा दिखा स है !

जातियों में कमज़ोर मनुष्यों को बलवान् लोग ग़ुलाम बनाते और उनसे मन-माना लेते हैं। जातियों में किसी का किसी पर ी इच्छा के बिना अधिकार नहीं है। सभ्य जातियों में एक छोटा सा पैसे हाथ में लिए है और यदि कोई उसके पैसे छीने, तो दण्डनीय होता है; परन्तु असभ्य जातियों में ठीक नहीं! जो छीन सके वही अधिपति !!

हम कह चुके हैं कि स्त्रियों में शारीरिक बल पुरुषों की अपेक्षा कम होता है; इसलिए जातियों में ुक्त नियम के अनुसार उनको नीच और अनादर की दृष्टि से देखा हैं। बहुत सी ों में स्त्रियों को बलात् पकड़ कर व्याह लेने की प्रणाली है। ऑस्ट्रेलिया के निवासी यदि किसी जाति की स्त्री को बलात्कार लेना चाहते हैं, तो वह उसके डेरे के चारों ओर घूमते हैं। वह पाते हैं कि वह स्त्री बिना किसी रक्षक के बैठी है, तो उस पर कूद पड़ते, भाले से उसे कष्ट देते, बाल कर घसीटते और जङ्गल में ले जाते हैं। जब वह होश में आती है, तो कहते हैं कि तू हमारे लोगों में चल! वहाँ उन सबकी उपस्थिति में सम्भोग करते हैं; क्योंकि उनके लिए स्त्री भेड़-ी के न है। कभी-कभी दो पुरुष मिल कर यह करते हैं कि किसी जाति की स्त्री की छाती पर एक बर्छी का सिरा निकट ले है और दूसरा बालों पर भाले का सिरा लगाता है। जब लड़की जागती है, तो डरती-काँपती हुई चीख़ तक नहीं मार सकती और वह उसको पकड़ कर ले जाते हैं, किसी वृक्ष से बाँध कर लटका देते हैं और कष्ट देने के पश्चात् एक उसको अपनी

स्त्री लेता है। न्यूगिनी टापू के पापन लोग जब किसी लड़की को अकेले में पाते हैं, तो सहवास करके उसे ी स्त्री बना लेते हैं! फ़िजी के टापू में भी यही प्रथा है। कभी-कभी ऑस्ट्रेलिया वाले तबादले की शादियाँ करते हैं अर्थात् अपनी बहिन या किसी सम्बन्धी को देकर उसके बदले में दूसरी स्त्री को विवाह के लिए ले लेते हैं, मानो वह कोई निर्जीव वस्तु है। हाटनटाट लोग यह समझते हैं कि स्त्रियाँ सम्पत्ति हैं। इसलिए वह चुरा कर उनसे विवाह कर लेते हैं। फ़िजी वाले अपनी माताओं को निर्जीव वस्तु समझ कर मारते थे और अपनी स्त्रियों को वृक्षों से बाँध कर कोड़े ते थे कि उनका देखें! ऑस्ट्रेलिया में याँ मारी और की जाती थीं और जो पति चाहते थे* वह अपनी स्त्रियों को कर खा लेते थे। फ़िजी का मनुष्य जिसका लूटी था, अपनी स्त्री को कर खा गया!!

के लिए यों की इच्छा को जानने की तो भारतवर्ष में भी नहीं समझी जाती। को स्त्री पर समस्त अधिकार हैं। वह मार-पीट है, छोड़ है। एक स्त्री के होते हुए ों से सम्बन्ध जोड़ है। स्त्री को मनमाने करने के लिए बाधित कर है। उसके सम्बन्धियों को तिरस्कृत कर सकता है; परन्तु स्त्री का यही कर्त्तव्य है कि वह अपने पति और उसके सम्बन्धियों की अयोग्य और अधर्मी होते हुए भी सेवा-शुश्रूषा किया करे!

वैदिक सभ्यता के में प्राचीन-भारत का यह नियम नहीं

---

* Evolution of marriage, pp. 90, 93 and 106.

था। उस        वह स्त्रियों को अधिक मान और आदर की दृष्टि से देखता था! मनुस्मृति में लिखा है:—

यत्रनार्यं   पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।
यत्रतास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः॥

—मनु० अ० ३, श्लो० ५६

अर्थात्—"जहाँ स्त्रियों का आदर होता है, वह देवस्थान और जहाँ स्त्रियों का अनादर होता है, वहाँ सब काम निष्फल हो जाते हैं।"

स्त्रियों के आदर का विशेष नियम इसलिए        गया है कि याँ        : निर्बल होने के        वह स्वयं तो        आदर नहीं सकतीं ; अतः समाज के नियम की        पड़ती है, जिससे यदि कोई पुरुष उनका आदर न करे, तो        द्वारा दण्डनीय हो। इसलिए विवाह के        में जो अधिकार स्त्रियों को दिए गए हैं, वही पुरुषों को भी! अर्थात् जिस प्रकार विवाह में पुरुष की        की        है, उसी        स्त्री की इच्छा की भी! जिस        स्त्री का कर्त्तव्य है कि अपने पति के अतिरिक्त अन्य किसी से संयोग न करे, उसी प्रकार        का भी यही कर्त्तव्य है कि अपनी स्त्री को छोड़ कर        किसी से        न करे। "मातृवत् परदारेषु" अर्थात् "पराई स्त्री को माता के        समझना चाहिए" यह सुनहरा नियम सभ्य-        न का है और उस पर चलना        क        है। जिस        पर-पुरुष-गमन से स्त्री कलुषित, व्यभिचारिणी तथा दण्डनीया समझी जाती

है* इसी प्रकार पर स्त्री-गमन से पुरुष भी कलुषित, व्यभिचारी तथा दण्डनीय माना है— स्त्रियों के लिए सदाचारिणी होना आवश्यक है, उसी र पुरुषों के लिए भी सदाचार की ज़रूरत है !

आजकल जब हम हिन्दू-समाज की व्यावहारिक दशा पर दृष्टि डालते हैं, तो बड़ा भारी भेद पाते हैं। यद्यपि शास्त्रों में जहाँ कहीं धर्म के लक्षणों का विधान है, वहाँ स्त्री-पुरुष दोनों के लिए है। उदाहरण के लिए मनु जी के कहे हुए दस ( मनु० अध्याय ६, श्लोक ६२ ) अर्थात् धृति, क्षमा, दम, अस्तेय, शौच, इन्द्रिय-निग्रह, धी, विद्या, सत्य, अक्रोध पुरुषों के लिए उसी पालनीय हैं, जैसे स्त्री के लिए ! महात्मा पतञ्जलि ने योग-दर्शन में यम, नियम, आसन, प्राणायाम के उपदेश करते हुए लिङ्ग-भेद नहीं किया। सत्य यदि स्त्री के लिए कर्त्तव्य है, तो पुरुष के लिए भी ! यदि क्रोध पुरुष के लिए हानि है, तो स्त्री के लिए भी ! यही इन्द्रिय-निग्रह आदि की दशा है। इससे होता है कि शास्त्र की दृष्टि में स्त्री-पुरुष के कर्त्तव्य भिन्न नहीं हैं।

यहाँ एक बात और भी विशेषतः विचारणीय है—अर्थात् स्त्री-

---

* व्यभिचारात्तु भर्त्तुः स्त्री लोके प्राप्नोति निन्द्यताम्।
शृगालयोनिं प्राप्नोति पापरोगैश्च पीड्यते ॥

—मनु० अ० ९, श्लो० १६४

अपत्यलोभाद्यातु स्त्री भर्त्तारमतिवर्त्तते।
सेह निन्दामवाप्नोति पति लोकाच्चहीयते ॥

—मनु० अ० ९, श्लो० १६१

पुरुष दोनों की तो निराकार और लिङ्ग-रहित ही है। लिङ्ग-भेद शरीर की अपेक्षा से है और इन सब का उद्देश एक ही है अर्थात् मोक्ष-प्राप्ति! यही कहता है और इसी के साधनों का प्रतिपादन है। अब यदि रीति से विचार किया जाय, तो मोक्ष के साधन एक ही हैं और यह भी नियम नहीं है कि पुरुष स्त्री की अपेक्षा या स्त्री पुरुष की अपेक्षा मोक्ष-पद से अधिक निकट है। मोक्ष-पद दोनों से ही की दूरी पर है। महाकवि भवभूति का है कि—

गुणाः पूज्यस्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः॥

—उत्तर रामचरित, अङ्क ४

गुणियों के गुण पूज्य होते हैं, लिङ्ग या आयु नहीं! कोई या युक्ति यह नहीं बताती कि स्त्री को मोक्ष पाने के लिए पहले मनुष्य की योनि में पड़ता है, तत्पश्चात् मोक्ष होती है। अब मोक्ष-प्राप्ति के अर्थात् यम-नियम से समाधि तक कोई भी ऐसा नहीं है, जो पुरुष के लिए विधि और स्त्री के लिए निषेध जा सके।

अब देखना चाहिए कि जब अन्य लौकिक तथा पारलौकिक अधिकार और कर्त्तव्य स्त्रियों और पुरुषों के एक से हैं, तो विवाह के सम्बन्ध में क्यों भेद होगा। कुछ लोग कहेंगे कि विवाह में स्त्री और पुरुष दोनों का संयोग होता है और दो भिन्न-भिन्न लिङ्गों के व्यक्ति एक विशेष कार्य के अर्थ नियोजित होते हैं। दो भिन्न-भिन्न प्रकार के व्यक्तियों का मिलना ही है कि अधिकार

और कर्त्तव्य उनके भिन्न-भिन्न होंगे; परन्तु यह नहीं है। हम को नीचे लिखे अधिकारों पर विचार है :—

( १ ) विवाह के लिए दोनों की इच्छा की आवश्यकता है एक की ?

( २ ) क्या एक का दूसरे पर आधिपत्य है ? यदि है, तो किसका और यदि नहीं है, तो क्यों ?

( ३ ) क्या एक स्त्री एक में कई पुरुषों से विवाह कर सकती है ?

( ४ ) एक पुरुष एक में कई स्त्रियों से विवाह कर स है ?

( ५ ) क्या एक पुरुष मृत-स्त्री के पीछे स्त्री से विवाह कर सकता है ?

( ६ ) क्या एक स्त्री -पति के पीछे ों से विवाह कर ाी है ?

सब से पहिले हम इच्छा के विषय में मीमांसा करते हैं। सब पर विदित है कि विवाह एक प्रकार का विशेष है, जो स्त्री और पुरुष के बीच में होता है। यह न केवल शारीरिक न्ध ही है; किन्तु मानसिक और आत्मिक भी! परन्तु कोई भी मानसिक सम्बन्ध पूर्ण नहीं हो , जब तक का इच्छा पर नहीं। सम्बन्ध बलात्कार भी हो सकता है, जैसा बहुधा जङ्गली जातियों अथवा कामी पुरुषों में हुआ है; परन्तु इसको विवाह नहीं कह सकते और प्रभाव गृहस्थ-संस्था तथा सन्तानोत्पत्ति दोनों के बुरा पड़ता है। गृहस्थ- के

लिए प्रेम की महती ता है। यह प्रेम बिना इच्छा के हो ही नहीं । रही नोत्पत्ति! उसके विषय में यह बात है कि जब बच्चा गर्भ में होता है, तो उसकी के आचार-व्यवहार तथा मानसिक भावों का बच्चे के ऊपर बड़ा प्रभाव पड़ता है। वस्तुतः बच्चे का मस्तिष्क के मस्तिष्क से ही है। इसीलिए में लिखा है :—

अङ्गादङ्गात्सम्भवसि हृदयादधिजायसे।
वेदो वै पुत्रनामासि स जीव शरदःशतम्॥

—श्रा० मं० १।२।१७

अर्थात्—" -पिता के से बच्चे का शरीर है।"

अब यदि की इच्छा के विरुद्ध सम्बन्ध हुआ है और माता का मन है, तो बच्चे का मन भी उसी प्रकार का होगा। कई डॉक्टरों का है कि यदि माता शोकमय हो और बच्चे को दूध पिलावे, तो बच्चे का स्वास्थ्य वि जाता है। जङ्गली मनुष्यों की के जङ्गली, क्रूर तथा क्रो होने का एक कारण यह भी है कि जब वह अपनी के गर्भ में होते हैं, उस उनके पिता उनकी पर अनेक अत्याचार करते हैं; जिनके गर्भस्थ सन्तान का मस्तिष्क भी तद्वत् हो जाता है। इसलिए सिद्ध है कि स्त्री-पुरुष दोनों की से विवाह होना चाहिए।

अब हम दूसरे को लेते हैं अर्थात् क्या एक का दूसरे पर आधिपत्य है? यदि है, तो और यदि नहीं है, तो क्यों? क्या गृहस्थ में स्त्री और पुरुष का पद है या असमान? इस विषय में भिन्न-भिन्न जातियों में मतभेद है। असभ्य

जातियों में तो स्त्री सदा ही पुरुष की पद-दलित चेरी समझी जाती है, जिसके कुछ उदाहरण हम ऊपर दे चुके हैं; परन्तु पाश्चात्य जातियों में किसी-किसी अंश में इससे विपरीत है। अङ्गरेज़ी भाषा में स्त्री को पुरुष का ( Better-half ) बेटर हाफ़ अर्थात् उत्तमार्द्ध मानते हैं अर्थात् यदि गृहस्थ के दो भाग किए ", तो स्त्री उत्कृष्टार्द्ध है और निकृष्टार्द्ध ( Worse-half ) बचा वह पुरुष है। इसलिए यूरोपवासी स्त्री का अधिक मान करते हैं; परन्तु यूरोप के इस ऊपरी व्यवहार से प्रत्येक अंश में यह नहीं कहा जा सकता कि यूरोप में स्त्री-पुरुष से उत्तम ही मानी जाती है। यूरोप के इस व्यवहार को वास्तविक रूप देखने के लिए यूरोप के इतिहास पर दृष्टि डालनी चाहिए। यूरोप में पहिले स्त्रियों का आदर नहीं होता था। बहुत सी जातियाँ बलात् विवाह करती थीं। मध्यकालीन यूरोप के लोग स्त्रियों में जीव नहीं मानते थे। इसके पश्चात् लोग इनको दासी-मात्र समझने लगे। अङ्गरेज़ी भाषा का लेडी ( Lady ) शब्द जो आजकल केवल उच्च श्रेणियों की स्त्रियों के लिए ही प्रयुक्त होता है, प्रथमतः आटा गूँधने वाली का वाचक था अर्थात् पुरुष अपनी रोटी बनाने के लिए एक चेरी रख लेता था, जिसे लेडी ( Lady ) कहते थे और उसका घर पर कुछ अधिकार न था। जब यूरोप में अर्द्ध-सभ्यता का

आया, उस समय भी स्त्रियों की दशा तद्वत् ही रही। पुरुष पढ़ने लगे; परन्तु स्त्री विद्या से वञ्चित ही रहीं। ईसाई धर्म के प्रचार ने भी स्त्री को उच्च अवस्था प्राप्त कराने में कुछ सहायता न की। इसका विशेष कारण यह था कि ईसाई धर्म की

शिला ही इस बात पर रक्खी गई है कि हव्वा ( पहली स्त्री ) के बहक जाने के कारण आदम ( पहले पुरुष ) का अधःपतन हुआ* । यदि हव्वा सत्य से न डिगती, तो आदम सदा स्वर्ग में रहते और उनकी सन्तान को दुःख न भोगना पड़ता । इस सिद्धान्त का प्रभाव हम समस्त यूरोप पर बहुत पाते हैं । न केवल स्त्रियाँ ही तिरस्कृत समझी जाती थीं; किन्तु उनके सम्बन्धी भी ! मध्य यूरोप में एक सैलिक नियम ( Law Selique ) था कि कोई पुरुष अपनी माता के सम्बन्धियों की सम्पत्ति का उत्तराधिकारी नहीं हो । अर्थात् पुरुष को अपने पिता के द्वारा तो आदर मिल था; परन्तु अपनी के द्वारा नहीं ! स्त्री न केवल ही निरादर को प्राप्त थी; परन्तु उसकी सन्तान भी तिरस्कृत कोटि में गिनी जाती थी । हम इङ्गलैण्ड में सत्रहवीं शताब्दी के तक इस तिरस्कार की दुर्गन्धि पाते हैं । उस देश के महाकवि मिल्टन ( Milton ) का दस्तूर था कि उसने अपनी लड़कियों को लैटिन पढ़ना इसलिए सिखाया था कि वह लैटिन पुस्तकें उसे सुना सकें, क्योंकि वह अन्धा था; परन्तु उसने लैटिन का अर्थ उनको न सिखाया था । कथन था कि स्त्रियाँ लैटिन जैसी पवित्र भाषा के सीखने की अधिकारिणी नहीं हैं !

---

*"Let the woman learn in silence with all subjection. But I suffer not a woman to teach, nor to usurp the authority over the man, but to be in silence. For Adam was first formed, then Eve. And Adam was not deceived, but the woman being deceived was in the transgression."

—*The Holy Bible, 1; Timothy Chapter 2, Verses 11-14.*

आजकल जो स्थान स्त्री-जाति को यूरोप में मिल रहा है, उसका अधिकांश में कारण -चेष्टा है; न कि धार्मिक सिद्धान्त! इसका पता भी मध्यकालीन यूरोप के इतिहास से ही भली प्रकार मिलता है। उस समय पुरुषों ने स्त्रियों को अपने मनोविनोद का खिलौना बना लिया—उनको खेलों और कुश्ती आदि का सभापति नियत किया जाने लगा और विजयी पुरुष को अधिकार होता था कि वह अपने प्रेम अथवा श्रद्धा के पात्र स्त्री को सभापति चुने। इसको 'क्विन ऑव ब्यूटी' ( Queen of Beauty ) अर्थात् 'सौन्दर्य की महाराणी' कहते थे। स्त्रियाँ अपने रूप और लावण्य द्वारा पुरुषों को लड़ने के लिए उत्साहित करती थीं और अपने ऊपर मोहित पुरुषों को दुस्साध्य कार्य करने के लिए प्रेरित किया करती थीं। इस र होते-होते, वह बेटर-हाफ़ अर्थात् उत्तमार्द्ध तक बन गईं और उनके पति निकृष्टार्द्ध रह गए; परन्तु अब भी नैतिक अधिकारों के विषय में पुरुषों ने स्त्रियों को अपने से उच्च नहीं माना। नित्य-प्रति ऐसे झगड़े हुआ करते हैं, जिनसे प्रतीत होता है कि यूरोप के लोग स्त्रियों को राज-काज का अधिकारी नहीं समझते।

यह तो रही यूरोप की अवस्था! अब भारतवर्ष की ओर दृष्टि डालिए! मध्यकालीन भारतवर्ष का इतिहास भी यूरोप के असभ्य के इतिहास से अच्छा नहीं है। यहाँ भी लड़कियों को पराए घर का कूड़ा और स्त्रियों को पैर की जूती समझा जाने और जो अत्याचार कहीं देखने में नहीं आते, वह भारतवर्ष में होने लगे। पर्दे का रि हो गया और पुत्रियों को उत्पन्न होते ही मारने लगे। यद्यपि प्राचीन भारत की यह दशा न थी!

मध्यकालीन अत्याचारों में भी एक भेद है और यदि गम्भीर दृष्टि से देखा जाय, तो पता चलता है कि जिन भावों से प्रेरित होकर भारतवासियों ने पर्दा तथा कन्याओं के मार डालने की प्रथा चलाई, उनमें दो भाव उपस्थित थे; प्रथम स्त्री जाति के प्रति प्राचीन कालिक आदर, द्वितीय वर्तमान कालिक अपना दौर्बल्य। पूर्वकाल से लोग स्त्रियों का आदर करने के प्रेमी थे; परन्तु अब इतना बल नहीं रहा था कि विदेशियों के अत्याचारों से इनकी रक्षा कर सकते। अतः उनका धर्म बचाने के लिए उन्होंने यही उचित समझा कि अपने बाहु-बल के अभाव में स्त्रियों को मृत्यु-देव की ही शरण में रख दें। जो भाव मूल में स्त्रियों के आदर और रक्षा के लिए थे, वह कुछ दिनों के पीछे अविद्या, अन्धपरम्परा तथा अत्याचारों में भी परिणत हो गए; परन्तु इसमें किञ्चित् भी सन्देह नहीं कि भारतवर्ष में पूर्वकाल में स्त्रियों के अधिकारों में किञ्चित् भी कमी न थी। पुत्रियों को लोग पुत्रों की भाँति पालते, पढ़ाते तथा अन्यान्य अधिकार देते थे। उनके जन्मते समय आनन्द मनाया था, उनके संस्कार भी उसी प्रकार किए जाते थे। जब वह विद्योपार्जन के योग्य होती थीं, तो नियमानुकूल उनका यज्ञोपवीत संस्कार किया जाता था और ब्रह्मचर्य-व्रत पालने की उनके लिए भी उसी प्रकार शिक्षा थी, जैसी पुत्रों के लिए थी। अथर्ववेद में लिखा है :—

"ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दते पतिम्"

—अथर्ववेद का० ११, सू० ५, मन्त्र १८

अर्थात् "ब्रह्मचर्य-व्रत पूर्ण करने के उपरान्त कन्या युवा पति को

हो।" यहाँ 'ब्रह्मचर्य' शब्द केवल पुरुष- के
का ही नहीं है; किन्तु ब्रह्मचर्य-व्रत में इन्द्रिय-निग्रह, वेदा-
ध्ययन ब्रह्म-प्राप्ति का , सभी सम्मिलित हैं। इन्द्रिय-
निग्रह ब्रह्मचर्य का केवल एक है—सर्वस्व नहीं, यदि ऐसा हो
तो जितेन्द्रिय को ही ब्रह्मचारी कहने लगें।

ब्रह्मचर्य के पश्चात् विवाह के भी स्त्रियों को पूर्ण -
न्त्रता थी। स्वयंवर की प्राचीन कालिक प्रथा इस का एक
बड़ा प्रमाण है। इसके अतिरिक्त विवाह की पद्धतियाँ जो इस
भी विवाह-संस्कार के समय हिन्दू-जाति में व्यवहार में आती
हैं, उस के भावों को भली प्रकार प्रकट करती हैं। उस
विवाह लज्जा का न था; क्योंकि उसका उद्देश -
जाति की वृद्धि- था। जिस कार्य का ऐसा उच्च उद्देश हो—
जिसके अन्तर्गत अन्य उद्देश आ जाते हैं, तो वह लज्जा का
स्थान कैसे हो सकता है? इसी कारण से विवाह एक पवित्र
संस्कार गिना जाता था और स्त्री निर्भय होकर उन मन्त्रों का पाठ
सभा के सम्मुख करती थी, जिनमें सन्तानोत्पत्ति
गृहस्थाश्रम के अन्यान्य कार्यों का विधान है।

प्राचीन भारत में एक विचित्र बात यह थी कि स्त्री को अर्द्धा-
ङ्गिनी कहते थे। अर्थात् गृहस्थाश्रम-रूपी रथ के दो पहियों
का नाम स्त्री तथा पुरुष था, जिनमें से कोई पहिया छोटा या
नहीं। यहाँ न तो स्त्री को 'बेटर हाफ़' कह कर पुरुष से
था और न उसको पैर की जूती कर अनादर कि
जाता था; किन्तु उसे तुल्य-पद, तुल्य-अधिकार और तुल्य

था, जिसमें दासत्व की गन्ध-मात्र भी न थी। स्त्री का पत्नी था अर्थात् वह यज्ञ में अपने पति के साथ सम्मान के बैठती थी और बिना उसके सम्मेलन के कोई यज्ञ पूर्ण नहीं था। अथर्ववेद में लिखा :—

"प्रैषा यज्ञे निविदः स्वाहा शिष्टाः पत्नी भिर्वहतेह युक्ताः।"

—अथर्ववेद का० ५, सूक्त २६, मन्त्र ४

प्राचीन भारतवासी लोग यह भी नहीं मानते थे कि स्त्री का जन्म पुरुष के आश्रित है और हव्वा आदम की पसली से उत्पन्न

---

* "आदम की पसली से हव्वा का उत्पन्न होना" ईसाइयों का यह सिद्धान्त वेद-मन्त्रों के किसी उल्टे अर्थ का द्योतक है। INTRODUCTION TO THE SCIENCE OF RELIGION, के ४६वें पृष्ठ पर प्रोफ़ेसर मैक्समूलर (Professor Maxmuller) लिखते हैं—"Bone, seemed a telling expression for what we should call the innermost essence.............In the ancient hymns of the Veda, too, a poet asks—"Who ha seen the first-born, when, he who had on *bones, i.e.,* no form, bore him that has *bones, i.e,,* when that which was formless assumed form, or it may be, when that which had no essence, received an essence."

अर्थात्—"हड्डी या पसली से तात्पर्य यहाँ आन्तरिक सत्ता से है।.....वेद के प्राचीन सूक्तों में भी ऋषि कहता है—' पैदा हुए को किसने देखा है, जब उसने, जिसके हड्डी अर्थात् न था,

हुई थी; किन्तु उनका विश्वास था कि मनुष्य और स्त्री की स्थिति एक सी है। दोनों स्वतन्त्रतः उत्पन्न हुए और भविष्य में उत्पन्न होने वाली सन्तान के लिए भी उन दोनों की एक ही प्रकार से आवश्यकता है।

मध्यकालीन भारत में स्त्रियों की गणना भोग्य पदार्थों में होने लगी और पुरुष समझने लगे कि हम उनके भोक्ता हैं। आर्य-भाषा के कवीन्द्र गोस्वामी तुलसीदास जी रामायण में लिखते हैं :—

"स्रक, चन्दन, वनितादिक भोगा"

—तुलसीकृत रामायण अयोध्याकाण्ड, दोहा २१९, चौ० १

अर्थात्—"जहाँ फल-फूल, माला, चन्दन आदि भोग्य पदार्थ हैं वहाँ स्त्री भी इसी प्रकार का एक पदार्थ है; परन्तु यह अवस्था समाज की असभ्यता की सूचक है और अनेक अंशों में उन घट-नाओं के समान है, जो जङ्गली जातियों में पाई जाती हैं और

---

उसको पैदा किया; जिसके हड्डी थी, जब, उसने जो आकार रहित था साकार धारण किया या उसने जिसमें सत्ता न थी, सत्ता पाई।" यहाँ मैक्समूलर ने वेद-मन्त्र का प्रमाण नहीं दिया; परन्तु प्रतीत होता है कि 'अस्थि' शब्द जिसका अर्थ 'स्थिति' या 'सत्ता' हो सकता है, विगड़ कर बाइबिल में हड्डी या पसली हो गया। यदि यह अर्थ लिया जाय, तो इसका तात्पर्य यह है कि पुरुष और स्त्री की सत्ता समान है या एक ही है। स्त्री पुरुष की ही सत्ता से बनी है; न कि उसकी पसली से।

जिनका हम ऊपर उल्लेख कर चुके हैं। यह अवस्था प्राचीन काल में न थी। स्त्री को पुरुष की उसी प्रकार आवश्यकता है, जिस प्रकार पुरुष को स्त्री की ! यदि भोग हैं, तो दोनों। यदि भोक्ता हैं, तो दोनों !! कोई कारण नहीं कि पुरुष तो भोक्ता है और स्त्री उसका भोग !

अब सिद्ध हो गया कि स्त्री और पुरुष दोनों एक दूसरे के समान हैं। कोई किसी के आधिपत्य में नहीं और दोनों के नियमों के आधिपत्य में हैं !

रहे विवाह-सम्बन्धी शेष चार प्रश्न, उनकी मीमांसा अगले अध्याय में की जायगी।



# तीसरा अध्याय

## पुरुषों का बहु-विवाह तथा पुनर्विवाह

त अध्याय में हमने दो प्रश्नों—अर्थात् ( १ ) विवाह के लिए स्त्री और पुरुष दोनों की इच्छा देखने की आवश्यकता है अथवा एक की ? और ( २ ) स्त्री और पुरुष दोनों समान हैं या एक-दूसरे का दास अथवा दासी ?—के उत्तर दिए हैं। इस अध्याय में तीसरे और चौथे प्रश्नों पर विचार होगा अर्थात् एक स्त्री के जीवित रहते पुरुष को अनेक विवाह करने का अधिकार है या नहीं ? या दूसरे शब्दों में—क्या एक पुरुष एक ही समय में कई स्त्रियों से सम्बन्ध कर सकता है और क्या एक स्त्री के मरने पर वह पुनर्विवाह कर सकता है ?

यह बात दो प्रकार से सिद्ध हो सकती है—एक युक्ति द्वारा; दूसरे शास्त्र द्वारा। देखा जाता है कि भिन्न-भिन्न जातियों में इस विषय में भिन्न-भिन्न नियम हैं। यूरोप की ईसाई जातियों में पुरुष को एक एक ही स्त्री से विवाह करने का अधिकार है; परन्तु मुसलमान देशों में उस मत के अनुसार उच्च से उच्च पुरुष को चार तक विवाह करने की आज्ञा है, इसके अतिरिक्त अन्य स्त्रियों से बिना विवाह के सम्बन्ध करना भी पाप नहीं समझा जाता। के देश में भी प्रायः एक पुरुष कई स्त्रियों का पति होता है। पहाड़ों में तो

पुरुष के लिए कई स्त्रियाँ समझा है; क्योंकि पुरुष प्रायः स्त्रियों ही की कमाई खाते हैं। में हिन्दू- में यद्यपि बहु-विवाह की प्रथा नहीं है, तथापि यदि कोई एक स्त्री के होते हुए विवाह कर लेता है, तो इस बात को न तो कोई अधर्म ही समझते हैं और न ऐसे पुरुष का तिरस्कार ही करते हैं। प्रायः राजों-महाराजों में तो अनेक विवाह करना " को नहिं दोष गुसाईं" की लोकोक्ति के अनुसार एक सी बात है। बङ्गाल देश के कुलीन ब्राह्मणों में कई विवाह करना एक अभिमान की बात समझी जाती है। उनमें एक पुरुष अपने जीवन में कई विवाह करता है और उसकी स्त्रियाँ प्रायः अपने पिता के ही घर रहती हैं। बहुत सी स्त्रियाँ अपने पति का, विवाह के पश्चात् मुख तक नहीं देखतीं; क्योंकि वह पति अन्यों से विवाह करके रुपया करता फिरता है।

बहुत से लोगों का विचार है कि एक पुरुष कई स्त्रियों से विवाह कर सकता है, क्योंकि ऐसा करने में कोई शारीरिक नहीं है। वह प्रतिदिन कई स्त्रियों को गर्भवती बना है; परन्तु एक स्त्री एक बार गर्भिणी होकर फिर पुरुषों से वीर्य नहीं कर सकती, इस तर्क करने वाले पुरुषों ने स्त्री-पुरुष को केवल गर्भ धारण करने की मैशीन समझ रक्खा है। वह गृहस्थ के उपयुक्त व्यवहार की कुछ भी परवाह नहीं करते। यदि ऐसा हो तो पशु-समाज और मनुष्य-समाज में भेद ही क्या रहे? सन्तानोत्पत्ति की ही मैशीन होते हैं, परस्पर गृहस्थ का सम्बन्ध नहीं होता। एक नर का अपनी सजातीय मादा से केवल

प्रसङ्ग मात्र का ही सम्बन्ध रहता है। मादा गर्भिणी होकर गर्भ धारण करने की अवस्था तक किसी नर से सम्बन्ध नहीं रखती; परन्तु नर अन्य मादाओं के साथ यथाशक्ति तथा यथा-अवसर संयोग किया करता है। यदि यही चरितार्थ करना है, तो एक पुरुष के ३६० तक स्त्रियाँ होनी चाहिए, जिनको वह प्रतिदिन वीर्यदान देता रहे। वस्तुतः मनुष्य इसलिए नहीं बनाया गया कि नित्य वीर्यदान किया करे और न वह ऐसा कर ही सकता है।

वीर्य के दो उपयोग हैं—एक तो सन्तानोत्पत्ति और दूसरा मस्तिष्क वृद्धि! जिस समय वीर्य सन्तानोत्पत्ति में व्यय होता है, उस समय उतना ही भाग मस्तिष्क का क्षीण हो जाता है। अतः ऋषि-मुनियों ने सीमा बाँध दी है कि इससे अधिक पुरुष को स्त्री-प्रसङ्ग तथा सन्तानोत्पत्ति नहीं करनी चाहिए। दूसरी यह है कि नियत सीमा उल्लङ्घन करने वाले पुरुष मस्तिष्क क्षीण होने और बुद्धि नष्ट होने के अतिरिक्त सन्तानोत्पत्ति भी नहीं कर सकते। सन्तानोत्पत्ति तथा स्त्री-प्रसङ्ग के लिए भी इन्द्रिय-निग्रह की -श्यकता है। जो पुरुष नितान्त विषयी हैं, वह विषय करने में भी असमर्थ होते हैं; क्योंकि वि -भोग के लिए भी शारीरिक बल की आवश्यकता है।

प्रथम अध्याय में विवाह के प्रयोजन की मीमांसा करते हुए बताया भी जा चुका है कि काम-चेष्टा की सीमा निश्चित विवाह के मुख्य उद्देशों में से है अर्थात् मनुष्य को मछलियों की तरह लाखों और सहस्रों सन्तानें उत्पन्न नहीं करनी हैं और न सृष्टि-क्रम ही उसे ऐसा करने की आज्ञा देता है। जिन देशों में

एक पुरुष कई-कई विवाह करते हैं, उन देशों की जन-संख्या इसी हिसाब से बढ़ नहीं जाती। इसके अतिरिक्त पुरुषों और स्त्रियों की किसी देश अथवा जाति की संख्या के देखने से पता चलता है कि स्त्रियाँ इतनी अधिक नहीं होतीं कि एक पुरुष कई स्त्रियाँ रख सके।

हम ऊपर कह चुके हैं कि गृहस्थाश्रम का आधार प्रेम है। जिस प्रकार काग़ज़ के सफ़ों को जोड़ने के लिए लेई या गोंद स्निग्ध पदार्थ की आवश्यकता होती है, उसी विना परस्पर स्नेह के स्त्री-पुरुष में संयोग भी नहीं हो सकता। यह दाम्पत्य प्रेम एक पुरुष और एक स्त्री में ही हो सकता है। यदि एक पुरुष की कई स्त्रियाँ होती हैं, तो वह सब से तुल्य प्रेम नहीं कर सकता। पक्षपात होगा और पक्षपात से अन्याय, अन्याय से कलह, से गृह-नाश यह साधारण दर्जे हैं। न केवल पति के लिए ही है कि वह अपनी अनेक स्त्रियों से समान प्रेम करे और न एक पति की कई स्त्रियों के लिए ही सम्भव है कि वह अपने पति से एक सा प्रेम कर सकें। जिस स्त्री को पता लग जाता है कि पति अनन्य प्रेमी नहीं है, उसी समय उसके हृदय में एक की घृणा तथा क्रोध उत्पन्न होने लगता है। इसीलिए धर्म-शास्त्रों की आज्ञा है कि एक पुरुष एक ही स्त्री से विवाह करे। अथर्ववेद में कहा है :—

अभि त्वा मनुजातेन दधामि मम वाससा।
यथासो मम केवलो नान्यासां कीर्तयाश्चन॥

—अथर्ववेद का० ७, सूक्त ३७, मन्त्र १

बहुत से लोगों की यह कल्पना है कि हिन्दू (आर्य)

धार्मिक ग्रन्थों में पुरुषों के लिए बहुत से विवाहों की विधि है और प्राचीन काल में एक पुरुष की कई स्त्रियाँ होती थीं; परन्तु वेद भगवान् इस बात का सर्वथा निषेध ` हैं, जैसा कि हमने ऊपर के मन्त्र से दरसाया है। इस मन्त्र में स्त्री अपने पति से विवाह के समय कहती है कि मैं तुमको वस्त्र द्वारा ( गँठ-बन्धन ` ) धारण करती हूँ कि तू केवल मेरा ही पति हो—अन्य किसी का नहीं। इससे स्पष्टतया सिद्ध है कि जो पुरुष प्राचीन, मध्य अथवा वर्तमान-काल में एक से अधिक स्त्रियाँ रखते हैं, वे इस अंश में वेद-मार्ग के अनुगामी नहीं हैं। प्राचीन काल के बहु-विवाह के जितने दृष्टान्त मिलते हैं, उनमें से कोई भी कलह, सपत्नी डाह तथा बुरे परिणामों से बचा हुआ नहीं है। वस्तुतः श्रीरामचन्द्र जी की जो विशेष प्रशंसा की जाती है, उसके अन्य कई कारणों में से एक कारण यह भी है कि उन्होंने सीता महारानी को छोड़ कर अन्य किसी से अपना प्रेम नहीं जोड़ा। जिन देश या जातियों में बहु-विवाह की प्रथा है, उनके आन्तरिक जीवन पर दृष्टि डालने से बोध होता है कि वह घोर दुःख और अशान्ति से अपना समय व्यतीत कर रहे हैं और उनकी स्त्रियों में लेश भी शान्ति नहीं है। वस्तुतः शान्ति और बहुविवाह में परस्पर विरोध है। शान्ति वहाँ हो नहीं सकती, जहाँ सौतेली-डाह मौजूद है, बहु-विवाह ब्रह्मचर्य का भी नाशक है, गौतम जी महाराज ने अपने न्याय-दर्शन में बताया है कि :—

"अनैकान्तिकः स व्यभिचारः"

—न्याय-दर्शन अ० १, आ० २, सूत्र ५

अर्थात्—"अनेक में करने का नाम ही व्यभिचार है।"

जिस पुरुष के एक से अधिक स्त्रियाँ होती हैं, उसकी सन्तान भी प्रायः धार्मिक, सुशील और प्रेम रखने वाली नहीं होती। उसकी भिन्न-भिन्न विमाताओं में लड़ाई-झगड़े नित्य-प्रति ही हुआ करते हैं और उसका प्रभाव सन्तान पर न केवल गर्भावस्था में ही है; किन्तु बाल्यावस्था में भी कुत्सित-गुण, दुष्ट कर्म और घृणित सन्तान में घर करने लगते हैं। जिन बच्चों ने लड़ाई-झगड़ों को घुट्टी के पिया है, जिन को सौतेला वैमनस्य अपनी माताओं द्वारा सम्पत्ति और दाय-भाग में मिला है, उनसे यह आशा रखना कि वह युवावस्था को प्राप्त होकर जगत् का सुधार या देश का उपकार करेंगे, नीम के वृक्ष से आम की रखने के तुल्य है!

अब रहा पुरुषों का पुनर्विवाह! वर्तमान काल की जातियाँ यही ी हैं कि यदि एक पुरुष की पहली स्त्री मर , तो दूसरा विवाह हो जाना चाहिए। यदि दूसरी मरे, तो तीसरी, तीसरी मरे तो चौथी इत्यादि। यह बात केवल सिद्धान्त रूप में ही नहीं मानी जाती, किन्तु व्यवहार भी इसी का है। पुरुषों का पुनर्विवाह होना न केवल आपद्धर्म ही माना है, परन्तु यह एक साधारण सी बात हो गई है, जिसका अपवाद विरले ही करते हैं। हिन्दू-जाति में हम बहुधा देखते हैं कि एक स्त्री का हो रहा है और पति के पास दूसरी लड़की से विवाह करने के लिए प्रेरणा हो रही है। पहली स्त्री की चिता भी ठण्ढी नहीं होने पाती और दूसरे विवाह की तैयारियाँ होने

जाती हैं। वर्षी से पहले दूसरी वधू का आ जाना, तो एक साधारण नियम है।

पुनर्विवाह का प्रत्येक दशा में हितकर होना तो हमको प्रतीत नहीं होता और विशेषकर उस समय जब पहली स्त्री से सन्तान भी हो, क्योंकि प्रायः देखा गया है कि विमाता के आते ही पिता भी विपिता हो जाता है और अपनी पहली स्त्री से उत्पन्न हुए बच्चों का यथोचित पालन नहीं कर सकता। वस्तुतः देखा जाय, तो पुत्रों के होते हुए पितृ-ऋण से उऋण होने के लिए पुनर्विवाह की आवश्यकता ही नहीं रहती; परन्तु यदि सन्तान न हो और आयु भी युवा हो, तो आजकल की अवस्था को दृष्टि में रखते हुए, एक स्त्री के मर जानें पर दूसरी के विवाह करने में दोष नहीं।

यहाँ एक प्रश्न मीमांसनीय है—वह यह कि रँडुओं का विवाह किस प्रकार की स्त्री से किया जाय? शास्त्रों और डॉक्टरों दोनों ने विवाह के लिए स्त्री-पुरुषों की अवस्था निश्चित कर दी है। यदि इस अवस्था का उल्लङ्घन होता है, तो किसी न किसी व्यभिचार की वृद्धि और सदाचार की क्षति होती है। व्यभिचार खुल्लमखुल्ला न हुआ, तो गुप्त रीत से हुआ। एक रूप में हुआ अथवा अनेक रूपों में, पुरुष की ओर से हुआ या स्त्री की ओर से, होगा अवश्य—रुक नहीं सकता। कल्पना कीजिए कि एक पुरुष ३५ वर्ष का है और उसकी २५ वर्ष की स्त्री का देहान्त हो । उसने १५ या १६ वर्ष की नव-वयस्का से विवाह किया (इससे अधिक अर्थात् २५ या २६ वर्ष की कुमारियाँ मिलना, तो ही है), तो इससे पहली हानि तो यह होगी कि स्त्री और

दोनों की शारीरिक दशा स्वस्थ न रहेगी और अनेक प्रकार के रोग हो जाने की भी सम्भावना है। दूसरे इससे भी बुरी बात यह होगी कि वह पुरुष अपनी युवती स्त्री को कभी सन्तुष्ट न कर सकेगा। यदि कहा जाय कि उसे २६ या २७ वर्ष की कुमारिका भी मिल सकती हैं, जिनके साथ उसको विवाह कर लेना चाहिए, तो भी ठीक नहीं; क्योंकि २६ या २७ वर्ष की बाल-ब्रह्मचारिणी युवती, पूर्ण कला-सम्पन्न पूर्ण-वयस्का स्त्री का क्षत-वीर्य, क्षत-पराक्रम तथा क्षत-आयु पुरुष से क्या सम्बन्ध ! जो बुड्ढे पुरुष आजकल भारतवर्ष में आठ-आठ, दस-दस वर्ष की कन्या से विवाह कर लेते हैं और दादियाँ पोतियों के साथ आकर खेलती हैं, उसमें कन्याओं की इच्छा की परवाह नहीं की जाती; किन्तु इसका अधिकतर कारण माता-पिता की मूर्खता और लोभ ही होता है। वही पुरुष अपनी लड़की का विवाह वृद्ध पुरुष से करने के लिए तत्पर होते हैं, जिनको अपने दामाद से पुष्कल धन मिलने की आशा होती है। प्रायः देखा गया है कि कन्या यदि १५ या १६ वर्ष की समझदार होती है, तो वह लज्जा को छोड़ कर माँ-बाप का प्रतिरोध करने तक को तैयार हो जाती है; क्योंकि वह जानती है कि उसका और बुड्ढे का बिल्ली-ऊँट का सा सम्बन्ध है और उसे समस्त आयु भर कष्ट भोगना पड़ेगा !

यूरोप में प्रायः युवती कन्याएँ स्वयं ही बुड्ढे से विवाह करने के लिए राज़ी हो जाती हैं; परन्तु इसका मूलाधार भी दुष्टभाव ही होते हैं। वह केवल बुड्ढे के धन पर मोहित हो जाती हैं, न कि स्वयं उस पर ! वे पहले से लेती हैं कि पति के मरने पर

वह समस्त धन की स्वामिनी हो गी और अन्य पुरुष से पुन-विवाह कर सकेंगी।

भारतवर्ष में पुरुष -साठ वर्ष की आयु तक विवाह करते जाते हैं और उनको यदि बहुत बड़ी कन्या मिली, तो २० वर्ष की। २० वर्ष तक भी किसी कन्या का हमारे देश में कुमारी रहना दुस्तर ही है; क्योंकि यहाँ लड़की के पाँच या छः वर्ष पूरा करने पर ही माँ-बाप को उसके पीले हाथ करने की चिन्ता हो जाती है और १२ या १३ वर्ष में तो प्रायः सभी का विवाह हो जाता है। ऐसी अवस्था में वृद्ध पति तो सृष्टि-क्रमानुसार दो-चार वर्ष में ही स्वर्गारोहण में तत्पर हो जाते हैं और स्त्री बेचारी ठीक तरुणावस्था के वैधव्य के अपार दुःख-सागर में डूबती रहती है। उस समय उसकी अवस्था अत्यन्त शोचनीय होती है। धर्म-अधर्म, उचित-अनुचित सब बातों को भूल जाती है और केवल यही चिन्ता रहती है कि किस प्रकार शरीर और जीव को बिना अपमानित हुए संयुक्त रक्खा जाय। यह भी प्रत्येक अंश में सम्भव नहीं होता; क्योंकि विधवा का सम्मानित रहना ही परस्पर विरुद्ध है। विधवा होना ही अपमान है; फिर अन्य दुःख तो अलग ही रहे। बहुधा ऐसा होता है कि युवती स्त्रियाँ अपने वृद्ध पति के देहान्त होते ही निर्लज्ज होकर अपने माता-पिता तथा पति के कुल को दूषित कर देती हैं। किसी-किसी अंश में, जबकि पति अति वृद्धावस्था में विवाह करता है, वह अपनी युवती पत्नी को अपने जीवन में ही सदाचार की सीमा उल्लङ्घन करने का साहस दे देता है। इस

के विवाह जाति के लिए एक कलङ्क का टीका है और आवश्यकता

है कि जाति की ओर से ऐसे नियम बनाए जायँ, जिनसे वृद्धावस्था में विवाह करने वाले तथा वह लोग जो अपनी पुत्रियों को वृद्धों से विवाह देते हैं, दण्डनीय हुआ करें !

अब यदि यह बात सिद्ध हो गई कि रँडुओं का विशेष अवस्थाओं में पुनर्विवाह तो हितकर है; परन्तु कुमारिकाओं के विवाह करना उचित नहीं, तो फिर यह प्रश्न स्वभावतः ही उत्पन्न हो जाता है कि क्या इनका विवाह विधवाओं के साथ होना चाहिए ? यदि यह ठीक है, तो क्या स्त्रियों का पुनर्विवाह धर्मयुक्त है ? इसकी मीमांसा अगले अध्याय में की जायगी।



# चौथा अध्याय

## स्त्रियों का बहु-विवाह तथा पुनर्विवाह

म तीसरे अध्याय में लिख चुके हैं कि पुरुषों के बहुविवाह और पुनर्विवाह दोनों ही होते हैं। उनमें कुछ तो उचित हैं, कुछ अनुचित ; परन्तु समाज की ओर से उनके अनुचित कार्य पर भी शङ्का, आक्षेप तथा प्रतिरोध का प्रकाश नहीं होता। अब प्रश्न यह है कि स्त्रियों के लिए इस विषय में क्या नियम होना चाहिए ?

यद्यपि सभ्य देशों में एक स्त्री एक ही समय में कई पुरुषों की पत्नी नहीं हो सकती ; परन्तु ऐसी जातियों तथा देशों का नितान्त अभाव नहीं है जहाँ स्त्रियों के बहुविवाह की प्रथा है। यह दो प्रकार से होता है—कहीं-कहीं तो स्त्री अपनी माता के ही घर रहती है और उसके पति उसी के घर आया-जाया करते हैं। ऐसी दशा में यह भी आवश्यक नहीं है कि सन्तान पति की हो ; किन्तु उसी स्त्री की सन्तान मानी जाती है। दूसरा प्रकार यह है कि स्त्री मोल ली हुई या पकड़ी हुई आती है और कई पतियों के घर रहती है। यह पति या तो भाई-भाई होते हैं या निकटस्थ सम्बन्धी !

दोनों प्रकार के बहुविवाह में बेचारी स्त्री पर बड़ा अत्याचार होता है। विक्रय की दशा में तो -पिता अपनी पुत्री की है

खाते हैं और उस पर बड़ा अन्यान्य होता है। दूसरी दशा में एक स्त्री कई पतियों के वश में रहती है। जो अपनी बारी से बेचारी स्त्री को बड़ा कष्ट देते हैं और उसको यह भी अधिकार नहीं होता कि उनको छोड़ दे!

बङ्गाल में कई जातियाँ हैं, जिनमें एक स्त्री के कई पति होते हैं। नीलगिरि के टोडा लोगों का नियम है कि जब स्त्री ब्याही जाती है, तो वह पति के सब भाइयों की स्त्री होती है। लङ्का में भी यही रिवाज था और अभी तक बिलकुल दूर नहीं हुआ। तिब्बत देश में भी एक स्त्री अपने पति के सब भाइयों की स्त्री होकर रहती है। मालाबार देश की नैयर जाति में भी यही प्रथा प्रचलित है *

हम तीसरे अध्याय में पुरुषों के बहुविवाह के विरुद्ध कई युक्तियाँ तथा प्रमाण दे चुके हैं और वह सब कारण स्त्रियों के बहु-विवाह से भी उतनी ही प्रबलता के साथ सम्बन्ध रखते हैं। स्त्रियों का बहुविवाह उन सब हेतुओं से अनुपयुक्त, अधर्मयुक्त तथा सामाजिक उन्नति के लिए हानिप्रद है और स्त्रियों की शारीरिक निर्बलता इस हानि को और भी भयङ्कर बना देती है। अतः हम स्त्रियों के बहुविवाह को यहीं छोड़ते हैं।

परन्तु [illegible] प्रकार पुरुषों का पुनर्विवाह अर्थात् एक स्त्री के मर जाने पर दूसरी से विवाह करना अनेक दशाओं में अति आवश्यक है, उसी प्रकार स्त्रियों का पुनर्विवाह अर्थात् एक पति के मर जाने पर दूसरे पति से विवाह करना, उन्हीं हेतुओं से, कई दशाओं में न्याययुक्त, शास्त्रानुसार तथा आवश्यक [illegible] है।

*Evolution of Marriage, pp. 77-80.

हमने दूसरे अध्याय में यह सिद्ध ` का यत्न किया था कि सामाजिक अपेक्षा से पुरुष और स्त्री के कर्त्तव्य और अधिकार समान हैं। जब इनके अधिकार तुल्य हैं, तो जो अधिकार पुरुष को दिए गए हैं, उनसे स्त्री को ` रखना सर्वथा अन्याय है। स्त्रियों के पुनर्विवाह के विषय में छः मत हैं :—

(१) यदि किसी कन्या की मँगनी किसी वर के साथ हो चुकी तो चाहे संस्कार न भी हुआ हो, तो भी वह उस पति की स्त्री हो चुकी। यदि पति मर जाय, तो स्त्री को स्मृतिरूपी मूर्ति की सेवा करने में तत्पर रहना चाहिए और दूसरे पति का नाम तक न लेना चाहिए। मनुष्य की बात एक होती है, जो वचन दे दिया उससे हटना कैसा!

(२) यदि संस्कार होने से पूर्व ही पति मर जाय, तो लड़की को दूसरा विवाह कर लेना चाहिए। वस्तुतः यह दूसरा विवाह नहीं; किन्तु पहला ही विवाह है, क्योंकि जब तक फेरे नहीं फिरे, अग्नि को साक्षी नहीं दी, उस समय तक केवल कथन मात्र से विवाह पूरा नहीं कहा जा सकता; परन्तु यदि विवाह-संस्कार होकर पति मरता है, तो स्त्री चाहे अक्षत-योनि क्यों न हो, उसका विवाह कदापि नहीं करना चाहिए।

यह मत हमारे अधिकांश हिन्दू भाइयों का है, जो अपने आपको सनातनधर्मी कह कर पुकारते हैं।

(३) जब तक स्त्री अक्षत-योनि रहे, चाहे उसकी मँगनी हो गई हो अथवा विवाह-संस्कार भी, उस पुनर्विवाह कर देना चाहिए। यह विचार आजकल के आर्यसमाजियों का है

थोड़े से उन लोगों का, जो अन्य विषयों में तो आर्यसमाज के सिद्धान्तों से सहानुभूति नहीं ; किन्तु बाल-विधवाओं के दुख से अवश्य पीड़ित होते हैं।

(४) शूद्रों में तो क्षत-योनि विधवाओं का भी विवाह हो जाना चाहिए, जैसा कि भी हिन्दू-समाज में प्रचलित है; परन्तु द्विजों में केवल अक्षत-योनि विधवा का ही विवाह होना उचित है। यदि क्षत-योनि विधवा हो और उसे सन्तान की आवश्यकता तियाँ हों, तो वह आपद्धर्म के लिए नियोग द्वारा सन्तान उत्पन्न कर ी है।

यह मत स्वामी दयानन्द जी ( आर्य के पक ) का है। इसे सिद्धान्त रूप में तो सभी आर्यसमाजी मानते हैं ; परन्तु वह काल की मर्यादा से प्रतिकूल होने के इसको व्यवहार रूप में परिणत करने के लिए उपस्थित नहीं हैं।

स्वामी दयानन्द के इस सिद्धान्त में पहले तीन सिद्धान्तों से एक बात विलक्षण है अर्थात् वह जो अधिकार स्त्री को देते हैं, वही पुरुष को ! उनके मत में केवल अक्षत-वीर्य पुरुष ही मृतभार्य होने की में पुनर्विवाह कर है। क्षत-वीर्य पुरुष सन्तानादि के लिए केवल आपद्धर्म के रूप में नियोग ही कर है।

(५) विधवा चाहे क्षत-योनि हो अक्षत-योनि, यदि उसे इच्छा हो, तो पुनर्विवाह अवश्य कर देना चाहिए; जिस पुरुषों का हो जाया है।

यह मत उस उदार दल का है, जो के सामाजिक सुधार को बड़े वेग से करना चाहता है।

(६) छठे मत के लोगों का मूल सिद्धान्त तो वही है, जो स्वामी दयानन्द का है अर्थात् चौथा; परन्तु यह देख कर कि वर्त- सामाजिक पर विचार करने से नियोग की प्रथा इस प्रचलित करना भव मालूम होता है, उन क्षत-योनि कन्याओं का भी विवाह कर दिया जाय, जो अभी नववयस्का ही हैं और जिनके कोई सन्तान नहीं हुई।

यह मत इस पुस्तक के लेखक का भी है। इसमें सन्देह नहीं कि क्षत-योनि विधवाओं का पुनर्विवाह करना शास्त्रोक्त सीमा से किञ्चित् बाहर जाना है; परन्तु जब समाज पुरुषों के बहुविवाह, स्त्रियों के बाल-विवाह तथा उनकी इच्छा के प्रतिकूल विवाहों को सहन करता है और उनका प्रतिरोध नहीं करता, तो उसे अपने इन अत्याचारों के प्रायश्चित्त के रूप में बाल्यावस्था की क्षत-योनि विधवाओं का पुनर्विवाह भी सहन करना चाहिए। जो पुरुष कुपथ्य को प्रिय समझता है, उसे औषध भी प्रिय समझनी ही पड़ेगी। चाहे वह उसको कितना ही अप्रिय, अनावश्यक और कड़वी क्यों न समझता हो!

यदि हम विधवाओं का प्रश्न छोड़ दें और केवल -योनि विधवाओं के ही विषय में विचार करें, तो बलपूर्वक कहा जा है कि शास्त्र तथा युक्ति—किसी भी - योनि विधवाओं का विवाह निषिद्ध नहीं है।

अक्षत-योनि विधवाएँ प्रायः अविवाहिता के ही तुल्य हैं, क्योंकि विवाह का मुख्य अङ्ग पुरुष-प्रसङ्ग है। यदि पुरुष-प्रसङ्ग नहीं हुआ और केवल संस्कार मात्र हुआ है, तो यह उसी की है,

जैसे बनाने के लिए ईंट आदि इकट्ठी कर ली गई; परन्तु बनाने नहीं । सामग्री एकत्रित करने या विश्वकर्मा को ठेका देने मात्र से कोई बुद्धिमान पुरुष यह न कहेगा कि मकान निर्माण हो गया। इसी प्रकार सं -मात्र से विवाह की पूर्त्ति नहीं होती। अब यदि के पश्चात् ही पति मर गया, तो मुख्योद्देश पूरा न होने के कारण आयु-पर्यन्त के लिए स्त्री को विवाह से वर्जित कर देना घोर अन्याय है! प्रत्येक कार्य के दो अङ्ग हुआ करते हैं; एक मुख्य और दूसरा गौण! विवाह में गम मुख्य अङ्ग है और संस्कार सीमा निश्चित करने के लिए है। अतः पति- के अभाव में अक्षत-योनि विधवा को द्वितीय पति से विवाह करने की आज्ञा होनी चाहिए!



# पाँ ँ याय

## वेदों से वि -विवाह की सिद्धि

मनुस्मृति में धर्म का बतलाते हुए मनु जी महाराज कहते हैं :—

वेदःस्मृतिःसदाचारः स्वस्य च प्रियमात्मनः।
एतच्चतुर्विधं प्राहुः साक्षाद्धर्मस्य लक्षणम् ॥

—मनु० अ० २, श्लोक १२

र्थात् धर्म का लक्षण जानने के लिए सब से पूर्व वेद को देखना चाहिए। वेदों की महिमा संसार में सब से है। स्मृति, आदि इसीलिए माननीय हैं कि इनका आश्रय वेद पर है। जो वेद-विरुद्ध है वह कदापि माननीय नहीं ; अतः विधवा-विषय में भी हम सब से पूर्व वेदों के ही देते हैं :—

कुहस्विदोषा वस्तोरश्वि भिपित्वं : कुहोषतुः।
को वां शयुत्रा विधवेव देवरंमर्यं न योषा कृणुते थ ॥

—ऋग्वेद ल १०, सूक्त ४०, २

र्थ—(कुहस्विद) कहाँ (दोषा) रात्रि में ( ) कहाँ (वस्तोः) दिन में (अश्वि ) हे स्त्री-पुरुषो ( )

( अभिपित्वं ) जीविका को ( करतः ) करते हो ! ( कुह ) कहाँ ( उपतुः ) वसते हो ( कः ) कौन ( वां ) तुम दोनों को ( शयुत्रा ) सोनेकी स्त्री से युक्त है ( विधवा ) विधवा स्त्री ( देवरं ) दूसरे पति को और ( योषा ) स्त्री ( मर्यं ) पति को ( इव ) जैसे।

इस मन्त्र में स्पष्ट दिया हुआ है कि विधवा का दूसरा वर होना चाहिए अर्थात् विधवा के लिए अन्य पति की विधि है। यह अर्थ केवल हमारा किया ही नहीं है, श्री० सायणाचार्य भी इससे भिन्न अर्थ नहीं करते। देखो :—

भाष्य—"हे ( अश्विना ) अश्विनौ ( कुहस्वित् ) क्वस्वित् ( दोषा ) रात्रौ भवथः इति शेषः ( कुहः ) वस्तोः क्व वा दिवा : ( कुह ) क्व वा ( अभिपित्वं ) अभिप्राप्ति ( . : ) कुरुथः ( कुह ) क्व वा उषतु ऊषथः : किं च ( वाम् ) युवाम् ( कः ) यजमानः ( सधस्थे ) सहस्थाने वेद्याख्ये ( आकृणुते ) आकुरुते परिचरणार्थं आत्मानमभिमुखी करोति। तत्र दृष्टान्तौ दर्शयति शयुत्राशयने ( विधवेव ) यथा मृत नारी ( देवरं ) अभिमुखी करोति ( मर्यं न ) यथा च सर्वं मनुष्यं ( योषा ) सर्वा नारी सम्भोग काले अभिमुखी करोति तद्वदित्यर्थः।

भाषार्थ—हे अश्विनो ! तुम दोनों रात्रि में कहाँ होते हो ? और दिन में कहाँ होते हो और कहाँ प्राप्ति करते हो ? तुम दोनों को कौन यजमान वेदी में सेवा करने के लिए सम्मुख होता है ? यहाँ दो दृष्टान्त दिखाता है। जैसे सोने के स्थान में विधवा स्त्री पति के भाई को अभिमुख करती है और जैसे सब मनुष्यों को स्त्रियाँ सम्मुख करती हैं, उसी प्रकार से, इत्यादि।

( प्रश्न ) देखो सायण तो देवर का अर्थ 'पति के भाई' करता है और तुम इसका अर्थ दूसरा पति बताते हो। फिर सायणाचार्य के अर्थों से विधवा-विवाह की सिद्धि नहीं होती।

( उत्तर ) यदि देवर का अर्थ यहाँ 'पति का भाई' भी किया जाय, तो भी मानना पड़ेगा कि विधवा का पति के भाई से विवाह सायणाचार्य जी मानते हैं। विधवा अपने पति के भाई को सोने के स्थान में बुलाती है, जैसे साधारण स्त्रियाँ सम्भोग के लिए अपने पति को बुलाती हैं। सायणाचार्य के इस अर्थ से इतनी बातें तो

ही हैं कि—

( १ ) विधवा का देवर को बुलाना।

( २ ) सोने के स्थान में बुलाना।

( ३ ) इस प्रकार से बुलाना जैसे सम्भोग के लिए स्त्रियाँ पति को बुलाती हैं।

यह सब उसी समय हो सकता है, जब विधवा का पुनर्विवाह हो। अब केवल 'देवर' शब्द विवादास्पद है। इसका निश्चय श्री-यास्काचार्य जी के लिखे हुए निरुक्त के इस मन्त्र के अर्थ से हो सकता है। श्रीसायणाचार्य जी ने निरुक्त का यह प्रमाण अपने भाष्य में उद्धृत किया है। देखो सायण-भाष्य :—

"तथा च यास्कः कस्विद्दोषा भवथः कदिवा काभिमासि कुत्थः क्व वसथः। कोवा शयने विधवेव देवरम्।

देवरः कस्माद् द्वितीयो वर उच्यते।

विधवा विधातृका भवति। विधवनाद्वा, विधावनाद्वेति। चर्मशिरा अपि वा धव इति मनुष्यस्तद्वियोगाद्विधवा। देवरो दीव्यति

कर्मा। मर्या मनुष्यो धर्मा। योषायौतेरा कुरुते सहस्थाने इति निरुक्तः।"

सायणाचार्य ने निरुक्त का जो भाग उद्धृत किया है वह उसी है, जैसा मूल निरुक्त में दिया हुआ है। इसलिए हमने नहीं दिया। इसमें जो वाक्य हमने बड़े अक्षर में लिखा है अर्थात् "देवरः कस्माद् द्वितीयो वर उच्यते" इससे स्पष्ट है कि न केवल निरुक्ताचार्य श्रीयास्काचार्य मुनि ही 'देवर' का अर्थ द्वितीय वर का लेते थे, किन्तु सायणाचार्य ने भी उनके कथन को उद्धृत उनसे सहमत होना प्रकाशित किया है।

इस पर पं० की टिप्पणी भी विचारणीय है :—

"जैसे विधवा देवर को और जैसे स्त्री पति को" इन दो अलग अर्थों से, विधवा का देवर से सम्बन्ध स्पष्ट है और वही बात 'देवरः कस्मात् द्वितीयो वर उच्यते' से स्पष्ट की है; किन्तु विधवा का ब्रह्मचर्य से रहना अधिक उच्च धर्म है। देवर वा दूसरे वर से सम्बन्ध भी शास्त्रविहित ही है। दुर्गाचार्य के अर्थ से भी यही बात सिद्ध है।

महामहोपाध्याय पं० शिवदत्त ने इस पर अपनी सविस्तार टिप्पणी देकर चार पक्ष दिखलाए हैं, विधवा का ब्रह्मचर्य में रहना उत्तम है, सती हो जाना मध्यम है और फिर विवाह कर लेना है। इन तीनों पक्षों को वेद-सम्मत् कह कर चौथे पक्ष अर्थात् बिना विवाह व्यभिचार को वेद-विरुद्ध और गर्भ-हत्या इत्यादि का मूल ठहराया है *

* पण्डित कृत निरुक्त, पृष्ठ—१७१

इतने महानुभावों की सम्मति होते हुए भी यह कैसे कहा जा सकता है कि इस मन्त्र से विधवा को द्वितीय पति से विवाह करने की आज्ञा नहीं है।

(प्रश्न) "देवरः कस्माद् द्वितीयो वर उच्यते" यह वाक्य यास्काचार्य का नहीं; किन्तु किसी विधवा-विवाह के पक्षपाती ने मिला दिया है। देखो दुर्गाचार्य ने समस्त निरुक्त पर भाष्य है; परन्तु इस वाक्य पर भाष्य ही नहीं किया। इसके अतिरिक्त यह प्राचीन तीन पुस्तकों में नहीं है, इसीलिए निरुक्त के छापने-वालों ने इसे कोष्ट में रख दिया है।

(उत्तर) शाबाश! मानते हैं! खूब कहा!! अब तक तो स्वामी दयानन्द के मनु आदि में प्र[illegible] बतलाने से आकाश-एक किया जाता था और आक्षेप करते थे कि यह आर्य-सामाजिक लोग अपने अनुकूल प्रमाणों को तो [illegible] मानते हैं और जब कोई प्रमाण इनके मत के विरुद्ध ठहरता है तो उसे झट क्षेपक कह कर टाल देते हैं, आज आप स्वयं इसको क्षेपक मानने लगे। यद्यपि स्वामी जी क्षेपक मानने के लिए युक्तियाँ रखते हैं; परन्तु तुम तो बिना युक्ति के ही क्षेपक मानने लगे। भला निरुक्त के [illegible] वचन को क्षेपक मानने से कैसे बच सकोगे? यदि एक पग चले हो, तो दो और भी सही! यह क्यों नहीं कह देते कि ऋग्वेद का 'विधवेव देवरं' वाक्य ही क्षेपक है, या यह [illegible] मन्त्र [illegible] है? नीचे लिखी युक्तियों से यह वाक्य क्षेपक नहीं हो [illegible] :—

(१) बाबा सायण ने इसको क्षेपक नहीं [illegible]। इनका कहना

तो तुम टाल ही नहीं सकते। देखो ऋग्वेद का सायण-भाष्य जिसमें निरुक्त के इस वाक्य को ज्यों का त्यों उद्धृत किया है।

( २ ) दुर्गाचार्य ने भी इसको क्षेपक नहीं बताया। यह तुम्हारी ही मन-गढ़न्त युक्ति है। यदि दुर्गाचार्य ने इस पर भाष्य नहीं किया, तो इसका कारण वाक्य की सरलता है, न कि कोई और बात!

( ३ ) जिन प्राचीन तीन पुस्तकों में तुम इसको लिखा नहीं बताते उनके सायण से भी प्राचीन होने का तुम्हारे पास क्या प्रमाण है? है कि किसी-किसी पुस्तक में से विधवा-विवाह के किसी विरोधी ने इसे निकाल कर अपने पक्षपात का परिचय दिया हो। जैसा कुछ स्मृतियों का हाल है!

( ४ ) यास्काचार्य ने यहाँ दो शब्दों अर्थात् 'विधवा' और 'देवर' की निरुक्ति की है, यदि तुम इस वाक्य को क्षेपक मानोगे, तो 'देवर' की निरुक्ति किस प्रकार करोगे! 'द्विवर' या 'द्वितीय वर' से तो 'देवर' बन है, परन्तु 'वरानुज' या 'वरभ्राता' से देवर किसी सिद्ध नहीं हो ।

( ५ ) इस वाक्य को कोष्ठ में किसी तुम सरीखे ने ही रख दिया होगा, न तो सायणाचार्य ने ही इसे कोष्ठ में रक्खा है और न पक्षपात रहित छापे वाले ऐसा करते हैं। देखो 'निर्णय-सागर' प्रेस बम्बई की छपी हुई शाके १८२७ सन् १८९५ की निरुक्त में इस वाक्य को कोष्ठ में बन्द नहीं किया गया।

( ६ ) महामहोपाध्याय पं० शिवदत्त शर्मा भी ऐसा नहीं मानते।

( ७ ) इस वाक्य के मिलाने का विधवा-विवाह प्रचारकों को कारण भी क्या था? क्योंकि बिना इसे मि ए भी 'विधवेव देवरं' वेद-वाक्य से इतना तो सिद्ध ही है कि विधवा अपने देवर के शयन कर सकती है।

( प्रश्न ) संसार जानता है कि 'देवर' पति के छोटे भाई को कहते हैं। द्वितीय वर की तो तुम्हारी ही कल्पना है।

( उत्तर ) नहीं, देखो 'देवर' नाम तो दूसरे ही वर का है। चाहे वह पति का छोटा भाई हो या बड़ा भाई वा कोई अन्य; परन्तु चूँकि निकटतम होने के कारण प्रायः पति के छोटे भाई के ही अधिकांश में नियोग होता था; इसलिए पति के छोटे भाई को ही 'देवर' कहने लगे। 'यौगिक' से 'योगरूढ़ि' हो गया। देखो सत्यवती अपनी पुत्र-वधू से कहती है :—

कौसल्ये देवरस्तेऽस्तिसोऽद्यत्वाऽनुप्रवेक्ष्यति।
अप्रमत्ता पतीक्ष्यैनं निशीथे ह्यागमिष्यति॥

—महाभरत आदि पर्व, अ० १०६, श्लोक २

अर्थ—"कौसल्ये! तेरा दूसरा वर है, सो आज तेरे आएगा, तू अप्रमत्त होकर उसकी प्रतीक्षा ( इन्तज़ार ) करना। वह आधी रात को तेरे पास आएगा।"

यहाँ देवर से तात्पर्य व्यास ऋषि से है; जो कौसल्या के पति के बड़े भाई थे, न कि छोटे और जिन्होंने सत्यवती से प्रतिज्ञा कर ली थी कि मैं कौसल्या से नियोग द्वारा सन्तानोत्पन्न करूँगा। यहाँ 'देवर' शब्द का इसीलिए प्रयोग हुआ है कि वह दूसरे वर थे, नहीं तो 'ज्येष्ठ' शब्द का प्रयोग होना चाहिए था :—

(प्रश्न) इस मंत्र में तुमने 'अश्विना' या 'अश्विनौ' का अर्थ 'स्त्री-पुरुष' किया है, यह ठीक नहीं। स्वामी दयानन्द की यह नवीन कल्पना है, जिसका वेद में एक भी प्रमाण नहीं और सायणाचार्य भी ऐसा नहीं मानते। 'अश्विनौ' का अर्थ यहाँ अश्विनीकुमार देवता से है।

(उत्तर) तुम्हारे देववाद की बलिहारी है! यदि सब को देव ही मान लोगे, तो भौतिक पदार्थ कहाँ रहेंगे और इनका क्या नाम धरोगे? देखो, स्त्री-पुरुष भी तो दिव्य गुणों के कारण देवते ही हुए। स्त्री को 'देवी' और पुरुष को 'देव' कहने की तो आज-कल भी प्रथा है!

'अश्विनौ' का अर्थ 'स्त्री-पुरुष' करना, स्वामी दयानन्द की निजी कल्पना नहीं; किन्तु वेद स्वयं 'अश्विनौ' का अर्थ 'स्त्री-पुरुष' करते हैं। स्वतः प्रमाण वेद के होते हुए इधर-उधर भटकना भूल है। देखो :—

सोमो वधूयुरभवदश्विनास्तामुभा वरा।
सूर्यां यत्पत्ये शंसन्तीं मनसा सवितादात्॥

—ऋग्वेद मण्डल १०, सूक्त ८५, मन्त्र ९

सायणाचार्य इसका भाष्य इस प्रकार करते हैं :—

"सोमो वधूयुर्वधूकामो वरोऽभवत्। तस्मिन्समयेऽश्विना वुभोभौ वरावरावास्तां। अभूतां। यद्यदा सूर्यां पत्ये शंसन्तीं पति कामायमानां। पर्याप्तयौवनामित्यर्थः। सूर्यां मनसा सहिताय सोमाय वराय सविता तत्पिता ददात्। आदात् दित्सां चकार।"

भापार्थ—"सोम वधू की करने अर्थात् वर हुआ। उस समय 'अश्विनौ' इन दोनों वधू तथा वर की संज्ञा , जब पुत्री पति की प्रशंसा करने वाली, पति को चाहने वाली अर्थात् पूर्ण युवावस्था को हुई। सविता अर्थात् पिता ने उसे मन से सोम अर्थात् वर को दिया।"

यहाँ इतनी स्मरणीय हैं :—

( १ ) 'अश्विना' वेद-मन्त्र में 'वरा' के लिए है, जो 'अश्विनौ' और 'वरौ' का आर्ष प्रयोग है। 'वरौ' यहाँ द्वन्द्वैकशेष समास है, जैसे ' च पिता च पितरौ' या ' च च भ्रातरौ' 'हंसी च हंसश्च हंसौ'; इसी प्रकार 'वधू च वरौ'। सायणाचार्य भी इसका अर्थ "अश्विनावुभौभौ वरावरावास्तां।" अर्थात् ' रौ' करते हैं। 'वरावरौ' का अर्थ है "वरा च वरश्च वरावरौ"। 'वरा' * है वधू का। जैसे 'कृष्ण' से स्त्रीलिङ्ग 'कृष्णा' और 'शिव' से 'शिवा' बनता है, इसी प्रकार 'वर' से स्त्रीलिङ्ग 'वरा' बनता है। यहाँ वेद और सायण दोनों के अनुसार 'अश्विनौ' का अर्थ स्त्री-पुरुष ही है और स्वामी दयानन्द का अर्थ ठीक है।

( २ ) 'सोम' यहाँ 'वर' का पर्याय है। सायण ने भी सोम का अर्थ वर ही किया है। देखो 'सोमाय वराय'। वेद में 'सोम' के लिए 'वधूयुः' शब्द आया है, जिसका अर्थ सायण ने "वधू :" या वधू की इच्छा करने कि है।

---

* स्वरुः पति वरा ( सिद्धान्ते भट्टोजिदीक्षितः )

(३) यहाँ 'सविता' का अर्थ 'पिता' है, जो के भी अनुकूल है। 'सविता' और 'प्रसविता' समानार्थक हैं।

(४) इसलिए 'सूर्या' का अर्थ पुत्री हुआ। इसका विधान ऋग्वेद के १० वें मण्डल के समस्त ८५ वें सूक्त के देखने से पाया है।

(५) इस में यह भी बताया है कि स्त्री-पुरुष का युवा- में ही विवाह होना चाहिए। जब पुरुष 'वधूयुः' और स्त्री 'पत्येशंसन्तीं' हो जाय।

दूसरा प्रमाण :—

सोमः प्रथमो विविदे गन्धर्वो विविद उत्तरः।
तृतीयो अग्निष्टे पतिस्तुरीयस्ते मनुष्यजाः॥

—ऋग्वेद १०, सूक्त ८५, मन्त्र ४०

सायण-भाष्य—" सोमः भावी सन् विविदे। लब्धवान्। गन्धर्व उत्तरः सन् विविदे लब्धवान्। अग्निस्तृतीयः पतिस्ते तव। पश्चान् मनुष्यजाः पतिस्तुरीयश्चतुर्थः।"

हमारा अर्थ :—"(सोमः) सोम (प्रथमः) पहले (विविदे) है (उत्तरः) फिर (गन्धर्वः) गन्धर्व (विविद) करता है। (तृतीयः) तीसरा (पति) पति (ते) तेरा ( :) अग्नि है (ते) तेरा (तुरीयः) चौथा (मनुष्यजाः) मनुष्यज है।"

इस में पतियों के चार नाम बताए हैं। पहले पति को 'सोम', दूसरे को 'गन्धर्व', तीसरे को 'अग्नि' और चौथे को

'मनुष्यज' कहते हैं। इससे सिद्ध है कि स्त्री के आवश्यकतानुसार एक से अधिक पति हो सकते हैं। सायण-भाष्य भी इसका विरोध नहीं करता।

यही मन्त्र कुछ परिवर्त्तित रूप में अथर्ववेद में भी आया है, जिससे यही बात और भी स्पष्ट हो जाती है :—

सोमस्य जाया प्रथमं गन्धर्वस्तेपरः पतिः।
तृतीयो अग्निष्टे पतिस्तुरीयस्ते मनुष्यजाः॥

—अथर्ववेद काण्ड १४, सूक्त २, मन्त्र ३

अर्थात्—"पहले तू सोम की पत्नी है। दूसरा पति तेरा गन्धर्व है, तीसरा पति अग्नि है और चौथा मनुष्यज!"

इसी के आगे एक और मन्त्र है, जो इस मन्त्र के अर्थ पर भली-भाँति प्रकाश डालता है :—

सोमो ददद्गन्धर्वाय गन्धर्वो दददग्नये।
रयिं च पुत्रांश्चादादग्निर्मह्यमथो इमाम्॥

—ऋग्वेद मण्डल १०, सूक्त ८५, मन्त्र ४१
—अथर्ववेद काण्ड १४, सूक्त २, मन्त्र ४

सायण-भाष्य—सोमो गन्धर्वाय प्रथमं ददत्। प्रादात् गन्धर्वोऽग्नये प्रादात्। अथो अपि चाग्निरिमां कन्यां रयिं धनं पुत्रांश्च मह्यमदात्। (सायणकृत ऋग्वेद भाष्य)

भावार्थ—"सोम ने पहले गन्धर्व के लिए दिया। गन्धर्व ने अग्नि के लिए और अग्नि ने भी इस कन्या को, धन को, पुत्रों को, मुझे दिया।"



पैशाचिक विवाह

देखो तो बूढ़े की बातें, पहुँच चुका यम का फ़र्मान।
तो भी उसको बना हुआ है, अभी जवानी का अर्मान॥

इन दोनों मन्त्रों के एक पढ़ने से ( और यह दोनों वेदों में ही दिए हुए हैं तथा एक-दूसरे से सम्बन्ध रखते हैं ) यही विदित होता है कि स्त्री के लिए भी विशेष अवस्था में एक से अधिक पति करने की आज्ञा है।

( प्रश्न ) यह तो तुम्हारा महा अन्धेर है कि सोम, गन्धर्व और अग्नि जो देवताओं के नाम हैं, उनको साधारण मनुष्य बना दिया। वस्तुतः बात यह है कि कन्या को सब से पहले सोम देवता भोग लेता है, उसके पश्चात् गन्धर्व, गन्धर्व-देवता के पश्चात् अग्नि का नम्बर आता है। अग्नि के भोग चुकने के पश्चात् स्त्री पुरुष के भोगने के योग्य होती है। देखो अत्रि-स्मृति में भी लिखा है :—

पूर्वं स्त्रियः सुरैर्भुक्ताः सोम गन्धर्व वह्निभिः।
भुञ्जते मानवाः पश्चान् न वा दुष्यन्ति कर्हिचित्* ॥

अर्थात्—"स्त्रियाँ पहिले सोम, गन्धर्व, वह्नि (अग्नि) नामक देवताओं द्वारा भोग की जाती हैं। इसके पश्चात् उनको मनुष्य भोगते हैं और उनको कुछ भी दोष नहीं लगता।"

( उत्तर ) क्या यह तुम्हारा अन्धेर नहीं है कि स्त्रियों तथा बेचारी छोटी-छोटी कन्याओं को देवताओं के साथ सङ्गम करने का दोष लगाते हो और जिन सोम, गन्धर्व और अग्नि को तुम पवित्र, पूजनीय और उपास्य देव मानते हो, उन्हीं पर कन्याओं के साथ व्यभिचार का दोष देते हो। मैं पूछता हूँ कि क्या इन देवताओं के देवजाति की ही स्त्रियाँ ( देवियाँ ) नहीं हैं, जो वह

* "श्रीवेङ्कटेश्वर प्रेस" मुद्रित अत्रि-स्मृति श्लोक, १९१

इनको छोड़ कर बेचारे मनुष्यों की लड़कियों का धर्म-भ्रष्ट करते फिरते हैं। तुम्हारी देवमाला में तो पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग सभी प्रकार से देव और देवियाँ हैं। देखो इन्द्र के लिए इन्द्राणी, शिव के लिए पार्वती, विष्णु के लिए लक्ष्मी, अग्नि के लिए आग्नेयी उपस्थित हैं। फिर क्या सोम और गन्धर्व पत्नी रहित और बिन ब्याहे ही हैं अथवा उनकी स्त्रियों का शरीरान्त हो गया है? फिर यह भी तो बताओ कि गन्धर्व कौन सा देवता विशेष है—उसका निवास कहाँ रहता है? साधारण देवमाला पर विश्वास करने वाले लोग तो गन्धर्व, किन्नर आदि योनि विशेष मानते हैं। यदि यह योनियाँ हैं, तो इनकी स्त्रियाँ भी अवश्य होंगी। फिर मनुष्य की बालिकाओं और गन्धर्वों की दैवी स्त्रियों में खूब सौतिया डाह रहता होगा। तीसरी बात यह भी तो बतानी चाहिए कि देवता कन्याओं को ही क्यों भोगते हैं और किस अवस्था तक की कन्या को भोगते हैं? क्या यदि कोई स्त्री आयु-पर्यन्त ब्रह्म-चारिणी रहना चाहे, तो भी ये उसे भोग लेंगे? यदि ऐसा है, तो स्त्रियों के लिए बड़ी आपत्ति होगी!

रहा अत्रि-स्मृति का प्रमाण! यह तो ऐसी गप्प है कि शायद तुम भी इसे मानने के लिए तैयार न होगे; क्योंकि इस स्मृति के १९० वें श्लोक में लिखा है :—

न स्त्री दुष्यति जारेण ब्राह्मणो वेद कर्मणा।
नापो मूत्र पुरीषाभ्यां नाग्निर्दहति कर्मणा॥

—अत्रि-स्मृति, श्लोक १९०

अर्थ—"स्त्री को व्यभिचार का दोष नहीं लगता, न ब्राह्मण

को वेद-कर्म से, न जल को मल और मूत्र से दोष लगता है और न अग्नि कर्म द्वारा जलती है।"

इसी श्लोक के आगे 'पूर्वं स्त्रिय इति' तुम्हारा श्लोक दिया हुआ है, इससे समस्त झगड़ा विवाह और पुनर्विवाह का मिट जाता है। तुम्हारे अत्रि मुनि ने तो स्त्रियों के व्यभिचार को ब्राह्मणों के किए हुए वेद-विहित कर्मों से उपमा दे दी और ते व्यभिचार के दोष से सदा के लिए मुक्त कर दिया। इस सिद्धान्त से तो वेश्याएँ भी कुलीन ब्रह्मचारिणी स्त्रियों के समान हो गईं! छीः! छीः! छीः! अब तुम्हारे लिए नीचे लिखे दो ही मार्ग हैं, एक को त्यागो और दूसरे को ग्रहण करो :—

(१) अत्रि मुनि के दोनों श्लोकों को प्रमाण मानो और न केवल पुनर्विवाहित विधवाओं को ही; किन्तु वेश्याओं तक को दोष रहित कहो। यदि ऐसा कहोगे, तो विधवा-विवाह के प्रचारकों को किस मुख से बुरा कहने का साहस कर सकोगे?

(२) इन दोनों प्रमाणों को त्याज्य मान कर सोम, गन्धर्व आदि साधारण पतियों के नाम समझो और इस प्रकार विशेष दशाओं में विधवाओं को अन्य पति करने का अधिकार दो।

(प्रश्न) नहीं, नहीं! देवताओं के भोग से यह तात्पर्य नहीं, जैसा तुम लेते हो। "गर्भोत्पत्ति के से ही सोम देवता के प्रधान आदि कारण होने से सोमदेव कुमारी कन्या को पहले प्राप्त होता है अर्थात् सब अङ्गों में विशेषता से प्रविष्ट होता है।" जब अवयवों के विकास से कन्या में यौवन का हुआ, तो गन्धर्व पति हुआ; क्योंकि गन्धर्व को यौवन की रक्षा करने

माना गया है। फिर विवाह से होमाग्नि के लाई गई, तो वही पति कहलाया।

( उत्तर ) धन्य हो ! तो देवताओं का कन्याओं को भोग करना स्पष्ट लिखा है, जैसा हम अत्रि-स्मृति से बता चुके हैं और जो एक असम्भव बात है। दूसरे यदि कहो कि देवता भोगते नहीं; किन्तु रक्षा करते हैं और बाल्यावस्था से तरुणाई तक भिन्न-भिन्न देवों का आधिपत्य रहता है, तो क्या कारण है कि पुरुषों की बाल्यावस्था से लेकर युवावस्था तक यही देव अपना आधिपत्य नहीं रखते ? जिन विद्वानों ने मनुष्य-शरीर के सङ्गठन पर पूरा विचार किया है, वह भली जानते हैं कि स्त्री और पुरुष दोनों के शरीरों की कई अवस्थाएँ होती हैं और जिस प्रकार पुरुषों का शरीर वृद्धि, स्थिति तथा क्षय को प्राप्त होता है उसी प्रकार स्त्री का भी ! यदि कन्याओं की गर्भोत्पत्ति के से ही सोम देवता प्रधान होता है, तो लड़कों की गर्भोत्पत्ति से ही सोम देवता लड़कों का भी पति क्यों नहीं होता ? जिन अवयवों का विकास के शरीर में होता है; उसी पुरुषों में भी ! फिर गन्धर्व दोनों का पति क्यों नहीं ? विवाह से पूर्व केवल कन्या ही तो होमाग्नि के पास नहीं लाई जाती, वर भी उसी प्रकार यज्ञ में सम्मिलित होता है और की प्रदक्षिणा करता है, फिर क्या अग्नि, वर और वधू दोनों का ही पति है अथवा केवल एक का ? यदि कन्या का, तो वर का भी क्यों नहीं ? यदि तुम्हारी युक्ति ठीक है, तो स्त्री-पुरुष दोनों पर समानतया घटती है और यदि वर के पक्ष में तुम इसको -

नहीं कहते, तो कन्या के पक्ष में भी ऐसा ही कहने के लिए बाधित होना पड़ेगा। क्या सोम, गन्धर्व और अग्नि आदि देवों के कन्याओं के भोगने के सौम्या, गान्धर्वी, आग्नेयी आदि देवियाँ भी तो कुमार बालकों को नहीं भोग ीं ? यदि ऐसा है तो ब्रह्मचर्य का उपदेश ही सर्वथा मिथ्या और व्यर्थ हो है; क्योंकि स्त्री-पुरुष ब्रह्मचारी तब रहें जब देवी-देवता रहने दें। क्या अद्भुत सिद्धान्त है जिसको सुन कर ही हँसी ी है।

देखो यहाँ सोम, गन्धर्व आदि पतियों की ही संज्ञा की गई है। इसका प्रमाण ऋग्वेद, १०, सूक्त ८९ के ९ वें से भी मिलता है, जिसे हमने 'अश्विनौ' शब्द का अर्थ दिखलाने के लिए उद्धृत किया है। स्पष्ट दिया है कि :—

"सोमो वधूयुरभवत्"

अर्थात्—'सोम' वधू की कामना हुआ। यदि यहाँ 'सोम' का अर्थ अपना अधिष्ठातृ 'सोमदेव' करोगे, तो उसको 'वधू' की इच्छा करने भी पड़ेगा। फिर किस से कह सकोगे कि गर्भोत्पत्ति के से ही सोम को अधिकार होता है। क्या कन्या को भी वधू कह सकोगे ? फिर इस में यह भी है :—

"सूर्यां यत्पत्ये शंसन्तीं मनसा सविता ददात्"

अर्थात्—"पति ां। पर्याप्तयौवनामित्यर्थः" (इति सायणः) युवती और पति की कामना करने वाली कन्या को सविता ने सोम के लिए दिया। पर्याप्तयौवना पर तो तुम्हारे मत

के अनुसार गन्धर्व का आधिपत्य होता है और इस मन्त्र में सोम को इसका पति कहा जाता है। फिर सायणाचार्य ने 'सोम' का अर्थ स्पष्टतया 'वर' किया है ( देखो "सोमाय वराय" इति सायणः ) इससे भी हमारे ही मत की पुष्टि होती है अर्थात् 'सोम' स्त्री के पहले पति को कहते हैं। यदि 'सोम' स्त्री का पहला पति हुआ, तो गन्धर्व और अग्नि के द्वितीय और तृतीय पति होने में सन्देह ही क्या ?

तीसरा प्रमाण—

अघोरचक्षुरपतिघ्न्योधि शिवा पशुभ्यः सुमनाः सुवर्चाः ।
वीरसूर्देवृकामा स्योना शं नो भव द्विपदे शं चतुष्पदे ॥

—ऋग्वेद, १०, ८५, मन्त्र ४४

( अघोरचक्षुः ) अच्छी चक्षु वाली ( अपतिघ्नी ) पति का विरोध न करने वाली, ( शिवा ) लकारिणी ( पशुभ्यः ) पशुओं के लिए ( सुमनाः ) प्रसन्न-चित्त, ( सुवर्चाः ) शुभगुणयुक्त ( ः ) वीर पुत्र उत्पन्न करने वाली ( देवृकामा ) दूसरे पति को चाहने वाली ('स्योना) सुख युक्त ( नः ) हमारे ( द्विपदे ) मनुष्यादि के लिए ( शं ) कल्याण-कारिणी और ( चतुष्पदे ) गाय-भैंस आदि के लिए ( शं ) कल्याण करने ( ) हो।

यह 'देवृकामा' शब्द इस बात का सूचक है कि स्त्रियों को श्यकता पड़ने पर पुनर्विवाह का अधिकार है।

यही वेद-मन्त्र कुछ रूपान्तर के साथ में भी है। देखो :—

अदेवृघ्न्यपतिघ्नी हैधि शिवा पशुभ्यः सुयमा सुवर्चाः।
प्रजावती वीरसूर्देवृकामा स्योनेममग्निं गार्हपत्यं सपर्य ॥

—अथर्ववेद का० १४, सूक्त २, मन्त्र १८

अर्थ—"हे (अदेवृघ्न्यपघ्नी) देवर और पति को दुःख न देने वाली स्त्री! तू (इह) इस गृहाश्रम में (पशुभ्यः) पशुओं के लिए (शिवा) कल्याण करने वाली (सुयमा) अच्छे प्रकार नियम में चलने वाली (सुवर्चा) शुभ गुणयुक्त (प्रजावती) उत्तम सन्तान वाली (वीरसूः शूर-वीर पुत्रों को उत्पन्न करने वाली (देवृकामा) देवर की कामना करने वाली (स्योना) सुख वाली (एधि) प्राप्त हो। (इमम्) इस (गार्हपत्यं) गृहपति अर्थात् गृहस्थाश्रम सम्बन्धी (अग्निं) अग्नि अर्थात् हवन करने के योग्य अग्नि को (सपर्य) ` किया करे।"

इस मन्त्र में ऋग्वेद के उपर्युक्त मन्त्र में बहुत कम भेद है; परन्तु 'देवृकामा' शब्द दोनों में पड़ा हुआ है। हमने इस अध्याय में वेद का जो पहला प्रमाण दिया है, उससे सिद्ध हो चुका है कि 'देवर' शब्द का अर्थ प्राचीन भाष्य-प्रणाली के अनुसार 'दूसरा वर' है। अतः इन दोनों मन्त्रों से सिद्ध होता है कि स्त्री को दूसरे पति की विशेष अवस्थाओं में आज्ञा है।

(प्रश्न) यह मन्त्र विवाह सम्बन्धी है और इसलिए इसमें पुनर्विवाह का वर्णन अशुभ है। इस मन्त्र का अर्थ है 'पति के भाइयों को चाहने वाली अर्थात् उनसे प्रेम करने वाली!'

(उत्तर) यहाँ दो शब्द हैं 'देवृ' और ' ' जिनसे मिल कर

'देवृकामा' बना। ' ' शब्द ही बताता है कि 'देवर' के साथ सङ्गमन की इच्छा, अभीष्ट है। इसके अर्थ यह हो सकते हैं:—

( १ ) पति के जीवन में उसके भाइयों से सङ्गमन की इच्छा करने वाली।

( २ ) पति की मृत्यु पर उसके भाई के साथ की इच्छा करने वाली।

( ३ ) अन्य पति की इच्छा करने वाली।

पहला अर्थ तो हम-तुम दोनों को ही त्याज्य है; क्योंकि अन्य वेद-मन्त्रों के विरुद्ध है और इसलिए अधर्म है। दूसरे और तीसरे अर्थों से विधवा-विवाह या नियोग के सिवाय अन्य सिद्ध ही नहीं होती।

( प्रश्न ) 'देवृकामा' से 'देवर के साथ सहवास करने की इच्छा करने वाली' कैसे अर्थ हुआ? क्या 'पुत्रकामा' से भी 'पुत्र के साथ सहवास करने वाली' अर्थ होता है?

( उत्तर ) नहीं-नहीं! 'पतिकामा' या 'देवृकामा' में ' ' शब्द इसी अर्थ का वाचक है। यह तो प्रत्येक प्रकरणवित् पुरुष मान लेगा। सायण ने भी 'पतिं कामयमाना' का अर्थ 'प्राप्तयौवना' किया है। यदि कहें कि 'अमुक स्त्री अमुक पुरुष की कामना करती है' तो क्या इसका वही अर्थ होगा जो 'पुत्रकामा' का होता है?

बताओ तो सही कि 'देवर की कामना' का और अर्थ ही हो सकता है। 'पुत्रकामा' उस स्त्री को कहेंगे जिसे यह इच्छा हो कि मेरे पुत्र उत्पन्न हो। इसी प्रकार 'देवृकामा' का क्या यह अर्थ

करोगे कि 'वह स्त्री जिसकी इच्छा हो कि मेरी . के पुत्र उत्पन्न हो'; क्या ख़ूब !

( प्रश्न ) क्या विवाह के समय आगे के लिए पति का मरण और दूसरे पति की इच्छा का प्रकाश अशुभ नहीं ?

( उत्तर ) शुभाशुभ का विचार धर्माधर्म के अन्तर्गत है। जो धर्म है, वही शुभ है; जो अधर्म है, वही अशुभ ! जिस समय पति विवाह के समय इस मन्त्र को पढ़ता है, उस समय वह केवल स्त्री के अधिकार का वर्णन करता है अर्थात् यदि मेरी मृत्यु हो जाय, तो तुझे अधिकार होगा कि पुनर्विवाह कर सकती है। इससे यह तात्पर्य कदापि नहीं कि पति अपना मरण चाहता है। यदि कोई पुरुष विवाह के या इससे पहले कहता है कि मैंने अपने जीवन का बीमा कर दिया है, तो कोई इसको अशुभ नहीं कहता। यद्यपि तात्पर्य यही होता है कि यदि मैं अकस्मात् मर जाऊँ, तो मैंने ऐसा प्रबन्ध कर दिया है कि मेरी स्त्री के भोजन-छादन में विघ्न न पड़ेगा। सभी जानते हैं कि मरना-जीना स्वाभाविक है और ऐसी घटनाएँ हुआ ही करती हैं। जब इङ्गलैण्ड की पार्लिमेण्ट एक सम्राट् के जीवन में ही यह पास करती है कि इस राजा का उत्तराधिकारी अमुक पुरुष होगा, तो इसका तात्पर्य यह नहीं है कि पार्लिमेण्ट सम्राट् को मारना चाहती है या उसके साथ भक्ति नहीं करती। सम्भव है कि पार्लिमेण्ट यही चाहती हो कि यही सम्राट् सर्वदा राज किया करे; परन्तु उसके चाहने मात्र से तो काम नहीं चलता। मृत्युदेव तो अपना कर राजा और रङ्क सभी से लेते हैं। इसलिए प्रबन्धार्थ ऐसा करना ही पड़ता है कि जीवन में ही

अवश्यम्भावी मृत्यु के लिए यथोचित् अथवा आवश्यकतानुसार प्रबन्ध कर दिया जाय। यह मन्त्र इस का भी सूचक है कि पति को स्त्री के स्वाभाविक अधिकार छीनने का अधिकार नहीं। उसने भरी सभा में प्रतिज्ञा कर ली है कि यदि स्त्री को धर्म की मर्यादा के भीतर नियोग करने की आवश्यकता तथा इच्छा हुई, तो उसका पति उसका प्रतिरोध नहीं करने का; किन्तु प्रसन्नता से आज्ञा दे देगा।

इस मन्त्र में स्त्री के अधिकार और कर्त्तव्य दोनों का वर्णन है; जिनका विवाह के समय पढ़ा जाना किसी प्रकार भी अशुभ नहीं ठहरता। विवाह केवल उत्सव ही नहीं है; किन्तु इसके ही एक क़ानूनी मामला भी है। क़ानून में शुभ और अशुभ का विचार नहीं हुआ करता।

चौथा प्रमाण—

इयं नारी पतिलोकं वृणाना, निपद्यत उपत्वा मर्त्य प्रेतम्।
धर्मं पुराणमनुपालयन्ती तस्यै प्रजां द्रविणं चेह धेहि।

—अथर्ववेद १८, सूक्त ३, १

यह मन्त्र कुछ रूपान्तर के साथ तैत्तिरीय आर में भी । है। पहले हम इसका अपना अर्थ देते हैं :—

(इयं) यह (नारी) स्त्री (पतिलोकं) पति के लोक को (वृणाना) चाहती हुई (प्रेतम्) मरे हुए पति के (अनु) पीछे ( ) हे मनुष्य (उपत्वा) तेरे (निपद्यते) आती है (पुराणं) पुराने या सनातन (धर्मं) धर्म को (पालयन्ती) पालती हुई ( ) उसके लिए ( ) इस लोक या में

(प्रजां) सन्तान को (द्रविणं च) और धन को (धेहि) धारण करा।

भावार्थ—"यहाँ मर्त्य अर्थात् मनुष्य सम्बोधन में है और शब्द 'इह' यहाँ भी पड़ा हुआ है।" इससे इतनी बातें स्पष्ट हो जाती हैं :—

(१) वेद आज्ञा देता है कि पति के मरने के पश्चात् (प्रेतं अनु) स्त्री दूसरे पति के पास जावे, जो उसे (प्रजां द्रविणं च) सन्तान और धन अर्थात् भोजन-छादन देने वाला हो।

(२) ऐसा करना सनातनधर्म है; कोई नवीन धर्म नहीं। न केवल प्राचीन काल में ही, किन्तु प्राचीन कल्प में भी ऐसा हुआ था।

तैत्तिरीय आरण्यक में पाठान्तर इस प्रकार है :—

इयं नारी पतिलोकं वृणाना निपद्यत उपत्वा मर्त्य प्रेतम्।
विश्वं पुराणमनुपालयन्ती तस्यै प्रजां द्रविणं चेह धेहि ॥

—तैत्तिरीय अ० ६, १, १२

सायण-भाष्य—"हे (मर्त्य) मनुष्य! या (नारी) मृतस्य तव भार्या, सा (पतिलोकम्) (वृणाना) कामायमाना (प्रेत, मृतं त्वां, उपनिपद्यते) समीपे नितरां प्राप्नोति। कीदृशी (पुराणं, विश्वम्) अनादि प्रवृत्तं कृत्स्नं स्त्री धर्मं (अनुपालयन्ती) अनुक्रमेण पालयन्ती (तस्यै) धर्म पत्न्यै त्वं इह लोके निवासार्थं अनुज्ञां दत्त्वा (प्रजाम्) पुत्रादिकं (द्रविणम्) (धेहि) सम्पादय।

भावार्थ—"हे मनुष्य, यह जो मरे पति की स्त्री तेरी भार्या है, वह पतिलोक या पतिगृह की कामना करती मरे पति के उपरान्त तुझको प्राप्त होती है। कैसी है वह? अनादिकाल से पूरे स्त्री-धर्म को क्रम से पालती हुई। उस धर्मपत्नी के लिए तू लोक में निवास की आज्ञा देकर पुत्रादि और धन की प्राप्ति।"

यहाँ सायण का ऐसी स्त्री के लिए 'धर्मपत्नी' शब्द प्रयुक्त है, जिसने अपने पहले पति के मरने पर दूसरा विवाह किया है, उनके विधवा-विवाह के पक्ष को सिद्ध करता है।

(प्रश्न) पतिलोक से यहाँ इस लोक का नहीं; किन्तु मृत्यु के पश्चात् दूसरे लोक का तात्पर्य है?

(उत्तर) नहीं-नहीं! 'इह' शब्द पर भी तो ध्यान दो, जिसका 'इस लोक' के सिवाय और कुछ नहीं हो सकता। इसी का अर्थ सायण जी 'इहलोक' करते हैं।

पाँचवाँ प्रमाण—

"उदीर्ष्व नार्यभि जीवलोकं गतासुमेतमुपशेष एहि।
हस्तग्राभस्य दधिषोस्तवेदं पत्युर्जनित्वमभिसंबभूव॥"

—अथर्ववेद का० १८, सूक्त ३, २,

—ऋग्वेद मण्डल १०, सूक्त १८, ८

सायण-भाष्य—हे (नारि) मृतस्य पत्नी (जीवलोकं) जीवानां पुत्रपौत्राणां स्थानं लोकं गृहमभिलक्ष्य (उदीर्ष्व) अस्मात् स्थानात् उत्तिष्ठ (गतासुम्) अपक्रान्त (एतं) पतिं (उपशेषे) समीपे स्वपिषि तस्मात् त्वं (एहि) आगच्छ। यस्मात् त्वं (हस्त-

ग्राभस्य ) पाणिग्राहं कुर्वतः ( दधिपोः ) गर्भस्य निधातुः ( तव ) अस्य ( पत्युः ) सम्बन्धादागतं ( इदं ) जनित्वम् ( जायात्वं अभिलक्ष्ये ( सम्बभूव ) सम्भूतासि अनुसरणं निश्चयं अकार्षीः तदा-गच्छः ।

भावार्थ—"हे मरे हुए पति की पत्नी ! जीवित लड़कों, पोतों का लोक अर्थात् जो गृह है, उसको विचार करके इस जगह से उठ । प्राणान्त हुए पति के समीप तू सोती है वहाँ से आ । जिससे तू पाणिग्रहण करने गर्भ के धारण कराने वाला इस पति के सम्बन्ध से आया हुआ जो है, इसको स्त्री होने के विचार से निश्चय करके तू अनुसरण कर—इसलिए आ ।

यही मन्त्र तैत्तिरीय आरण्यक* में भी आया है, जिसका भाष्य सायणाचार्य इस प्रकार हैं :—

हे ( नारि ) त्वं ( इतासुम् ) गत प्राणं ( एतम् ) पतिं ( उपशेषे ) उपेत्य करोषि ( उदीर्ष्व ) अस्मात्पति समीपादुत्तिष्ठ ( जीवलोकमभि ) जीवन्तं प्राणसमूहमभिलक्ष्य ( एहि ) आगच्छ । ( त्वम् ) ( हस्तग्राभस्य ) पाणिग्राहवतः ( दधिपोः ) पुनर्विवाहेच्छः ( पत्यु ) एतत् ( जनित्वम् ) जायात्वं ( अभिसम्बभूव ) आभिमुख्येन समयकं प्राप्नुहि ।

भावार्थ—"हे नारी ! तू इस मृत-पति के पास लेटी है । इस पति के समीप से उठ ! जीवित पुरुषों को विचार कर आ और तू हाथ पकड़ने वाले पुनर्विवाह की इच्छा करने वाले इस पति को जाया-भाव ( स्त्री-भाव ) से अच्छी तरह प्राप्त हो ।

*तैत्तिरीय अ० ६, १, १४

यहाँ हमने सायणाचार्य का अर्थ इसलिए दिया है कि कट्टर से कट्टर विधवा-विवाह के विरोधी भी सायण से विमुख नहीं हो सकते। सायण ने इस मन्त्र के अर्थ में 'पुनर्विवाहेच्छु' शब्द का प्रयोग करके समस्त झगड़े को दूर कर दिया; परन्तु हम यहाँ इटावा निवासी पं० भीमसेन जी शर्मा का अर्थ * भी उद्धृत किए देते हैं, जिससे इसकी और अधिक सम्पुष्टि हो सके :—

"उदीर्ष्व नार्यभि०" अत्र पत्यन्तर विधायके मन्त्रेऽर्थस्यापि विवादो नास्ति। हे नारि! त्वं गतासु मृतमेतं पतिमुपशेषे तस्य समीपे शोकेन पतितासि ते विहायाभिजीवलोकं जीवन्त प्राणि-समूहमभिमुखीकृत्योदीर्ष्वोत्तिष्ठ। उत्थाय च तव हस्तग्राभस्य पाणिग्रहण-कर्त्तुर्दिधिषोर्द्वितीयस्य पत्युरिदं जनित्वं स्त्री भावमभिसम्बभूव।

अस्य मन्त्रस्यायमेवार्थः सायणादिवेद भाष्यकारैरप्यभ्युपागतः। तथा मेधातिथिना भाष्यकारेणापि लिखतम्—(को वा सुपुत्रो विधवेव देवरमित्यादि) एवं प्रकार का मन्त्रा नियोगविधायका वेदेष्वपि दृश्यन्त इति मेधातियेरतात्पर्यम्। वेदेषु यदा नियोगस्य कर्त्तव्यत्वमुक्तं पुनस् तस्य निन्दिका वेदविरोधिन इति स्पष्टमेव सिद्धम्"

इन सबका भावार्थ देना व्यर्थ होगा। यहाँ पं० भीमसेन जी इतनी बातें कहते हैं :—

( १ ) यह नियोग विधायक मन्त्र है।

( २ ) सायणादि भाष्यकार भी इसका ऐसा ही अर्थ [illegible] हैं।

---

* पण्डित भीमसेनकृत "मानव धर्मशास्त्रस्योपोद्घातः" पृ० ३००

( ३ ) मनुस्मृति के मेधातिथि भाष्यकार ने भी यही तात्पर्य लिया है।

( ४ ) नियोग के विरोधी वेद के निन्दक हैं।

यह इतने प्रबल हैं कि इनका खण्डन पं० भीमसेन जी की इसके पश्चात् लिखी हुई किसी पुस्तक से नहीं हो सकता; क्योंकि इनमें न केवल उन्होंने अपनी निज सम्मति ही दी है; किन्तु सायण और मेधातिथि को भी सम्मिलित किया है, जिनके वचनों को अब कौन बदल सकता है।

( प्रश्न ) इससे तो बड़ी निर्दयता और अ । ती है। एक ओर बेचारा पति मरा हुआ पड़ा है और उसकी स्त्री उसके पास पड़ी रो रही है। दूसरी ओर लोग कहते हैं कि हे स्त्री तू इस मरे हुए पति के पास क्यों पड़ी है? चल उठ और दूसरा विवाह कर! क्या इसी का नाम पातिव्रत्य धर्म है, जिनके लिए प्राचीन इतना अभिमान करता था?

( उत्तर ) 'सोना' और 'लेटना' किसी ने अपनी ओर से तो मि नहीं दिया। 'उपशेषे' शब्द स्वयं वेद-मन्त्र में पड़ा हुआ है, जिसका अर्थ सायणाचार्य भी यही करते हैं। यदि तुम वेद को नहीं मानते तो न मानो। यदि वेद को मानोगे, तो वही अर्थ करना पड़ेगा। रही असभ्यता की बात! यह केवल का फेर है। वेद में बहुत से शब्द श्लेतिक अर्थ में आते हैं और लोक में भी यही बात है। जैसे स्त्री का पति के साथ 'सहवास' सम्भोग के अर्थ में प्रयुक्त होता है। कोई कहे कि 'सहवास' का अर्थ केवल रहना है, तो यह उसका प्रकरणानुकूल अर्थ न होगा। यदि माता

अपने पुत्र को लिए कहीं सो रही है, तो उसको कदापि न कहेंगे कि वह अपने पुत्र के साथ सहवास कर रही है। इसी प्रकार यहाँ यह तात्पर्य नहीं है कि चिता में प्रवेश करने से पूर्व ही दूसरे पति से विवाह या नियोग कर लिया जावे ; किन्तु आशय यह है कि यदि विधवा दुःखित है या सन्तानोत्पत्ति चाहती है, तो लोग इस मन्त्र को पढ़ सकते हैं।

छठा प्रमाण—

या पूर्वं पतिं वित्वाथान्यं विन्दते परम्।
पञ्चौदनं च तावजं ददातो न वियोपतः ॥"

—अथर्ववेद काण्ड ९ ; अनुवाक ३ ; सूक्त ५ ; मन्त्र २७

अर्थ—"(या) जो स्त्री (पूर्वं) पहले (पतिं) पति को (वित्वा) पाकर (अथ) उसके पीछे (अन्यम्) अन्य (अपरम्) दूसरे को (विन्दते) प्राप्त होती है (तौ) वे दोनों (पञ्चौदनं) पाँच भूतों को सींचने वाले (अज) ईश्वर को (ददातः) अर्पण होते हुए (न) न (वियोपतः) अलग हों।"

इस मन्त्र में स्पष्टतया बताया गया है कि यदि एक पति के उपरान्त दूसरा पति ग्रहण किया जाय, तो वह एक-दूसरे से न हों, किन्तु ईश्वर का नाम लेते हुए प्रेम से बर्त्ताव करें।

सातवाँ प्रमाण—

समानलोको भवति पुनर्भुवापरः पतिः।
योऽजं पञ्चौदनं दक्षिणाज्योतिषं ददाति ॥

—अथर्ववेद काण्ड ९, सूक्त ५, मन्त्र २८

अर्थ—"( समान लोकः ) बराबर स्थान या पद वाला ( भवति ) होता है ( पुनर्भुवा ) पुनर्भू अर्थात् उस स्त्री के साथ जिसका पुनर्विवाह हुआ है ( अपरः ) दूसरा ( पति ) पति जो ( पञ्चौदनं अजं ) पाँच भूतों के सींचने वाले परमात्मा को ( दक्षिणा ज्योतिषम् ) दान-क्रिया है ज्योति जिसकी ऐसे को ( ददाति ) अर्पण करता है।"

यहाँ  या है कि जो पुरुष विधवा से पुनर्विवाह करता है, उसका पद किसी प्रकार अन्य पुरुषों से कम नहीं स  जाता; क्योंकि पुनर्विवाह कोई घृणित कार्य नहीं है।



# छठा अध्याय

## स्मृतियों सम्मति

तियाँ तो ऐसे प्रमाणों से भरी पड़ी हैं, जिनमें योनि विधवाओं के पुनर्विवाह का विधान है। अधि-कन्तु कोई-कोई स्मृति क्षत-योनि विधवा के विवाह में भी कोई सामाजिक अथवा धार्मिक नहीं देखती। इनमें सब से प्राचीन और प्रामाणिक मनुस्मृति है ; क्योंकि कहा है कि :—

"यद्वै किञ्चनमनुरवदत्तद्भेषजं भेषजातायाः।"

अर्थात्—"जो कुछ मनु जी ने कहा है, वह औषधियों की औषधि है।"

इस विषय में निम्न-लिखित प्रश्न मीमांसनीय हैं :—

( १ ) क्या मनु जी विधवा-विवाह की आज्ञा देते हैं ?

( २ ) मनुस्मृति में श्लोक विधवा-विवाह-विधायक और कुछ उसके निषेध में भी हैं ?

( ३ ) मनुस्मृति में उन विधवाओं को, जो पुनर्विवाह कर लेती हैं, नीच समझा गया है ?

( ४ ) मनुस्मृति उन पुरुषों को नीच समझती है, जो किसी विधवा से विवाह कर लेते हैं ?

( ५ ) क्या मनुस्मृति के अनुसार पुनर्विवाहित विधवाएँ की पैतृक सम्पत्ति की अधिकारी होती है ?

सब से पहले हम वेद को लेते हैं। मनु जी अ कई श्लोकों में बताते हैं कि किसी के लिए वेद से अधिक कोई नहीं—समस्त स्मृतियाँ वेद का ही अनुसरण करती हैं। म वि कालिदास ने भी कहा है :—

"श्रुतेरिवार्थं स्मृतिरन्वगच्छत् ।"

जिसका यही है कि स्मृति का कर्तव्य है कि श्रुति अर्थात वेद का अनुसरण करे। जो भी इसी के अनुयायी हैं ; वह लिखते हैं :—

"धर्मजिज्ञासमानानां ाणं श्रुतिः ।"

अर्थात्—"धर्म के जिज्ञासुओं के लिए ण श्रुति है।"

यही नहीं, के अनुसार तो—

"नास्तिको वेद निन्दकः ।"

अर्थात्—"वेद का निन्दक या न मानने नास्तिक शूद्रवत् वहिष्कार्य ( शूद्र के निकालने योग्य ) है।"

मनुस्मृति में कोई श्लोक ऐसा नहीं, जिससे होता हो कि कलियुग या किसी युग में वेद को प्र नहीं ा चाहिए। इन श्लोकों से सिद्ध होता है कि यदि मनुस्मृति में विधवा-विवाह के में कोई श्लोक न होते, तो भी हम जी को विधवा विवाह का पक्षपाती ही समझते; क्योंकि वेद में 'अन्यपति' 'देवर' आदि शब्द पड़े हैं, जिनका दूसरा अर्थ हो ही नहीं

; परन्तु इतनी ही नहीं है ; अधिकन्तु मनुस्मृति शब्दों में विधवा-विवाह का उल्लेख कर रही है :—

या पत्या वा परित्यक्ता विधवा वा स्वेच्छया,
उत्पादयेत् पुनर्भूत्वा स पौनर्भव उच्यते ॥
साचेदक्षतयोनिः स्याद् गतप्रत्य पि वा ।
पौनर्भवेन भर्त्रा सा पुनः* संस्कारमर्हति ॥

—मनु० अ० ६, श्लोक १७५-१७६

हम प्रथम कुल्लूकभट्ट कृत मन्वर्थमुक्तावली से अर्थ लिखते हैं :—

"या भर्त्रा परित्यक्ता मृतभर्तृका वा स्वेच्छयान्यस्य पुनर्भार्या भूत्वा यमुत्पादयेत्स उत्पाद पौनर्भवः पुत्र उच्यते" ॥ १७५ ॥

"सा स्त्री यद्यक्षतयोनिः सत्यन्यमाश्रयेत्तदा तेन पौनर्भवेन भर्त्रा पुनर्विवाहाख्यं संस्कारमर्हति । यद्वा कौमारं पतिमुत्सृज्यान्यमाश्रित्यपुनस्तमेव प्रत्यागता भवति तदा तेन कौमारेण भर्त्रा पुनर्विवाहाख्यं महंति" ॥ १७६ ॥

कुल्लूक भट्ट कृत अर्थ—"जो स्त्री भर्त्ता से त्यागी गई हो या जिसका पति मर गया हो, वह अपनी इच्छा से फिर भार्या बन

---

* पुनः संस्कार और पुनर्विवाह में कोई भेद नहीं, क्योंकि यहाँ संस्कार से तात्पर्य केवल विवाह-संस्कार से है । वाग्दत्ता और संस्कृता में भेद है । केवल वाग्दान को विवाह नहीं सकते । विवाह-संस्कार तभी होता है जब सप्तपदी, प आदि-आदि क्रियाएँ हो जाती हैं ।

कर ( अर्थात् फिर विवाह करके ) जिसको करे, वह करने वाले पुरुष का पौनर्भव पुत्र कहलाता है।"

इस श्लोक से विदित होता है कि स्त्री विधवा होकर या पति जाने की दशा में फिर भार्या बन सकती है अर्थात् पुनर्विवाह कर सकती है और उसकी सन्तान इस दूसरे पति का पौनर्भव पुत्र कहलाएगी।

१७६ वें श्लोक का अर्थ यह है—वह स्त्री -योनि होकर दूसरे का आश्रय ले, तो उस पौनर्भव पति के पुनर्विवाह नामक सं की अधिकारिणी होती है।

यहाँ कुल्लूक भट्ट स्प मानते हैं कि न केवल विधवा का ही पुनर्विवाह हो है, किन्तु उस स्त्री का भी जो कुमार पति को छोड़ कर दूसरे के पास रहे और फिर पूर्व पति के पास आ । यहाँ कुल्लूक भट्ट की 'कुमार पति' की कल्पना मनुस्मृति के मूल श्लोक के अनुकूल नहीं! प्रतीत होता है कि कुल्लूक भट्ट जी अपने रिवाज के झगड़े में फँस गए; क्योंकि यह कहना कि यदि स्त्री अपने पति को छोड़ जाय, मनुस्मृति के सिद्धान्त से असङ्गत है। मनु के अनुकूल बालकों का विवाह ही नहीं हो सकता; फिर स्त्री पति को कैसे छोड़ सकती है? इसी आज कल भी मनुस्मृति के आधुनिक टीकाकार पक्षपात में मनमाने शब्द भि देते हैं। जैसे ऋषिकुमार परि जी मुरादाबादी इस श्लोक का अर्थ करते हुए कोष्ठ में लिखते हैं—"यह विवाह द्विजातियों के लिए निन्दित है, यह सर्वथा अनधिकार

चेटा है; मूल श्लोकों में वा इसके पूर्वस्थ श्लोकों में कोई ऐसा शब्द नहीं, जिससे शूद्रत्व की दुर्गन्ध आ सके।"

अब प्रश्न यह है कि मनुस्मृति में कोई श्लोक ऐसा नहीं है, जिससे विधवा-विवाह का निषेध होता हो ?

इस सम्बन्ध में दो विचारणीय हैं :—

( १ ) तो जो मनुस्मृति आजकल मिलती है, लोगों ने मनमानी बातें मिला दी हैं ; जिनके लिए एक नहीं हैं। यह सिद्धान्त सभी विद्वानों का है और प्राचीन प्रतियों को यदि मिलाया जाय, तो भेद भी जाता है। और यही कारण है कि मनुस्मृति में कहीं-कहीं विरोध भी जाता है।

( २ ) दूसरी बात यह है कि जो विधवा-विवाह नियोग के विरोध में किए जाते हैं, वह : विरुद्ध नहीं, किन्तु उनका अर्थ ही है। यदि विरोध-सूचक करने का ही हठ करें और हमारे अर्थों को स्वीकार न करें अर्थात् यदि इस सिद्धान्त को कि कहीं विधि और कहीं निषेध है, तो परस्पर विरोध होने से मनुस्मृति प्रामाणिक भी नहीं ठहरती। पुरुष विधि-सूचक श्लोक पढ़ कर कहता है कि पुनर्विवाह धर्मानु- है। दूसरा निषेधात्मक श्लोक पढ़ कर विरोध है। कोई बुद्धिमान् मनुष्य अपनी पुस्तक में दो विरुद्ध नहीं लिख ; फिर मनु की क्या ?

पहले हम नियोग सम्बन्धी वह श्लोक देते हैं, जिनको विरुद्ध हैं; परन्तु में अनुकूल ही हैं :—

नियुक्तौ यौ विधिं हित्वा वर्त्तेयातां तु कामतः।
तावुभौ पतितौ स्यातां स्नुषागगुरुतल्पगौ ॥

—मनु० अ० ६, श्लोक ६३

अर्थ—"नियोग द्वारा सम्बद्ध हुए जो स्त्री-पुरुष विधि को छोड़ कर काम-चेष्टा से वर्त्तते हैं, वह दोनों पतित हो जाते हैं; जैसे पुत्र-वधू या गुरु की स्त्री के साथ सङ्गमन करने वाले !"

यहाँ स्पष्टतया दिखाया गया है कि नियोग "विधि अनुकूल" करे—बिना विधि के सम्बन्ध करना महापाप है। यह बात विवाह में भी है अर्थात् यदि एक कुँआरा पुरुष कुँआरी से विवाह की विधि छोड़ कर अन्यथा सङ्गमन है, तो वह पतित हो है। उसे चाहिए कि पहले विवाह करे; तत्पश्चात् सङ्गमन ! यह श्लोक वस्तुतः विधि के का विरोधी है; न कि नियोग का !

नान्यस्मिन् विधवा नारी नियोक्तव्या द्विजातिभिः।
अन्यस्मिन् हि नियुञ्जाना, धर्मं हन्युः सनातनम् ॥

—मनु० अ० ६, श्लोक ६४

अर्थ—"द्विजातियों ( ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य ) को चाहिए कि अन्य जाति वाले के विधवा स्त्री का नियोग न करें। अन्य जाति वाले के साथ नियोग करने वाले सनातनधर्म का हनन करते हैं।"

श्लोक में है कि नियोग सवर्ण में ही होना योग्य है—विरुद्ध वर्ण में नहीं; जिससे वर्णसङ्करता न हो। इसमें नियोग

का विरोध नहीं। यदि कोई कहे कि ब्राह्मण को अपनी कन्या इतर जातियों में नहीं व्याहनी चाहिए, तो क्या इसका तात्पर्य यह होगा कि ब्राह्मण को अपनी कन्या ही नहीं व्याहनी चाहिए?

नोद्वाहिकेषु मन्त्रेषु नियोगः कीर्त्यते क्वचित्।
न विवाह विधावुक्त विधवा वेदनं पुनः।

—मनु० अ० ६, श्लोक ६५

अर्थ—विवाह के मन्त्रों में नियोग नहीं किया जाता और न विवाह की विधि में 'पुनः विधवा वेदन' अर्थात् नियोग को कहा गया है। यह श्लोक नियोग का विरोधी नहीं। यहाँ केवल यह दिखाया गया है कि विवाह की विधि अलग और नियोग की है। विवाह की विधि में नियोग नहीं; किन्तु नियोग की विधि में नियोग है "विधवा वेदनं पुनः" का अर्थ नियोग है अर्थात् विधवा का सन्तानोत्पत्ति के लिए वेदन अर्थात् ग्रहण करना।

अयं द्विजैर्हि विद्वद्भिः पशुधर्मो विगर्हितः।
मनुष्याणामपि प्रोक्तो वेने राज्य प्रशासति॥
स महीमखिलां भुञ्जन् राजर्षि प्रवरः पुरा।
वर्णानां सङ्करं चक्रे कामोपहत चेतनः॥
ततः प्रभृति यो मोहान् प्रमीतपतिकां स्त्रियम्।
नियोजयत्यपत्यार्थं तं विगर्हन्ति साधवः॥

—मनु० अ० ६, श्लोक ६६-६८

अर्थ—"यह (नियोग) वेन राजा के राज में विद्वान् द्विजों द्वारा निन्दित कि गया और मनुष्यों के लिए ऐसा ही कहा । यह

राम-ऋषि पहले पृथ्वी को भोगता हुआ -चेष्टा से प्रेरित होकर वर्णसङ्करता पैदा किया था। उस से जो मोह से विधवा-स्त्री के साथ सन्तान उत्पन्न करने के लिए नियोग है, उसे भले लोग निन्दित समझते हैं।"

इन तीनों श्लोकों में केवल इतना दिखाया गया है कि वेन के राज में नियोग को पशु-धर्म जाने ; क्योंकि वेन काम-वश वर्णसङ्करता उत्पन्न था। इसलिए वेन से पश्चात् नियोग की निन्दा होने लगी।

इन श्लोकों से यह सिद्ध होता है कि :—

( १ ) वेन से पूर्व नियोग पशु-धर्म नहीं जाता था;

( २ ) वेन ने नियोग का दुरुपयोग किया; और

( ३ ) उस से लोग इसे समझने लगे।

इन्हीं श्लोकों पर ऋषि-कुमार पं० रामस्वरूप जी ने एक टिप्पणी भी दी है :—

"कलि से अन्य युग में नियोग विहित है। कलियुग में निषिद्ध है नियोग से अनियोग पक्ष श्रेष्ठ है।" इनका भी यही अभिप्राय है कि नियोग पहले धर्म स था। दुरुपयोग तो प्रत्येक वस्तु का बुरा है। सोना मनुष्य को लाभदायक है; परन्तु जो दिन भर सोता रहे, तो हानि होगी। अब यदि कोई पुरुष दिन भर सोने वाले को देख कर 'सोने' का सर्वथा निषेध करे, तो अनर्थ होगा; इसी वेन की करतूतों को देख कर विद्वानों को केवल इस दुरुपयोग का निषेध चाहिए था, न कि उचित और विधियुक्त नियोग का भी !

एक और श्लोक है :—

न दत्वा कस्यचित्कन्यां पुनर्दद्याद्विचक्षणः ।
दत्वा पुनः प्रयच्छन्हि प्राप्नोति पुरुषानृतम् ॥

—मनु० अ० ९, श्लोक ७१

इसका सीधा अर्थ यह हुआ—"किसी को कन्या देकर फिर बुद्धिमान् दूसरे को न दे। देकर फिर देने से मनुष्य झूठा हो है।" इसका यह तात्पर्य नहीं कि विधवा का पुनर्विवाह न करे। यहाँ केवल इतना है कि यदि किसी ने अपनी कन्या, एक पुरुष को विवाह दी, तो यह नहीं हो सकता कि उससे लेकर फिर दूसरे को विवाह दे। नहीं तो मनुष्य झूठ का भागी होगा। विधवा का वर्णन नहीं। यदि ऐसा होता तो इसी अध्याय के ७६ वें श्लोक में ऐसा न कहते कि—

प्रोषितो धर्म कार्यार्थं प्रतीक्ष्योऽष्टौ नरः समाः ।
विद्यार्थं षट् यशोर्थं वा कामार्थं त्रींस्तुवत्सरान् ॥

—मनु० अ० ९, श्लोक ७६

धर्म-कार्य से परदेश गए हुए पति की आठ वर्ष देखे, विद्या या यश के लिए गए हुए की ६ वर्ष और कामार्थ गए हुए के लिए ३ वर्ष ! इसका स्पष्ट तात्पर्य यह है कि इसके पश्चात् वह अन्य पति का आश्रय ले। जो लोग यह कहते हैं कि ऐसी में वह अपने पति के साथ चली जाय—वह अपनी लिखते हैं ; क्योंकि श्लोक में ऐसा नहीं है और न ही इसका है। यह अर्थ नारदस्मृति अध्याय १२ से . हो है:—

अष्टौ वर्षाण्युदीक्षेत ब्राह्मणी प्रोषितं पतिम् ।
अप्रसूता तु चत्वारि परतोऽन्यं समाश्रयेत् ॥"

—नारदस्मृति अ० १२, श्लोक ६८

अर्थ—"ब्राह्मणी परदेश गए हुए पति की आठ वर्ष प्रतीक्षा करे और यदि सन्तान-रहित हो, तो चार वर्ष। इसके पश्चात् दूसरे पति का आश्रय ले।"

इससे पता चलता है कि नारद-स्मृति के लेखक के समय में मनु का यही श्लोक होगा; क्योंकि नारद-स्मृति का अधिकांश भाग मनुस्मृति पर ही है और इसके ८४९ श्लोकों में से ३७ श्लोक * तो तद्वत् मनुस्मृति के ही हैं।

अब हम तीसरे और चौथे प्रश्न को लेते हैं। मनु जी ने किसी श्लोक में पुनर्विवाहित विधवा स्त्री अथवा उस पुरुष का, जो ऐसी स्त्री से विवाह करे, जाति-च्युत या पदच्युत करने का उल्लेख नहीं किया और कर भी कैसे सकते थे, जब उन्होंने अन्य श्लोकों में पुनर्विवाह तथा नियोग की आज्ञा दे दी है। ११ वें अध्याय में उन्होंने प्रत्येक पाप का प्रायश्चित्त दिया है, जिसमें छोटे-बड़े सभी प्रकार के पापों का वर्णन है; परन्तु उसमें विधवा-पुनर्विवाह का, स्त्री या पुरुष किसी की ओर से प्रायश्चित्त नहीं लिखा; इससे भी सिद्ध होता है कि मनु जी ऐसा करना पाप नहीं समझते थे।

अब पाँचवाँ प्रश्न रह गया अर्थात् क्या पुनर्विवाहिता विधवा की सन्तान अपने पति का दायभाग प्राप्त कर सकती है? इस विषय में पूर्ण विचार आगे दिए जायँगे।

---

*The Ordinances of Manu by A. C. Burnell, Introduction page—31.

हम याज्ञवल्क्यस्मृति को लेते हैं। इसके आचार अध्याय के ६७ वें श्लोक में लिखा है :—

अक्षता च क्षता चैव पुनर्भूः संस्कृता पुनः।
स्वैरिणी या पतिं हित्वा सवर्णं कामतः श्रयेत्॥

इस श्लोक पर मिताक्षरा टीका इस प्रकार है :—

"अन्य पूर्वा द्विविधा पुनर्भूः स्वैरिणी चेति। पुनर्भूरपि द्विविधा क्षता चाक्षता च। तत्र क्षता संस्कारात्प्रागेव पुरुषसम्बन्धदूषिता। या पुनः कौमारे पतिं त्यक्त्वा कामतः सवर्णमाश्रयति सा स्वैरिणीति।"

यहाँ दो प्रकार की स्त्रियाँ बताई गई हैं—एक अनन्यपूर्वा और दूसरी अन्यपूर्वा। अनन्यपूर्वा वह है, जिसका विवाह-संस्कार से पहले किसी अन्य के साथ विवाह या सङ्गमन नहीं हुआ ( अनन्य पूर्विकां दानेनोपभोगेन वा पुरुषान्तरा परिगृहीतामिति मिताक्षरा ) हो। दूसरी अन्यपूर्वा अर्थात् जिनका विवाह से पूर्व अन्य पुरुष से सम्बन्ध हो गया हो। अन्यपूर्वा के दो भेद कहे—एक स्वैरिणी और दूसरी पुनर्भू, अर्थात् जिसका पुनर्विवाह हो है। पुनर्भू के फिर दो भेद किए—एक क्षता जिसका पूर्व पति से संयोग हो चुका हो और दूसरी अक्षता अर्थात जिसका मात्र हुआ हो ; परन्तु पति के साथ संयोग न हुआ हो। इन दोनों की स्त्रियों को याज्ञवल्क्य स्मृतिकार "पुनः संस्कृता" या "पुनर्भू" बताते हैं अर्थात् वह पुनर्विवाह की अधिकारिणी हैं।

यही नहीं; किन्तु यह स्मृति नियोग की भी पक्षपातिनी है:—

अपुत्राङ्गुर्वनुज्ञातो देवरः पुत्र काम्यया ।
सपिण्डो वा सगोत्रो वा घृताभ्यक्त ऋतावियात् ॥
आगर्भसम्भवाद्गच्छेत पतितस्त्वन्यथा भवेत् ।
अनेन विधिना जातः क्षेत्रजोऽस्य भवेत्सुतः ॥

—याज्ञवल्क्य-स्मृति-आचाराध्याय, विवाह-प्रकरण, श्लो०६८-६९

इस पर मिताक्षरा-टिप्पणी है :—

"अपुत्राम लब्धपुत्रां पित्रादिभिः पुत्रार्थमनुज्ञातो देवरो भर्तुः कनीयान भ्राता सपिण्डो वा उक्त : सगोत्रो वा । एतेषां पूर्वस्य पूर्वस्याभावे परः परः घृताभ्यक्त सर्वाङ्गः ऋतावेव वक्ष्यमाण लक्षणे इयाद् गच्छेत् आगर्भोत्पत्तेः । ऊर्ध्वं पुनर्गच्छन् अन्येन वा प्रकारेण तदा पतितो भवति । अनेन विधिनोत्पन्नः पूर्व परिणेतुः क्षेत्रजः पुत्रो भवेत् ।"

अर्थात्—"सन्तान-रहित स्त्री के साथ बड़ों की आज्ञा से, पुत्र की कामना से पति का छोटा भाई सपिण्ड या सगोत्र, घी पोत कर, ऋतुकाल में करे ; जब तक गर्भ न रह जाय । यदि इससे अन्यथा करे, तो पतित हो जाय । इस से हुआ पुत्र क्षेत्रज कहलाता है ।"

यहाँ मिताक्षरा एक विशेषण देती है :—

"एतच्च वाग्दत्ताविषयमित्याचार्याः। यस्याम्रियेत कन्याया वाचा सत्ये कृते पतिः । तामनेन विधानेन निजो विन्देत देवरः" इति ( ९ । ६९ ) मनुस्मरणात् " ॥६८-६९॥

अर्थात्—"मनुस्मृति के ९ वें अध्याय ६९ वें श्लोक के अनुसार

यहाँ वाग्दत्ता के विषय में गया है। यह मिताक्षरा की खींचा-तानी है; मूल श्लोक में न तो मनु की ओर सङ्केत है और न वाग्दत्ता की ओर! वाग्दत्ता के नियोग का भी मनुस्मृति के ६८ वें श्लोक के पीछे है, जिसमें वेन राजा के का वृत्तान्त दिया हुआ है अर्थात् वेन राजा के समय में नियोग को गर्हित समझ कर भी वाग्दत्ता के नियोग निषिद्ध नहीं किया; परन्तु इससे पूर्व ६ वें अध्याय के ५६ वें श्लोक में मनुस्मृति में—

"देवराद्वा सपिण्डाद्वा स्त्रिया सम्यङ् नियुक्तया।"

अर्थात्—वाग्दत्ता से इतर स्त्रियों के भी नियोग का विधान है। प्रतीत होता है कि याज्ञवल्क्य भी ऐसा ही मानते थे।

याज्ञवल्क्य-स्मृति के पश्चात् हम पाराशर-स्मृति का देते हैं, जो पौराणिक मतानुसार कलियुग के लिए विशेष स्मृति समझी जाती है; क्योंकि लिखा है कि :—

कृते तु मानवा धर्मास्त्रेतायां गौतमाः स्मृताः।
द्वापरे शङ्खलिखिताः कलौपाराशराः स्मृताः॥

—पाराशर-स्मृति अ० १, श्लोक २४-२५

अर्थात्—"सतयुग में मनुस्मृति, त्रेता में गौतम-स्मृति, द्वापर में शङ्ख-लिखित स्मृति और कलियुग में पाराशर-स्मृति हैं।"

हमारा यह निज मत नहीं भिन्न-भिन्न युगों की भिन्न-भिन्न स्मृतियाँ हैं या होनी चाहिए; क्योंकि -दर्शन में कपिल मुनि ने लिखा है :—

न कालयोग तो व्यापिनो निस्य सर्व सम्बन्धात् ।

—सांख्य० अ० १, सूत्र १२

से मनुष्य के धर्म अर्थात् कर्त्तव्याकर्त्तव्य में भेद नहीं और मनुस्मृति का श्लोक—

अन्ये कृतयुगे धर्मास्त्रेतायां रेऽपरे ।
अन्ये कलियुगे नृणां युगह्रासानुरूपतः ॥

—मनु० अ० १, श्लोक ८५

अर्थात्—"सतयुग, त्रेता, और कलियुग के धर्म हैं ; इसको यदि ठीक भी जाय, तो भी मनुस्मृति में यह नहीं लिखा कि मनुस्मृति केवल सतयुग के लिए है।" वेदों के लिए भी यह कहीं उल्लेख नहीं है अर्थात् कलियुग होने से वेदों की प्रमाणता में बाधा नहीं पड़ती। फिर मनु ने यह कहीं नहीं कि सतयुग के कौन-कौन से धर्म कलि में मानने नहीं चाहिए। हमारे इस निज मत के होते हुए भी जो लोग भिन्न-भिन्न युगों में भिन्न-भिन्न स्मृतियाँ मानते हैं, उनको पाराशर-स्मृति* पर भली प्रकार देना योग्य है :—

मृते प्रव्रजिते क्लीवे च पतिते पतौ ।
पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते ॥

अर्थात्—"पति के खोने, मरने, ी, नपुंसक या पतित होने आदि आपत्तियों में स्त्रियों को दूसरा पति करने की विधि है।"

---

*"श्रीवेङ्कटेश्वर प्रेस" की मुद्रित पाराशर-स्मृति ( सं० १९६९ ) अ० ४, श्लोक ३०

यह श्लोक इतना है और पौराणिक लोगों में पाराशर-स्मृति का इतना मान्य है कि विधवा पुनर्विवाह के विरोधी बड़े मञ्झस में पड़ जाते हैं। उन्हें न तो -स्मृति को छोड़ते ही बनता है और न विधवा के पुनः संस्कार को मानते ही। मैं हूँ कि पण्डित-मण्डली ने इस श्लोक के अर्थ को पलटने में जितना चोटी से एड़ी तक पसीना बहाया है और व्याकरण, साहित्य आदि की बाल की खाल निकालने में जितना किया है, उतना शायद ही किसी अन्य विषय में ि गया हो। श्रीभर्तृहरि जी ठीक कहते हैं कि :—

पुरा विद्वत्तासीदुपशमविशां क्लेश हतये।
गता कालेनासौ विषय सुख सिद्ध्यै विषयिणाम्॥

अर्थात्—"पहले विद्या ( विधवा जैसी ) दुखियों के दुःख दूर करने में लगाई जाती थी; परन्तु अब की गति से यह विषयी लोगों की विषय पूर्त्ति के काम में आती है; अर्थात् आजकल पण्डित-मण्डली स्वयं तो बहुत से विवाह रूप विषय-सुख को सिद्ध करती है, एक कुलीन पण्डित कई-कई विवाह करने और दहेज लेने में सङ्कोच नहीं करता ; परन्तु दुखी विधवाओं के घावों पर छिड़कने के लिए समस्त पाण्डित्य को व्यय कर दिया जाता है। इधर तो एक, दो, तीन, चार, एवं दस वर्ष की की विधवाओं की चीख़-पुकार जिनसे पृथ्वी फटती और थरथराता है एवं "अपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्" अर्थात्—भ्रूण-हत्या से पापों की वृद्धि हो रही है; उधर पण्डित जी व्याकरण हाथ में लिए सूत्रों को तोड़, मरोड़ कर इस में

लगे हुए हैं कि विधवाएँ बढ़ कर इनका आर्त्तनाद और भी अधिक हो जाय। यदि कोई पण्डित अत्यन्त भूखा होकर भोजन माँगे और आप भोजन के स्थान में उससे भोजन शब्द व्याकरणरीत्या सिद्ध करने को कहें या उसके शब्दों में साहित्य-सम्बन्धी दोष दिखावें, तो उसे कितना क्रोध होगा? यदि किसी का घर जलता हो और आपसे सहायता माँगी जाय और आप सहायता न करके व्याकरण के सूत्रों की भरमार करने लगें, तो क्या परिणाम होगा? उसी प्रकार इधर तो विधवाओं के दुःख से भारत पीड़ित हो रहा है, उधर व्यवहार-अपण्डितों को शब्दों की सिद्धि की पड़ी हुई है। हा! कैसा दुर्भाग्य का समय है कि अर्थों को छोड़ कर लोग केवल शब्दों के में फँस गए और चावल छोड़ कर भूसी खाने लगे!!

हाँ, हम अब ऊपर दिए हुए श्लोक की भी मीमांसा करते हैं। इसमें बड़े झमेले का शब्द 'पतौ' है, जो 'पति' का सप्तम्यन्त पद (अधिकरण कारक) है। साधारणतया 'पति' का सप्तम्यन्त 'पत्यौ' बनता है और इस श्लोक में 'पतौ' का प्रयोग हुआ है। इसी पर आकाश-पाताल एक किया जा रहा है। विधवा-विवाह के विरोधियों के इस विषय में निम्न मत हैं और उन सबका उद्देश्य एक है; अर्थात् येन-केन-प्रकारेण विधवा-विवाह का निषेध किया जाय।

(प्रश्न) चूँकि 'पति' शब्द का सप्तम्यन्त पद 'पत्यौ' बनता है और यहाँ 'पतौ' है, अतः यह शब्द 'पतौ' नहीं, किन्तु 'अपतौ' है, अर्थात् 'पतिते' के पश्चात् अकार का लोप हो गया है—वस्तुतः उसको यों पढ़ना चाहिए :—

"नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबे च पतितेऽपतौ ।"

( उत्तर ) यह प्रश्न तो जड़ दिया; परन्तु क्या यह भी सोचा है कि 'अपति' शब्द का क्या अर्थ है और यहाँ उसकी क्या सङ्गति है। पाठकगण ! क्या आपको किसी कोष में 'अपति' शब्द मिला ?

( प्रश्न ) 'अपति' उस पति को कहते हैं, जिसका विवाह नहीं हुआ, किन्तु मँगनी हुई है। देखो 'अपति' शब्द का कोष में यह अर्थ दिया हुआ है—वह जिसका पति न हो, या वह जो पति न हो।

( उत्तर ) तुम्हारे कोष के बताए हुए दोनों अर्थ इस श्लोक में नहीं लग सकते। यदि 'अपति' का अर्थ करें "वह व्यक्ति जि. 'पति' नहीं है" तो श्लोक का अर्थ ही गड़बड़ हो जायगा और यदि 'अपति' का अर्थ "वह पुरुष जो पति नहीं है" तो इसका अर्थ होगा 'अविवाहित'। फिर किसी दशा में तुम इससे 'मँगनी हुए' का अर्थ न ले सकोगे। क्या 'अब्राह्मण' का अर्थ यह है कि जो ब्राह्मण न हो, किन्तु होने वाला हो ? क्या इसी प्रकार 'अदीन' ' ' आदि शब्दों में 'अ' का यही अर्थ है ? यहाँ 'अपतौ' नहीं किन्तु 'पतौ' ही है और इसका अर्थ 'पत्यौ' है। इसके लिए जैन-मत की पुस्तकें देखो, जिनमें यही श्लोक रूपान्तर के लिखा हुआ है :—

पत्यौ प्रव्रजिते क्लीबे प्रनष्टे पतिते मृते ।
पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते ॥

( प्रश्न ) हम जैनियों के ग्रन्थों को स्वीकार नहीं ,यह तो नास्तिक हैं। यहाँ 'अपतौ' ही है।

( उत्तर ) अच्छा जाने दो। 'पाराशर-माधवी' तो जैनियों की पुस्तक नहीं। उसमें ४६१ पृष्ठ पर लिखा है :—

नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीवे च पतिते तथा।
पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते॥

यहाँ तुम 'अपति' किसी प्रकार नहीं जोड़ ।

( प्रश्न ) यदि हम तुम्हारी बात मान भी लें तो भी यह प्रश्न शेष रह जाता है कि स्मृतिकार ने ऐसी भूल क्यों की ? क्या उनको यह भी नहीं मालूम था कि 'पति' के रूप सातवीं विभक्ति में किस प्रकार होते हैं ?

( उत्तर ) यह बात नहीं। छन्द में कवि लोग ण के नियमों का उल्लङ्घन भी कर जाते हैं। कविवर कालिदास के काव्यों में भी यह निरङ्कुशता पाई जाती है। आर्ष प्रयोग तो अनेक अंशों में व्याकरण से भिन्न भी होता है। जब तुम पाराशर-स्मृति को आर्ष ग्रन्थ मानते हो तो इस प्रकार के आक्षेप उचित नहीं हैं। देखो पाराशर-स्मृति में 'पति' का सप्तम्यन्त पद 'पतौ' और 'पत्यौ' दोनों ही तरह आया है।

'पत्यौ' का उदाहरण :—

तद्वत्परस्त्रियः पुत्रौ द्वौ सुतौ कुण्डगोलकौ।
पत्यौ जीवति कुण्डस्तु मृते भर्त्तरि गोलकः॥

—पाराशर-स्मृति अ० ४, श्लोक २३

इसलिए स्वामी दयानन्द के बताए हुए पुनर्विवाह के चार दोषों पर ज़ोर देने का उन लोगों को अधिकार नहीं है जो—

( १ ) पुरुषों के लिए पुनर्विवाह मानते हैं और स्त्रियों के लिए नहीं। क्योंकि स्वामी जी स्त्री और पुरुष दोनों को विवाह के विषय में समान ही अधिकार देते हैं।

( २ ) जो पुरुष नियोग को नहीं मानते अथवा उसका प्रचार दूषित समझते हैं।

( ३ ) जो "अष्ट वर्षा भवेद्गौरी" के फेर में पड़े हुए बाल-विवाह की प्रथा को उत्साहित करते हैं।

हमारे विचार में स्वामी जी का बताया हुआ नियोग का नुस्ख़ा सर्वत्र, सर्वकालों और सर्व दशाओं के लिए क्षत-योनि और क्षत-वीर्य पुरुष के पुनर्विवाह से अधिक उपयोगी है। इसमें संशय नहीं। परन्तु जब लोग नियोग जैसी पवित्र प्रथा के प्रचार का साहस न रक्खें तब तक उससे कम लाभदायक पुनर्विवाह के नुस्ख़े में भी लाभ ही लाभ है—हानि नहीं। यदि हम यह मानें कि नियोग के लिए बहुत समय लगेगा और मानव जाति इस समय इसके लिए तैयार नहीं है तो उस समय तक विधवा-विवाह ही जारी कर देना चाहिए। यदि रोग बढ़ रहा हो और सर्वोत्तम औषधि मिलने की सम्भावना न हो तो उससे कम उत्कृष्ट औषधि का ही प्रयोग करना चाहिए। सर्वोत्तम औषधि के में उससे कम उपयोगी औषधि का त्याग कर देना और रोगी को मर जाने देना मूर्खों का ही काम है



बाल-विवाह

यह दुर्बल सन्तान अरे ! वह विधवाओं का हृदयानल !
क्यों न जलाता पाण्डु-वर्ण वाली जनता की मति का मल !!

## ( २ ) विधवाएँ, उनके कर्म तथा ईश्वर-इच्छा

दूसरा आक्षेप यह है कि वि ।-विवाह करना ईश्वर की आज्ञा के विरुद्ध कार्य करना है। यदि स्त्री के कर्म में वैधव्य न होता तो वह विधवा क्यों होती? और कर्म की गति को कौन मिटा सकता है।

( उत्तर ) यह ठीक है कि उसके कर्मानुसार ही उसे वैधव्य प्राप्त हुआ है। परन्तु इसका यह तात्पर्य तो नहीं कि भविष्य में कार्य ही न किए जायँ, या जो विपत्ति आ पड़ी है । प्रतीकार ही न किया जाय। यदि कोई पुरुष मार्ग में गिर पड़े और उससे कहें कि तू अपने कर्मानुसार गिरा है, यदि तेरे कर्म में गिरना न होता तो तू कदापि न गिरता, अब तुझे उठना नहीं चाहिए, नहीं तो ईश्वर की आज्ञा का विरोध होगा। इससे कितना अनर्थ होगा, यह आप स्वयं जान सकते हैं। क्या गिरे हुए को उठने की कोशिश न करनी चाहिए? इसी प्रकार यदि किसी का मकान गिर पड़े तो क्या उसका फिर बनाना ईश्वर-आज्ञा और कर्म-सिद्धान्त का विरोध करना है? कौन नहीं जानता कि मनुष्य पर अनेक प्रकार की विपत्तियाँ उसके कर्मानुसार आती रहती हैं और उनका प्रतीकार करना ही मनुष्य का कर्त्तव्य है।

फिर सन्तान-रहित स्त्री के लिए गोद रखना तो तुम्हारे मत में भी श्रेय है। यह क्यों? क्या इसमें ईश्वर की आज्ञा का विरोध नहीं होता? वहाँ भी यही युक्ति क्यों नहीं देते कि अमुक पुरुष अपने कर्मानुसार सन्तान-रहित है? यदि उसके कर्म्म अच्छे होते

तो ईश्वर अवश्य देता। यदि गोद रख कर सन्तान वाले बनोगे तो ईश्वर की आज्ञा भङ्ग होगी।

इसके अतिरिक्त तुम्हारी यही युक्ति पुरुषों के पुनर्विवाह में कहाँ जाती है? सहस्रों निस्सन्तान मनुष्य पुनर्विवाह करते हैं और उनके सन्तान होती हैं। तुम उनसे क्यों नहीं कहते कि तुम्हारी स्त्री कर्मों के कारण मर गई, अब फिर दूसरा विवाह करना ईश्वर की आज्ञा के विरुद्ध बात होगी? क्या तमाशा है कि जो युक्तियाँ विधवा-विवाह के विरुद्ध दी जाती हैं, वह रँडुओं के विवाह के सम्बन्ध में बिल्कुल भुला दी जाती हैं! हा अन्याय! हा क्रूरता!!

## (३) पुरुषों के दोष स्त्रियों को अनुकरणीय नहीं

तीसरा आक्षेप यह है कि तुम जो रँडुओं के पुनर्विवाह का दृष्टान्त देकर विधवा-विवाह प्रचलित चाहते हो, यह ठीक नहीं। हम मानते हैं कि रँडुओं का विवाह भी वर्जनीय है। यदि एक मनुष्य चोरी करने लगे तो क्या दूसरे को भी चोरी करनी चाहिए। यदि तुम रँडुओं का विवाह बुरा समझते हो तो उसका खण्डन करो। इसके स्थान में विधवा-विवाह का क्यों हो? जो रोग अभी पुरुषों में है, उसका स्त्रियों में भी क्यों प्रवेश करना चाहते हो? यदि मानव जाति का एक भाग ही इन व्यसनों से बचा रहे तो अच्छा ही है।

(उत्तर) तुम्हारा चोरी का यह ठीक नहीं। विधवा-विवाह शास्त्रोक्त है। चोरी के निषिद्ध नहीं। इसके हम पूर्व ही दे चुके हैं। यहाँ प्रश्न अधिकारियों का है। यदि पुरुषों

को पुनर्विवाह करने का अधिकार है तो न्याय-सङ्गत यही है कि स्त्रियों को भी यही अधिकार दिया जाय। याद रखना चाहिए कि स्त्रियों के विवाह-सम्बन्धी नियमों में पुरुष सम्मिलित हैं और पुरुषों के विवाह में स्त्रियाँ। यह तो है ही नहीं कि पुरुष बिना स्त्रियों के विवाह कर सकें और स्त्रियाँ बिना पुरुषों के। जब पुरुष पुनर्विवाह करते हैं तो उसका प्रभाव स्वभावतः स्त्रियों पर भी पड़ता है। स्त्रियाँ उससे बच नहीं सकतीं। इसलिए पुरुष केवल यह कह कर छूट नहीं सकते कि यह हमारी निर्बलता है, हमको क्षमा करो और तुम सबल रहो। यदि पुरुष स्वीकार करते हैं कि पुनर्विवाह करना उनकी निर्बलता है तो मैं पूछता हूँ कि उनको दूसरों की निर्बलता पर आक्षेप करने का अधिकार ही क्या है? जो अपनी आँख का शहतीर नहीं देखता उसका दूसरों की आँख का तिनका देख कर हँसना कितना अनुचित और गर्हित कार्य है? फिर यह कि जो निर्बलता पुरुषों में है, वही स्वाभाविक निर्बलता स्त्रियों में भी है। इसमें उनका कुछ दोष नहीं और इसलिए उनको इसकी उत्तरदात्री ठहराना अन्याय है। स्त्रियों की बहुत सी निर्बलताएँ तो पुरुषों के कारण हैं। वे इससे अपना लाभ समझते हैं। वह नीचे गिरते हुए उनको भी गिरा लेते हैं। तुलसी-दास जी ने ठीक कहा है :—

पर उपदेश कुशल बहुतेरे। जे आचरहिं ते नर न घनेरे।

वस्तुतः बात यह है कि जब तक पुरुष इन्द्रिय-दमन करना नहीं सीखते, उस समय तक स्त्रियों से यह आशा करनी बिलकुल असम्भव है।

## ( ४ ) कलियुग और विधवा-विवाह

चौथा आक्षेप—हम मानते हैं कि पहले विधवा-विवाह और नियोग दोनों ही धर्मानुकूल समझे जाते थे ; परन्तु सतयुग, त्रेता, और द्वापर के धर्म को कलियुग में बर्तना असम्भव है। विधवा-विवाह को कलियुग में वर्जित कर दिया गया है। देखो प्रमाण :—

ऊढायाः पुनरुद्वाहं ज्येष्टांशं गोवधं तथा।
कलौ पञ्च न कुर्वीत भ्रातृजायां कमण्डलुम् ॥

—आदि पुराण

आदिपुराण में लिखा है कि विवाहिता का पुनर्विवाह और ज्येष्टांश, गो-वध, भौजाई से सन्तानोत्पत्ति और संन्यास, यह पाँच बातें कलियुग में वर्जित हैं।

( उत्तर ) जो लोग यह मानते हैं कि विधवा-विवाह और नियोग पहिले धर्मानुकूल माने जाते थे और कलि में वर्जित हैं उनको कम से कम वेद के उन मन्त्रों के अर्थ बदलने की कोशिश न करनी चाहिए, जिनमें विधवा-विवाह का विधान है। एक तरफ़ विधवा-विवाह-सम्बन्धी वेद तथा स्मृति के प्रमाणों का अर्थ बदलना और दूसरी ओर यह मानना कि यह प्रथा केवल कलियुग में वर्जित है, परस्पर एक-दूसरे के विरुद्ध हैं और प्रकट करती है कि लोगों को सत्य से काम नहीं, किसी न किसी प्रकार विधवा-विवाह का खण्डन करना उनका अभिप्राय है।

प्रथम तो जितने वेद-शास्त्र-सम्बन्धी विषय हैं, वह सब युगों के लिए हैं, जैसा कि पहले लिखा जा चुका है। परन्तु यह भी मान

लिया जाय कि धर्म भिन्न हैं तो यह ठीक नहीं कि कलियुग में विधवा-विवाह नहीं होना चाहिए। जो प्रमाण तुमने ऊपर दिया है वह तो बड़ा ही विलक्षण है। प्रथम तो इसमें लिखा है कि कलि में गो-वध वर्जित है। इससे मालूम होता है कि किसी समय गो-वध धर्म भी था। परन्तु यह बात नहीं है। वेद और वेदानुकूल शास्त्रों में गाय तो गाय, बकरी तक की हिंसा भी धर्म-विरुद्ध लिखी है। देखो, जिस मनुस्मृति को तुम सतयुग के लिए बताते हो उसमें हिंसा को बुरा बताया है। अध्याय ५ के ५१ वें श्लोक को देखो :—

अनुमन्ता विशसिता निहन्ता क्रय विक्रयी।
संस्कर्त्ता चोपहर्त्ता च खादकश्चेति घातकाः॥

अर्थात् अनुमति देने , खण्ड-खण्ड करने वाला, मारने , मोल लेने और बेचने वाला, पकाने , ले जाने और खाने वाला—यह सब घातक अर्थात् हत्यारे कहलाते हैं। जब मनु जी ही हिंसा के इतने विरोधी हैं तो वेद जैसी पवित्र पुस्तक में गो-वध जैसी युक्त बात की किस प्रकार विधि हो सकती है। जो प्रमाण ऊपर दिया गया है वह सर्वथा प्रमाद और भूल से युक्त है। जिन मुसलमानों को तुम गो-वध के लिए इतना बुरा कहते हो उसी कार्य को सतयुग में धर्म-विहित कहना कैसी भूल है? यदि मुसलमान या ईसाई तुमसे कहने लगें कि भाई, तुम हमारे गो-वध को क्यों बुरा कहते हो? हम तो सतयुगी पुरुष हैं और वही करते हैं जो तुम्हारे पूर्वज किया करते थे तो क्या तुमको लज्जित न होना पड़ेगा? फिर ऐसे मानने से क्या लाभ?

दूसरी बात जो तुम्हारे प्रमाण में ... है, वह यह है कि कलियुग में संन्यास वर्जित है। कहिए साहब, क्या कलियुग में केवल तीन ही आश्रम हैं? और क्या जो लोग आजकल संन्यासी हो रहे हैं, वह सब धर्म-विरुद्ध कार्य कर रहे हैं? क्या स्वामी शङ्कराचार्य आदि संन्यासी जो कलियुग में हुए हैं, अधर्मी थे? या इनको तुम्हारा प्रमाण ज्ञात न था? या तुमने इसे स्वयं गढ़ लिया है? इनमें से एक बात तो तुमको अवश्य ही माननी पड़ेगी।

तीसरी जो पाराशर-स्मृति का प्रमाण हमने दिया है (नष्टे, मृते इत्यादि) वह कलियुग के ही लिए है। पाराशर-स्मृति के आरम्भ को देखो :—

अथातो हिमशैलाग्रे देवदारु वनालये।
व्यासमेकाग्रमासीनमपृच्छन्नृषयः पुरा ॥ १ ॥
मानुषाणां हितं धर्मं वर्त्तमाने कलौयुगे।
शौचाचारं यथावच्च वद सत्यवतीसुत ॥ २ ॥
तच्छ्रुत्वा ऋषिवाक्यं तु सशिष्योऽग्न्यर्कसन्निभः।
प्रत्युवाच महा तेजाः श्रुतिस्मृति विशारदः ॥ ३ ॥
न चाहं सर्वतत्वज्ञः कथं धर्मं वदाम्यहम्।
अस्मत्पितैव प्रष्टव्य इति व्यासः सुतोऽवदत् ॥ ४ ॥
कस्मिन्नृषिसभामध्ये शक्तिपुत्रं पराशरम्।
सुखासीनं महातेजा मुनिमुख्यगणावृतम् ॥ ८ ॥
कृताञ्जलिपुटो भूत्वा व्यासस्तु ऋषिभिः सह।
प्रदक्षिणाभिवादैश्च स्तुतिभिः समपूजयत् ॥ ९ ॥

कृते तु मानवा धर्मास्त्रेतायां गौतमाः स्मृताः ॥ २४ ॥
द्वापरे शङ्खलि : कलौ पाराशराः स्मृताः ॥ २५ ॥

अर्थ—हिमालय की चोटी पर देवदारु के वन में एकान्त में बैठे हुए व्यास से पहले में ऋषियों ने पूछा ॥ १ ॥

हे सत्यवती के पुत्र ( व्यास ) आप मनुष्यों के हित के लिए वर्त्तमान कलियुग में जो धर्म और आचार है उसको कहिए ॥ २ ॥

ऋषियों के इस वाक्य को सुन कर महातेज श्रुति और स्मृति के पण्डित और शिष्यों-सहित अग्नि तथा सूर्य की उपासना में लगे हुए व्यास ने उत्तर दिया ॥ ३ ॥

मैं तो सब तत्वों को नहीं जानता। धर्म कैसे कहूँ ? बेटे व्यास ने यह कहा कि हमारे पिता से पूछना चाहिए ॥ ४ ॥

ऋषियों की उस के बीच में मुनियों के मुख्य समूह से घिरे हुए, सुख से बैठे हुए शक्ति के पुत्र पराशर जी को - तेजस्वी ॥ ८ ॥

व्यास ने ऋषियों के साथ हाथ जोड़ कर प्रदक्षिणा, अभिवादन तथा स्तुतियों द्वारा पूजा की ॥ ६ ॥

सतयुग में मानव-धर्म-शास्त्र, त्रेता में गौतम-स्मृति ॥ २४ ॥"
द्वापर में शङ्ख और लिखित स्मृतियाँ और कलियुग में पाराशर-स्मृति ीय है ॥ २५ ॥

पाराशर-स्मृति के इन वाक्यों से सिद्ध होता है कि :—

( १ ) व्यास और पराशर कलियुग में हुए, क्योंकि कलियुग के लिए वर्त्तमान शब्द प्रयुक्त हुआ है ( वर्त्तमाने ) कलौयुगे।

( २ ) व्यास ने कलियुग का धर्म बतलाने में अक्षमता प्रकट की।

( ३ ) इसलिए वे सब ऋषि पराशर के पास गए।

( ४ ) कलियुग के लिए पाराशर-स्मृति है।

अब यदि तुम आदि-पुराण को व्यास-कृत कहो और पाराशर-स्मृति को पराशर-कृत तो दोनों के परस्पर विरुद्ध होते हुए किसको मानोगे? तुम्हारे कथनानुसार :—

( १ ) व्यास जी आदिपुराण में कहते हैं कि विधवा-विवाह कलियुग में वर्जित है।

व्यास जी के पिता पराशर जी शर-स्मृति में कहते हैं कि स्त्री पाँच आपत्तियों में पुनर्विवाह कर सकती है, जिनमें एक आपत्ति विधवा होना है।

अब ( १ ) या तो तुम दोनों ( आदि पुराण और शर-स्मृति ) को अप्रमाणित कहो। ( २ ) या एक को प्रमाणित और दूसरी को अप्रमाणित। ऐसा कहना सर्वथा मनमाना, युक्ति-रहित और कपोल-कल्पित होगा। ( ३ ) या दोनों को सत्य मानो। ऐसी अवस्था में पुत्र की बात से पिता की बात अधिक माननीय है। यह भी नहीं कहा जा स कि पुत्र से पिता मूर्ख था, क्योंकि व्यास जी स्वयं कहते हैं कि मैं सब बातों को नहीं जानता। मेरे पिता पराशर जी से पूछना चाहिए।

महाभारत के प्रमाणों से विदित होता है कि कलियुग में विधवा-विवाह न केवल धर्मानुकूल ही समझा जाता था; किन्तु द्विजों में भी इसका प्रचार था।

अर्जुनस्यात्मजः श्रीमानिर मवीर्य्यवान् ।
सुतायां नागराजस्य जातः पार्थेन धीमता ॥ ७ ॥
ऐरावतेन सा दत्ता ह्यनपत्या महात्मना ।
पत्यौ हते सुपर्णेन कृपणा दीन चेतना ॥ ८ ॥

—महा भीष्म-पर्व अ० ९१

अर्थ—ना की कन्या से अर्जुन का एक न लड़का उत्पन्न हुआ जिसका नाम इरावान था ।

जब सुपर्ण ऐरावत ने उस ( नागराज की कन्या ) के पति को मार डाला तो उस बुद्धिमान राजा ( नागराज ) ने अपनी दुखिया कन्या का विवाह अर्जुन के साथ कर दिया ।

( प्रश्न ) भला अर्जुन के विवाह से कलियुग में विधवा-विवाह होना किस प्रकार सिद्ध होता है ?

( उत्तर ) क्योंकि अर्जुन कलियुग में ही तो हुए हैं । देखो, कल्हण की बनाई हुई राज-तरङ्गिणी की प्रथम तरङ्गमें लिखा है:—

शतेषु षट्सु सार्द्धेषु त्र्यधिकेषु च भूतले ।
कलेर्गतेषु वर्षाणामभवन् कुरुपाण्डवाः ॥

अर्थात्—कलियुग के आरम्भ होने के ६५३ वर्ष पश्चात् कौरव और पा लोग हुए ।

अब तो मानना पड़ेगा कि कलियुग में भी विधवा-विवाह हुए और द्विजों में हुए, न कि शूद्रों में, क्योंकि अर्जुन क्षत्रिय थे । और ी सन्तान उचित न ( जायज़ ) मानी गई, क्योंकि इरावान को कोई हरामी बेटा नहीं बता सकता !

## ( ५ ) क ान-विषयक

पाँचवाँ आक्षेप—प्रायः यह आक्षेप किया जाता है कि जब पिता एक बार अपनी कन्या का दान कर चुका तो दी हुई वस्तु पर फिर उसका अधिकार नहीं रहता। फिर वह उसी दी हुई । का कन्यादान कैसे कर है? विधवा-विवाह के विरोधियों के विचार से यह एक ऐसा आक्षेप है, जिसका कोई उत्तर दे ही नहीं । परन्तु यह उनकी सर्वथा भूल है।

जो पुरुष यह मानते हैं कि सतयुग, त्रेता आदि में विधवा-विवाह धर्मोक्त था अब निन्दनीय है उनको तो यह आक्षेप उठाना भी नहीं चाहिए। क्योंकि उनके लिए तो केवल इतना ही उत्तर पर्याप्त है कि जिस प्रकार सतयुग आदि में विधवाओं के पिता ा विधवा कन्याओं के विवाह किया करते थे, उसी प्रकार अब भी करेंगे। या जिस ने ा कन्या का पुनर्विवाह अर्जुन के साथ किया होगा उसी प्रकार अब भी होना चाहिए। परन्तु इसके अतिरिक्त कई मुख्य बातें हैं, जिनकी मीमांसा यक है।

हम स्त्री-अधिकार-विषयक अध्याय में भली प्रकार दिखला चुके हैं कि स्त्री-पुरुष के अधिकार स हैं। स्त्री भेड़-बकरी की भाँति पति या पिता की जायदाद या सम्पत्ति नहीं है। वह स्वयं एक स्वतन्त्र व्यक्ति है। प्रायः हम देखते हैं कि यदि किसी मनुष्य के पास भेड़, बकरी, भूमि, स्वर्ण आदि सम्पत्ति हो तो वह उसेः—

( १ ) अपने प्रयोग में ला सकता है।

( २ ) दूसरों को बेच है।

( ३ ) दान दे सकता है।

( ४ ) वह मोल या दान लेने वाला पुरुष स्वयं अपने उपयोग में ला है या दूसरों को मोल या दान दे स है।

( ५ ) वह अपने इष्ट-मित्रों सहित सदैव या न्तर में उसे भोग है।

( ६ ) प्रत्येक पुरुष, जो ऐसी सम्पत्ति का स्वामी है, अपनी इच्छानुसार जिस पुरुष को चाहे उसे दे है। इसमें किसी विशेष पुरुष, समय या देश की क़ैद नहीं है।

अब देखना चाहिए कि स्त्रियाँ उपर्युक्त अंशों में पिता या पति की सम्पत्ति हैं या नहीं। प्रथम पहली दशा को लीजिए। प्रत्येक ी ी वस्तु को अपने प्रयोग में ला । है। इस अर्थ में क्या पिता की सम्पत्ति है और उस पर । स्वत्व है? क्या कोई पिता ी कन्या को भोग सकता है? यह एक ऐसी बात है जिसके लिए प्र देना व्यर्थ है। सभी जानते हैं कि असभ्य जातियों में भी इससे घोर ध या अधर्म दूसरा नहीं। इससे स्पष्ट विदित है कि कन्या अपने पिता की सम्पत्ति नहीं है और न उस पर उसका स्वत्व है।

अब दूसरी बात; अर्थात् क्या पिता अपनी पुत्री को बेच सकता है? यद्यपि किसी-किसी जाति में पुत्रियाँ बेच दी जाती हैं और भारतवर्ष में भी कहीं-कहीं रिवाज है; परन्तु यह एक महा अधम प्रथा है, जिसको करते हुए पिता भी लज्जित हुआ करते हैं। कन्याओं का बेचना बड़ा य जाता है।

फिर क्या पिता उसे दान कर सकता है? इस बात का हम सबसे पीछे निराकरण करेंगे।

चौथी बात ; अर्थात् साधारण सम्पत्ति के लिए नियम है कि यदि देवदत्त यज्ञदत्त से कोई वस्तु मोल या दान ले तो उसका पूरा अधिकार है कि वह उसे भोगे या दूसरे को दान या विक्रय कर दे। परन्तु विधवा-विवाह के महाशत्रु भी यह स्वीकार करने के लिए तैयार नहीं हैं कि यदि देवदत्त को यज्ञदत्त अपनी कन्या दान दे तो वह उसे किसी अन्य व्यक्ति को बेच या दान दे सकता है।

इसी प्रकार पाँचवीं बात रही। जैसे यदि मैं कोई मोल या दान में लूँ तो मुझे पूर्ण अधिकार है कि मैं स्वयं रहूँ या अन्य इष्ट-मित्रों सहित उसको उपयोग में लाऊँ। इसी प्रकार भूमि, फल, अन्न, घृतादि का हाल है। परन्तु जो पुरुष किसी कन्या को उसके पिता से दान लेता है, उसे यह अधिकार नहीं है कि वह अपने इष्ट-मित्रों सहित उसका भोग कर सके।

इसके अतिरिक्त जिस प्रकार स्वामी को अपनी सम्पत्ति ी पुरुष को, किसी स्थान या में बेचने या दान देने का -कार है उसी प्रकार पिता कन्या को चाहे किसी पुरुष को नहीं दे सकता। उसके लिए विशेष नियम है। अर्थात् ब्राह्मण अपनी कन्या को केवल ब्राह्मण को ही विवाह सकता है; क्षत्रिय, क्षत्रिय या ब्राह्मण को; वैश्य, वैश्य, क्षत्रिय या ब्राह्मण को और शूद्र सबको। इसके सिवा अ तो नियम यह है कि ी ही जाति या वर्ण में कन्या दी जाती है भिन्न वर्णों में नहीं।

इसके अतिरिक्त किसी सम्पत्ति के बेचने या दान देने का अधिकार केवल उसके स्वामी को ही होता है, अन्य को नहीं। परन्तु कन्या को देने का अधिकार अन्य को भी है, जैसे लिखा है :—

पिता दद्यात् स्वयं कन्यां भ्राता वानुमतः पितुः।
मातामहो मातुलश्च सकुल्यो बान्धवास्तथा॥
मातात्वभावे सर्वेषां तौ यदि वर्त्तते।
तस्यामप्रकृति ां कन्यां दद्युः सजातयः॥

—नारद (उद्वाहतन्त्र)

अर्थात्—कन्या को पिता या तो स्वयं देवे या पिता की से भाई या नाना या या कुल के बान्धव। यदि यह कोई न हों और माता जीती हो तो और यदि भी न हो तो वाले देवें।

इन सब बातों से स्प सिद्ध होता है कि कन्या अन्य वस्तुओं के समान सम्पत्ति नहीं है और उसको उसी अर्थ में दान देने का अधिकार किसी को नहीं है।

परन्तु अब प्रश्न यह होता है कि हम संसार में ' दान' 'कन्यादान' सुनते आते हैं। क्या यह सब झूठ है? विवाह पद्धतियों में जो कन्यादान की विधि दी गई है, वह कैसे हो सकती है? क्या पिता को कन्यादान नहीं करना चाहिए? हमारे यहाँ तो कन्यादान का इतना पुण्य माना गया है कि जिस पुरुष के कन्या नहीं होती वह दूसरे की कन्या का कन्यादान कर देते हैं।

परन्तु बात यह है कि यहाँ 'दान' का अर्थ ही दूसरा है।

'दान' संस्कृत के 'दा' धातु से नि है, जिसका अर्थ 'देना' है। यहाँ 'ख़ैरात' से तात्पर्य नहीं। 'दा' और 'दान' का यह न्य अर्थ हमको कई शब्दों में मिलता है; जैसे जहाँ यह लिखा है कि पति स्त्री को वीर्यदान करे वहाँ 'दान' का अर्थ 'ख़ैरात' नहीं है। किन्तु सामान्य अर्थ 'देना' है। 'दान' शब्द भाषा में कुछ विचित्र सा मालूम पड़ता है, परन्तु संस्कृत में यह सामान्य अर्थ का सूचक है। इसी प्रकार 'दद्यात्' 'दद्युः' इत्यादि शब्दों में ख़ैरात का कुछ भी भाव नहीं है। विवाह-संस्कार वस्तुतः पाणिग्रहण-संस्कार है, जिसमें स्त्री-पुरुष एक-दूसरे का हाथ पकड़ते हैं; परन्तु उसका यह तात्पर्य नहीं कि पुरुष स्त्री को ख़ैरात में लेता है या उसका उस पर उसी प्रकार स्वत्व हो जाता है जैसे गाय, बैल या बकरी पर। पति न उसको बेच है न और किसी को दे है, किन्तु गृहस्थाश्रम का धर्म पालने के लिए स्त्री की अनुमति लेना भी कर्त्तव्य है। विवाह में कन्यादान केवल सामान्य अर्थ में आया है; अर्थात् जब कन्या अपने पति को वर लेती है अर्थात् स्वीकार कर लेती है तो पिता कहता है कि अब तक इसके न-पोषण का भार मेरे था, अब मैं इसको तुम्हें देता हूँ। तुम इसका पालन-पोषण करना, इत्यादि। कन्यादान के इस सामान्य अर्थ को विशेष अर्थ में उस ले लिया जब भार अपनी प्राचीन सभ्यता से गिर गया और स्त्रियाँ भोग या सम्पत्ति में गिनी जाने । उसी लोग उनको बेचने तथा मोल लेने लगे और इन पर अत्याचार भी होने लगा। र्ष के कई धनी पुरुष, जिनमें बुद्धि की मात्रा

केवल नाम-मात्र है, कन्यादान के अतिरिक्त स्त्री-दान भी करते हैं। यह इस प्रकार होता है कि पहले तो स्त्री को वस्त्राभूषण आदि से सुसज्जित करके पुरोहित को दान कर देते हैं; फिर पुरोहित - भूषण आदि तो ले लेता है और उस स्त्री को उसके पूर्व पति के हाथ बेच देता है। इस प्रकार की प्रथाएँ अर्द्ध सभ्यता की चिन्ह-स्वरूपा और स्त्री-जाति के लिए बड़ी अपमान-सूचक हैं।

यदि कन्यादान का अर्थ ख़ैरात होता तो समस्त संसार की कन्याएँ केवल ब्राह्मणों को ही दान दी जाया करतीं और ब्राह्मणों से इतर जातियों के पुरुष कुँआरे ही रह जाते, क्योंकि सिवाय ब्राह्मणों के और किसी को दान लेने का अधिकार नहीं है। जहाँ मन्वादि स्मृतियों में चारों वर्णों के कर्त्तव्य दिखाए हैं वहाँ ब्राह्मणों को छोड़ कर और किसी वर्ण को दान लेने की विधि ही नहीं दी है। परन्तु हम देखते हैं कि ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र सभी कन्यादान लेते हैं। इससे सिद्ध है कि 'कन्यादान' पद में 'दान' शब्द केवल इसके सामान्य अर्थ 'देने' में आया है।

जब यह सिद्ध हो गया कि कन्यदान का अर्थ कन्या का ख़ैरात में देना नहीं है तो यह प्रश्न उठ ही नहीं कि विधवा कन्या के पुनर्दान करने का पिता को अधिकार नहीं है। देखो, हमने ऊपर जो प्रमाण नागराज की कन्या और अर्जुन के साथ पुनर्विवाह होने का दिया है उसमें 'दत्ता' शब्द प्रयुक्त हुआ है, जिससे सिद्ध होता है कि पूर्व-काल में भी क्षत्रिय राजे अपने दामाद की मृत्यु पर अपनी विधवा लड़की का किसी अन्य पुरुष के साथ पुनः दान कर दिया करते थे।

यह तो कहा जाता है कि किसी चीज़ को एक वार देकर लेना नहीं चाहिए। यह आक्षेप भी विधवा-विवाह पर लागू नहीं होता। जिसको कन्या दी गई थी वह मर गया, अब कन्या विधवा (धवरहिता) अर्थात् अकेली है। यदि वह विना पति के नहीं रह सकती तो उसे दूसरे पति को दे दो। यह वापस लेने की बात तो है नहीं। यदि तुम किसी ब्राह्मण को गाय दो और वह ब्राह्मण मर जाय या भाग जाय और गाय अकेली खड़ी रह जाय तो तुम्हारा क्या धर्म है? क्या तुम उसको वहीं शेर और भेड़ियों के लिए छोड़ जाओगे, जैसा कि आजकल विधवा कन्याओं के पिता उनको दुष्टाचारियों के लिए छोड़ बैठते हैं। विधवा-विवाह में कन्या वापस नहीं ली जाती। किन्तु पिता उसे अकेली समझ कर दूसरे को देता है। इसलिए विधवा कन्या के फिर दान करने में कोई दोष नहीं। हम पहले कह चुके हैं कि कन्यादान कन्या की ख़ैरात नहीं है, क्योंकि कन्या पशुओं या निर्जीव पदार्थों की भाँति सम्पत्ति की कोटि में नहीं आ सकती।

## (६) गोत्र-विषयक प्रश्न

कन्यादान के विषय में एक प्रश्न शेष रह जाता है, अर्थात् कन्यादान करते समय पुनर्विवाह में पिता किस गोत्र का उच्चारण करे; क्योंकि विवाह-पद्धति में लिखा है:—

ओं अमुकगोत्रोत्पन्नामिमाममुकनाम्नीमलंकृतां कन्यां प्रति गृह्णातु भवान्।

अर्थात्—अमुक गोत्र में उत्पन्न हुई अमुक नाम वाली इस

अलंकृत कन्या को आप ग्रहण करें। यहाँ स्पष्ट है कि विवाह होने से किसी कन्या का "वह गोत्र जिसमें वह उत्पन्न हुई है" बदल नहीं सकता। यहाँ शब्द 'अमुक गोत्राम्' नहीं है; किन्तु 'अमुक गोत्रोत्पन्नाम्' है। वृहद्वशिष्ठ-संहिता के चतुर्थ अध्याय में इसी विषय का निम्न श्लोक है :—

अमुष्य पौत्रीममुष्य पुत्रीममुष्यगोत्रजाम्।
इमां कन्यां वरायास्मै वयं कद्विवृणीमहे॥

अर्थात्—अमुक पुरुष की पौत्री, अमुक की पुत्री, क गोत्र में हुई को इस वर के लिए हम देते हैं।

यहाँ भी 'अमुक गोत्रजाम्' 'अमुक गोत्र में हुई' शब्द है। जिस गोत्र में एक स्त्री हुई है उसी गोत्र की उत्पन्न हुई वह आयु भर कहलाएगी। कोई यह नहीं कह कि "वह पति के गोत्र में उत्पन्न हुई है।" "जन्म-गोत्र" केवल अगले जन्म में बदल सकता है, इस जन्म में नहीं।

यदि विचार किया जाय तो पता चलता है कि विवाह के गोत्र का उल्लेख केवल इसलिए किया है कि विवाह पिता के गोत्र और माता की छः पीढ़ियों में वर्जित है। अर्थात् जिस गोत्र में कन्या उत्पन्न हुई है उसी गोत्र में उत्पन्न हुए पुरुष से जो ी के गोत्र की छः पीढ़ियों में हो, विवाह नहीं हो ।। डॉक्टरी से भी यह बात सिद्ध है कि उसी कुल में विवाह करने वाले स्त्री-पुरुषों की सन्तान रोगी होती है। इस बात का पता भारतवर्ष में बहुत कम लगता है, क्योंकि यहाँ कुल में विवाह करने की प्रथा है ही नहीं। परन्तु इसका अधिक

अनुभव यूरोप में होता है, जहाँ विशेषकर चचेरे भाई-बहिन में विवाह होने की प्रथा है। डॉक्टर बीमिस साहेब का  है :—

३४ विवाह खून के रिश्तेदारों में हुए,  तो बाँझ रहीं और २७ के घर सन्तान हुई। २७ विवाहों से उत्पन्न हुए बच्चों की  १६१ थी। १६१ बच्चों में से ४७ तो  के  में ही मर गए और इनमें से २४ की मृत्यु के  निम्न-लिखित थे। शेष के रोगों का पता नहीं।

| | | |
|---|---|---|
| क्षय रोग से | १५ | =२४ |
| मिरगी से | ८ | |
| से | १ | |

शेष संख्या में केवल ४६ स्वस्थ थे, ३२ दुर्बल पाए गए, ६ के स्वास्थ्य का  नहीं और ४७  प्रकार रोगी थे :—

| | | |
|---|---|---|
| दमे से | १६ | =४७ |
| मिरगी से | ४ | |
| उन्माद से | २ | |
| गूँगे | २ | |
| अर्द | १ | |
| अन्धे | २ | |
| लुन्जे | २ | |
| कोढ़ी | ५ | |
| कम दृष्टि वाले | ६ | |
| अति दुर्बल | १ | |

— कृत विवाह-आदर्श, पृष्ठ ११८

इन्हीं महाशय ने अन्यत्र भी अन्वेषण किया है। इसके अतिरिक्त अन्य महानुभाव भी इसी परि पर पहुँचे हैं। इससे होता है कि हमारे ऋषि-मुनियों ने जो यह नियम था कि स्त्री उसी कुल या माता की छः पीढ़ियों की न हो, वह सर्वथा धर्म तथा विज्ञान के अनुकूल था और इसीलिए उन्होंने विवाह-संस्कार में गोत्र का नाम लेने की प्रथा डाली थी, जिससे बात स्पष्ट हो जाय।

जहाँ प्रसिद्ध ऋषियों के नाम पर गोत्रों की गणना की है वहाँ लिखा है:—

विश्वामित्रो जमदग्निर्भरद्वाजो गोतमः अत्रिर्वशिष्ठः।
काश्यपइत्येते सप्तर्षयः सप्तर्षीणामगस्त्या ं
यदपत्यं तद्गोत्रमित्याचक्षते।

—पराशर- , उद्धृत बौधायन-वचन

:—

जमदग्निर्भरद्वाजो विश्वामित्रोत्रिगोतमाः।
वशिष्ठकाश्यपागस्त्या मुनयो गोत्रकारिणः।
एतेषां यान्यपत्यानि तानि गोत्राणि मन्यते॥

—पराशर-भाष्य, उद्वाहतन्त्रोद्धृत-स्मृति

यहाँ स्पष्ट बताया है कि जिन ऋषियों के अर्थात् सन्तान हैं उसी का नाम गोत्र है।

बहुत से लोगों का है कि स्त्री विवाह के पश्चात् पति के गोत्र में हो जाती है। परन्तु यह उनकी भूल है। वह गोत्र का

अर्थ 'गृह' लेते हैं। यदि गोत्र का अर्थ 'गृह' लिया जाय तो ठीक है कि विवाह के पश्चात् स्त्री पति के घर की हो जाती है। परन्तु यदि गोत्र का अर्थ वह लिया जो ऊपर के श्लोकों में दिया हुआ है, अर्थात् किसकी सन्तान है या किस कुल में उत्पन्न हुई है तो स्त्री का गोत्र विवाह के पश्चात् की तो बात दूर रही, मरते तक नहीं बदल सकता। क्या किसी स्त्री के पिता, पितामह, प्रपितामह उसके विवाह के कारण बदल सकते हैं? अतः यह शङ्का करना कि पुनर्विवाह के समय कौन सा गोत्र बोला जाय व्यर्थ और असङ्गत है; क्योंकि उस भी पहिले विवाह की भाँति पिता का ही गोत्र उच्चरित होगा।

यहाँ हम एक और युक्ति देते हैं। हम चुके हैं कि विवाह के लिए यह नियम है कि के गोत्र की छः पीढ़ियाँ और पिता का गोत्र सर्वथा है। अब यदि स्त्री के विवाह के उपरान्त गोत्र बदल गया होता और अपने पति का ही गोत्र हो तो के गोत्र की छः पीढ़ी बचाने का नियम व्यर्थ था; क्योंकि उसका वही गोत्र होता है जो पिता अर्थात् । के पति का। उससे भी है कि विवाह के पश्चात् स्त्री का गोत्र बदला नहीं।

जो लोग मृतक-श्राद्ध को मानते हैं, ो श्राद्ध-तर्पण आदि करने में गोत्र का करना पड़ता है। परन्तु उन्होंने भी यह नियम कर दिया है :—

संस्कृतायान्तु भार्यायां सपिण्डीकरणान्तिकम्।
पैतृकं भजते गोत्रमूर्ध्वन्तु पतिपैतृकम्॥

—उद्वाह-

अर्थात्—विवाहिता स्त्री का सपिण्डी कर्म होने तक पिता का ही गोत्र रहता है। तत्पश्चात् पति का गोत्र हो है। यहाँ वंश अर्थात् गोत्र से तात्पर्य नहीं है; किन्तु प्रश्न यह था कि मृत-स्त्री का पिण्डदान आदि कौन करे और इस कार्य के लिए वह किस गोत्र में गिनी जाय। यहाँ यह नियम कर दिया कि पति के गोत्र में गिनी जाय अर्थात् उन लोगों का, जो पति के गोत्र में हैं, कर्त्तव्य होगा कि वह श्राद्ध-तर्पण आदि करें। जो लोग मृतक-श्राद्ध के उद्देश और विवाह के उद्देश में भेद कर सकते हैं वह भली प्रकार जानते हैं कि 'गोत्र' शब्द विवाह में उसी अर्थ में प्रयुक्त नहीं होता जिसमें श्राद्ध में। कल्पना कीजिए कि किसी स्त्री के पालन-पोषण आदि का प्रश्न उठा कि किस गोत्र अर्थात् कुल के लोगों का कर्त्तव्य है कि उसे खाना दे; तो यह या सिद्ध है कि पिता के कुल वालों पर उसका कोई अधिकार नहीं। पति के कुल वाले अर्थात् पति के भाई-बन्धु ही उसको गुज़ारा देंगे अर्थात् वह पति के कुल में ही गिनी जायगी। परन्तु यह पूछा जाय कि यह स्त्री कौन 'गोत्रोत्पन्न' है अर्थात् उसका पिता कौन है तो कौन मूर्ख यह उत्तर देगा कि अपने पति के गोत्र में उत्पन्न हुई है? इसी प्रकार :—

स्वगोत्राद् भ्रश्यते नारी विवाहात् सप्तमे पदे।
पति गोत्रेण कर्त्तव्या तस्याः पिण्डोदकक्रिया॥

—उद्वाह तन्त्रोद्धृत हारीत-वचन

पाणिग्रहणिका मन्त्राः पितृगोत्रापहारकाः।
भर्त्तुर्गोत्रेण नारीणां देयं पिण्डोदकं ततः॥

—उद्वाह तन्त्रोद्धृत वृहस्पति-वचन

इन श्लोकों का अर्थ यह है कि विवाह के उपरान्त स्त्री अपने पिता के गोत्र से गिर जाती है, इसलिए उसकी पिण्डोदक क्रिया ( अर्थात् पिण्ड = भोजन, उदक = पानी ), खाना-पीना पति के गोत्र वालों को ही करना चाहिए। यहाँ केवल इतना ही कथन है कि जब स्त्री विवाहिता हो गई तो पति के घर में आ गई; इसलिए उसी घर के लोगों को पालन-पोषण करना चाहिए। उसको कोई अधिकार नहीं कि पिता के घर वालों से खाना-पीना माँगे।

## ( ७ ) कन्यात्व नष्ट होने पर विवाह वर्जित है

विधवा-विवाह के विरुद्ध एक आक्षेप यह भी किया है कि लड़की की उसी समय तक 'कन्या' संज्ञा रहती है, जब तक उसका विवाह नहीं होता। जब एक बार विवाह हो गया तो फिर उसको कन्या नहीं कह सकते। और विवाह चूँकि केवल कन्या का ही हो सकता है, अतः पुनर्विवाह का निषेध सिद्ध है। यह युक्ति इस प्रकार दी जाती है :—

( १ ) विवाह-संस्कार केवल कन्या का हो है।

( २ ) विधवा की कन्या संज्ञा नहीं।

( ३ ) अतः विधवा का विवाह-संस्कार निषिद्ध है।

यहाँ इतने प्रश्न विचारणीय हैं :—

( १ ) 'कन्या' शब्द का क्या अर्थ है ?

( २ ) क्या 'कन्या' शब्द किसी अन्य अर्थ में भी कभी प्रयुक्त होता है ?

( ३ ) क्या 'विवाह-संस्कार' विषयक स्थलों पर ' ' शब्द इसी योगरूढ़ि अर्थ में प्रयुक्त । है अथवा साधारणतया ?

( ४ ) क्या विवाह-संस्कार के सम्बन्ध में ' ' से इतर अन्य शब्द भी प्रयुक्त हुए हैं ?

( ५ ) विवाह-संस्कार के उद्देश का केवल 'शब्द' पर कैसे हो है ?

हम पहले ' ' शब्द के अर्थ पर विचार करते हैं। यह शब्द वस्तुतः भिन्न-भिन्न स्थलों पर भिन्न-भिन्न अर्थों में आया है।

उस लड़की को 'कन्या' कहते हैं, जिसका न विवाह हुआ हो और न वह क्षत-योनि हो।

दूसरे उस लड़की को भी 'कन्या' कहते हैं, जिसका विवाह न हुआ हो, परन्तु बिना विवाह के ही पुरुष के साथ सङ्गम हो गया हो। इस विशेष अर्थ में 'कन्या' शब्द का प्रयोग पाणिनि मुनि ने अष्टाध्यायी के—

कन्यायाः कनीन च। ४। १। ११६

सूत्र में किया है। इस पर काशिका में वि है :—

स्कृतविवाहकर्मिकैव कन्या कन्यात्वेन गृह्यते। तेन ततःप्राक्परोपभुक्तापि तत्वन्न जहाति नापि विप्रतिषिद्धवेति।

अर्थात्—जिसका विवाह-संस्कार नहीं हुआ उसको कन्या कहते हैं और उससे पहले पर-पुरुष से भोगी जाकर भी वह अपने कन्यात्व को नहीं छोड़ती और न इसमें विप्रतिषेध है।

महाभाष्यकार पतञ्जलि मुनि ने भी इस पर प्रश्न उठाया है :—

इदं विप्रतिषिद्धम्। कोविप्रतिषेधः। अपत्यमिति वर्त्तते।

यदि च कन्या नापत्यम्। अथापत्यं न कन्या। कन्या चापत्यं चेति विप्रतिषिद्धम्। नैतद्विप्रतिषिद्धम् कथम्। कन्या शब्दोऽयं पुंसाभिसम्बन्धपूर्वके सम्प्रयोगे निवर्त्तते। या चेदानीं प्रागभिसम्बन्धात् पुंसा सह संप्रयोगं गच्छति तस्यां कन्या शब्दो वर्त्तत एव। कन्यायाः कन्योक्तायाः कन्याभिमतायाः सुदर्शनायाः यदपत्यं सकनीन इति। अ० ४। पा० १। आ० ४

इसी पर भाष्य-प्रदीप में महोदय लिखते हैं :—

शास्त्रोक्तो विवाहोऽभिसम्बन्धस्तत्पूर्वके पुरुषसंयोगे कन्या शब्दो निवर्त्तते। या तु शास्त्रोक्तेन विवाहसंस्कारेण विना पुरुषं युनक्ति सा कन्यात्वं न जहाति।

इन सबका तात्पर्य यह है कि शास्त्रोक्त विवाह से पुरुष-सङ्ग होने पर कन्यात्व छूटता है और बिना विवाह के पुरुष-सङ्ग से कन्यात्व नहीं छूटता। इन से तीन बातें हैं :—

१—जो लड़की विवाहित है, परन्तु-क्षत योनि नहीं वह ' ' है, क्योंकि पतञ्जलि मुनि कहते हैं कि, "कन्या शब्दोऽयं पुंसाभिसम्बन्धपूर्वके संप्रयोगे निवर्त्तते" अर्थात् पुरुष का संयोग होने पर 'कन्यात्व' छूटता है, पहले नहीं।

२—अविवाहिता स्त्री पुरुष-संयोग होते हुए भी 'कन्या' है जिसके लिए पतञ्जलि मुनि लि हैं :—

"या चेदानीं प्रागभिसम्बन्धात् पुंसा सह संप्रयोगं गच्छति तस्यां कन्या शब्दो वर्त्तत एव।"

३—जो विवाहिता और क्षत-योनि हो वह कन्या नहीं।

'कन्या' का तीसरा अर्थ या स्त्री भी है। श्रीवामन शिवराम आप्टे जी अपने संस्कृत-अङ्गरेज़ी कोष में ' ' शब्द के कई अर्थ देते हैं :—

( १ ) An unmarried girl or daughter, एक अविवाहिता लड़की या पुत्री।

( २ ) A girl ten years old, दस वर्ष की वाली लड़की।

( ३ ) A virgin, maiden, -योनि या अविवाहिता।

( ४ ) A woman in general, एक साधारण स्त्री।

साधारण स्त्री के अर्थ में कन्या शब्द मनुस्मृति, अ० १० के ११ वें श्लोक में भी आया है :—

क्षत्रियाद्विप्रकन्यायां सूतो भवति जातितः।

इस पर कुल्लूक भट्ट लिखते हैं :—

विवाहासम्भवात्कन्याग्रहणंस्त्रीमात्रप्रदर्शनार्थम्।

अर्थात्—यहाँ विवाह भव होने के कारण 'कन्या' शब्द 'स्त्री-मात्र' के लिए आया है।

गणरत्न-महोदधि में पण्डित वर्धमान कवि लिखते हैं :—

कनति शोभते वपुषा कन्या।

अर्थात्—शरीर से शोभायमान होने से कन्या कहलाती है।

कनन्ति गच्छन्ति तस्यां रागिमनोनयनानीति कन्या कुमारी।

—नाम गणाध्याय १, श्लो० ३८

या में रागी पुरुष का मन और आँखें ( आकर्षित हों ) वह कन्या या कुमारी है।

उणादि कोष में स्वामी दयानन्द लिखते हैं :—

कन्यते दीप्यते काम्यते गच्छति वा सा कन्या कुमारी वा।

—पाद ४, सूत्र ११२

अर्थात्—जो शोभायमान होती या कामना की जाती है उसे कन्या या कुमारी भी कहते हैं।

' ।' शब्द विवाहित लड़की के लिए भी ा है; जैसे—

ब्राह्मणाद्वैश्यकन्यायाम्बष्ठोनामजायते।

—मनुस्मृति अ० १०, श्लोक ८

इसे कुल्लूक भट्ट और स्पष्ट करते हैं :—

कन्याग्रहणादत्रोढायामित्यध्याहार्यम्।

कन्या शब्द से यहाँ विवाहिता कन्या समझनी चाहिए।

साधारण पुत्री के अर्थ में भी कन्या शब्द आता है, चाहे वह विवाहित हो या अविवाहित ; जैसे :—

अनुज वधू भगिनी सुत नारी।
सुन शठ ये कन्या सम चारी॥

अर्थात्—अनुज-वधू, भगिनी और पुत्र-वधू के हैं। अर्थात् अगम्य हैं, जिस प्रकार कन्या अर्थात् पुत्री। यहाँ विवाहिता और अविवाहिता दोनों से ही तात्पर्य है। ी पुत्री विवाहिता और क्षत-योनि भी अगम्य ही है।

हमारा कहना यह है कि विवाह-संस्कार में जहाँ कन्या शब्द

है, वहाँ सा पुत्री के अर्थ में है। वहाँ पहले विवाहिता या अविवाहिता विशेषण लगाना अन्याय है। जो लोग 'कन्यात्व' और 'विवाह- र के अधिकार' को एक-दूसरे से सम्बद्ध करते हैं, वह ी ही युक्ति को काटते हैं; क्योंकि हम ऊपर दिखा चुके हैं कि 'कन्या' शब्द सभी अर्थों में प्रयुक्त हुआ है। कहीं-कहीं तो 'कन्या' शब्द विवाहित और क्षत-योनि के लिए भी है; जैसे :—

अहल्या द्रौपदी तारा कुन्ती मन्दोदरी तथा।
पञ्चकन्याः स्मरेन्नित्यं महापातकनाशनम्॥

अर्थात्—अहल्या, द्रौपदी, तारा, कुन्ती और मन्दोदरी इन पाँच कन्याओं का सर्वदा स्मरण करे, जो महापातक का नाश करने है।

यहाँ ये पाँचों स्त्रियाँ विवाहित तथा क्षत-योनि दोनों थीं तो भी इनके लिए 'कन्या' शब्द प्रयुक्त हुआ है।

यदि तुम 'कन्या' शब्द को केवल उसी अर्थ में लोगे, जिसमें पाणिनि के सूत्र (कन्यायाः कनीन च) में प्रयुक्त हुआ है और इसी प्रकार की कन्या को विवाह का अधिकार दोगे तो बड़ा अनर्थ होगा; क्योंकि "वेश्याएँ" "बिना विवाह पुरुष-संयोग" के एँ हुईं और उनको विवाह का अधिकार! परन्तु बाल-विधवा अक्षत-योनि धार्मिका लड़की को विवाह का अधिकार नहीं। कहो कैसा अन्धेर है!

वस्तुतः विवाह के मन्त्रों में 'कन्या' से इतर 'नारी', 'सूर्या' आदि शब्दों का भी प्रयोग हुआ है।

यदि -विधवाओं को संस्कार का निषेध होता तो वशिष्ठ, मनु आदि अपनी स्मृतियों में "पुनः संस्कारमर्हति" "फिर ार के योग्य है" ऐसा न लिखते। क्या उन लोगों को यह आक्षेप नहीं सूझता था ? एक शब्द पर समस्त विवाह के गम्भीर प्रश्न को निर्भर कर देना और विवाह के उद्देश, अधिकार, कर्त्तव्य, सब पर पानी फेर देना न्याय-विरुद्ध है ?

पाणिनि मुनि के जिस सूत्र पर इतना झगड़ा मचाया गया है, वहाँ 'कन्या' शब्द विशेष अर्थ में प्रयुक्त हुआ है ; क्योंकि वहाँ 'कानीन' शब्द सिद्ध करना था। यदि उस सूत्र में 'कन्या' शब्द को साधारण ( स्त्री-मात्र ) अर्थ में लेते तो प्रत्येक पुरुष कानीन होता; अतः वहाँ ा शब्द को विशिष्ट कर दिया। परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि कन्या शब्द अन्य स्थलों में भी इसी अर्थ में आता है। हम इसका अपवाद कई प्रमाणों द्वारा ऊपर दे चुके हैं।

## ( ८ ) बाल-विवाह को रोकना चाहिए न कि विधवा-विवाह की प्रथा चलाना

कुछ लोगों का विचार है कि विधवा-विवाह की आवश्यकता केवल इसलिए पड़ती है कि भारतवर्ष में बाल-विवाह की प्रथा है। यदि बाल-विवाह रोक दिए जायँ तो विधवाएँ होंगी ही नहीं। फिर विधवा-विवाह की क्या आवश्यकता होगी ? अतः लोगों को चाहिए कि जो समय विधवा-विवाह के प्रचार में लगाते हैं वह बाल-विवाह के रोकने में व्यय करें।

( उत्तर ) यह अधिकांश में ठीक है कि विधवाओं की इतनी

संख्या केवल बाल-विवाह के कारण हुई है। परन्तु सर्वांश में यह ठीक नहीं ; क्योंकि कभी-कभी दैव-वशात् ऐसा भी हो जाता है कि पूर्ण युवा अवस्था में विवाह हुआ है और स्त्री विधवा हो गई। यद्यपि बाल्यावस्था में मृत्यु अधिक होती है, तथापि ऐसा नियम नहीं है कि युवा पुरुष मरें ही नहीं। इसलिए बाल-विवाह के रोकने से यद्यपि विध ँ की संख्या बहुत न्यून होगी, तथापि सौ में एक का होना है। इसलिए विधवा-विवाह की आवश सर्वांश में दूर होना भव ही है।

फिर दूसरी बात यह है कि बाल-विवाह का रोकना तो अच्छा है। परन्तु इतने वर्षों के बाल-विवाह के कारण जो करोड़ों विधवाएँ इस देश में दुख उठा रही हैं, उनके लिए क्या उपाय है? भविष्य में बाल-विवाह के रुक जाने से वर्तमान विधवाओं का दुख कैसे दूर हो सकेगा?

किसी हैज़े के रोगी से यह कहना कि ति से रहा करो, ठीक नहीं है। परहेज़ से रहना उन लोगों के लिए उपयोगी है जो अभी रोग-ग्रसित नहीं हैं। किन्तु जो रोगी है उसको तो औषधि देनी ही होगी। यदि बाल-विवाह के अभाव से भविष्य में विधवाएँ कम होंगी तो जो हो गई हैं उनकी औषधि विधवा-विवाह ही है।*

---

* स्वास्थ्य के दो विभाग हैं, एक सफ़ाई का विभाग या सैनीटरी डिपार्टमेण्ट (Sanitary Department) जो कहता है, कि सफ़ाई रक्खो, जिससे रोग उत्पन्न न हो ; और दूसरा हर

एक प्रकार से बाल-विधवा-वि  प्रथम विवाह के ही तुल्य है। क्योंकि  -विवाह धर्म-विरुद्ध होने से न होने के तुल्य है। जब विवाह नहीं हुआ तो दूसरा विवाह कैसा ? इसलिए  -विधवा-विवाह का विरोध तो किसी को भी उचित नहीं है।

 और बालिकाओं का विवाह माता-पिता की मूर्खता तथा कतिपय पण्डितों के बहकाने के कारण होता है और इसका दण्ड मुख्य अपराधियों को नहीं दिया जाता; किन्तु उन बालिकाओं को दिया  है जो अपनी छोटी अवस्था में किसी विषय की मीमांसा करने में असमर्थ रहती हैं। यह बड़े अन्धेर की बात है कि करे कोई और भोगे कोई।

## (९) विधवा-विवाह लोक-व्यवहार के विरुद्ध है

जिन लोगों को कोई युक्ति नहीं सूझती वह अन्त को लोक-व्यवहार का आश्रय लेते हैं। यह उनका पक्षपात है। वस्तुतः इस प्रकार के लोग संसार में कोई सुधार नहीं कर सकते। ये लोग केवल लकीर पीटना  । कर्त्तव्य समझते हैं। उनको यह नहीं मालूम कि लोक-व्यवहार किसके आश्रित है ?

जो विधवा-विवाह के विरोधी विधवा-विवाह को केवल इस-

---

जहाँ रोग की चिकित्सा होती है। इसी प्रकार बाल-विवाह रोकना सैनीटरी डिपार्टमेण्ट का काम है और विधवा-विवाह हस्पताल का। दोनों ही आवश्यक हैं। एक से काम नहीं चल सकता।

लिए त्याज्य समझते हैं कि लोक में, इसका रिवाज नहीं, वह न केवल वेद और स्मृतियों का ही तिरस्कार करते हैं, किन्तु साधारण लोक-हित के भी शत्रु हैं। वस्तुतः यदि लोकाचार ही प्रत्येक के अच्छे-बुरे होने की कसौटी होती, तो फिर वेद-शास्त्र के पढ़ने और प्राप्त करने की कुछ आवश्यकता न थी। जो कुछ लोक में हो रहा है वह सभी उचित नहीं। यदि लोक में उचित बातें ही होतीं, अनुचित न होतीं, तो किसी को दुख न होना चाहिए था। हम देखते हैं कि संसार में इतने दुखी पुरुष रहते हैं। इससे पता है कि लोक में उचित और अनुचित दोनों प्रकार के होते रहते हैं। इसीलिए लोकाचार कर्त्तव्याकर्त्तव्य की कसौटी नहीं समझा गया। इसका ज्ञान तो और तर्क से होता है।

यदि हम देखते हैं कि लोक में विधवा-विवाह को बुरा समझते हैं तो उसके साथ ही यह भी देखते हैं कि इस भूल के कारण सहस्रों हानियों का भार उठाते हैं, अतएव यह कोई युक्ति नहीं है कि अमुक कार्य लोक में देखा नहीं जाता।

क्या ो पता है कि लोक में प्रथाएँ किस प्रकार चलती हैं? जब विधवा-विवाह शास्त्रोक्त है तो अवश्य ही प्राचीन-काल में प्रचलित था। फिर इस प्रचलित संस्था को जिसने तोड़ा उसने लोकाचार के विरुद्ध कार्य किया और उसके अनुयायी अधिक हो जाने से लोकाचार बदल गया। इसी प्रकार यदि इस विधवा-विवाह की प्रथा नहीं है तो बहुत शीघ्र ही यह प्रथा फिर संस्थित हो ी है, यदि हम सब इसको चलाने लगें।

## ( १० ) विधवा-विवाह आर्य- जिकों के लिए है। जो आर्य-सामाजिक नहीं को इससे घृणा करनी चाहिए

बहुत से लोग समझते हैं कि विधवा-विवाह आर्य-सामाजिकों के ही लिए है। जो किसी कारण आर्य-समाज के सिद्धान्तों को नहीं मानते उनको विधवा-विवाह में सहायता नहीं देनी चाहिए।

( उत्तर ) परन्तु यह उनकी भूल है। इसमें सन्देह नहीं कि आर्य-सामाजिक पुरुषों ने विवाह में अधिक भाग लिया है। परन्तु सैकड़ों मनुष्य आर्य-समाज से कुछ सम्बन्ध न रखते हुए भी विधवा-विवाह को उचित समझते हैं।

देखो, जिस समय श्री० पं० ईश्वरचन्द्र विद्यासागर ने बङ्गाल में विधवा-विवाह का प्रश्न उठाया, उस समय आर्य-समाज का जन्म भी नहीं हुआ था और आजकल भी जिनकी आँखें खुली हैं और जिनके कानों में रुई नहीं लगी वह अवश्य विधवा-विवाह के अनुकूल हैं। बिजनौर के श्री० श्रोत्रिय शङ्करलाल जी आर्य- जिक न थे। वह विधवा-विवाह में उसी र गणेश-पूजन ये, जिस प्रकार कट्टर से कट्टर सनातन-धर्मी करते हैं। वृन्दावन के गोस्वामी राधाचरण जी आर्य-सामाजिक नहीं; किन्तु विधवा-विवाह के पक्षपाती हैं। प्रयाग के कायस्थ-पा । के भूतपूर्व संस्कृत-प्रोफ़ेसर श्री० पं० सुदर्शनाचार्य जी ने बाल-विधवा से अपना विवाह किया। वह आर्य-स में नहीं। क्वीन्स कॉलेज बनारस के संस्कृत के प्रिन्सिपल प्रयाग-विश्वविद्यालय के वायस-

चैंस्लर श्री० डॉक्टर गङ्गानाथ जी का विधवा-विवाह के पक्ष में हैं; परन्तु वह आर्य-समाज के सभासद नहीं। आनरेबिल सी० वाई० चिन्तामणि जी आर्य-समाज में नहीं हैं, परन्तु वह विधवा-विवाह को देश-हित के लिए आवश्यक समझते हैं। बड़ोदा के गायकवाड़ नरेश ने तो अपने यहाँ नियम कर दिया है कि जो पुरुष विधवा-विवाह में विघ्न डालेगा वह दण्डनीय होगा। इतने पुरुषों के विधवा-विवाह के पक्ष में होते हुए यह नहीं कहा जा सकता कि विधवा-विवाह केवल आर्य-समाज का ही सिद्धान्त है। आजकल सैकड़ों विधवा-विवाह आर्य-समाज के बाहर भी हुए हैं और होते रहते हैं। अब तो सनातन-धर्म-सभा के कुछ* लोग भी इनमें सम्मिलित होने में सङ्कोच नहीं करते। हम यहाँ इस प्रकार के थोड़े से उदाहरण देते हैं:—

(१) १८ अप्रैल, १९१९ को रुड़की, ज़िला सहारनपुर में न-धर्म-सभा के एक पण्डित के घर विधवा-विवाह हुआ और सनातन-धर्म के अन्य सभ्य हर्षपूर्वक इसमें सम्मिलित हुए।

(२) जावली ज़िला करनाल में एक सनातनधर्मी गौड़ ब्राह्मण ने अपनी १९ वर्ष की बाल-विधवा लड़की का विवाह १९ अप्रैल, १९१९ की रात्रि को पं० मातूराम जी गौड़ ब्राह्मण के साथ किया। यह भी सनातनधर्मी थे।

---

* Census of India 1921, Vol. I, Part I. के १६१ पृष्ठ पर मारटन ( J. T. Marten ) साहब लिखते हैं कि पञ्जाब की विधवा-विवाह-सहायक सभा सनातनधर्मी है। इसने १९२१ में २०० विधवा-विवाह कराए।

इसके अतिरिक्त बहुत से विवाह इस के सनातन-धर्मियों द्वारा हो चुके हैं। आर्य-समाज के सम्बन्ध से जो बाल-विधवा-विवाह हुए हैं, उनकी संख्या तो गणना से बाहर है। पाठकगण प्रत्येक पत्र में नित्य प्रति देख ही सकते हैं।

सनातन-धर्म-सभा में इस समय जो कुछ विरोध विधवा-विवाह का हो रहा है, वह न केवल भ्रममूलक और स्वार्थ-प्रेरित ही है; किन्तु आश्चर्यजनक भी है, के सनातन-धर्म के सिद्धान्तानुसार जो पुरुष या स्त्री १०० योजन से भी 'गङ्गा' का पवित्र नाम ले ले, उसके असंख्य पाप छूट जाते हैं। फिर क्या कारण है कि जिस पातक के कारण विधवा को वैधव्य का दुख प्राप्त हुआ वह गङ्गाजल में डुबकियाँ लगा कर भी वैसे का वैसे ही बना रहे और उसमें किसी प्रकार की कमी न हो?

## ( ११ ) पति-पत्नी का अटल और अटूट्य ग्रन्थ

कुछ विधवा-विवाह के विरोधी आक्षेप करते हैं कि विवाह-रूपी सम्बन्ध शरीर का शरीर के साथ नहीं, किन्तु आत्मा का आत्मा के साथ है। आत्मा अजर और अमर है। शरीर नाशवान है। पति के मरने का तात्पर्य यह है कि शरीर मर गया, परन्तु जिसके साथ विवाह हुआ था अर्थात् आत्मा; वह तो मरा नहीं, इसीलिए विधवा स्त्री को किसी प्रकार विवाह करना उचित नहीं।

समाधान—जो लोग ऐसा कहते हैं वह वस्तुतः आत्मा के स्वरूप को न समझ कर शब्द-जाल में फँसे हुए हैं। वस्तुतः यह कहना सर्वथा भ्रम है कि विवाह आत्मा के साथ होता है।

यदि गूढ़ दृष्टि से देखा जाय तो विवाह न तो शरीर का शरीर के , न आत्मा का आत्मा के साथ, किन्तु स्त्री-लिङ्गयुक्त शरीर वाले आत्मा का पुल्लिङ्गयुक्त शरीर वाले आत्मा के साथ है। वस्तुतः आत्मा न स्त्री है न पुरुष। वह कभी स्त्री का शरीर धारण है कभी पुरुष का। विवाह का सम्बन्ध केवल मृत्यु-पर्यन्त रहता है। तत्पश्चात् न कोई किसी की स्त्री है न कोई किसी का पति। इसलिए यह कहना कि पति के मरने के पश्चात् भी वह स्त्री उस आत्मा की पत्नी है, जो शरीर छोड़ गया, सर्वथा निर्मूल है। ना कीजिए कि बारह वर्ष की स्त्री का पति मर गया। उसकी अवस्था उस १६ वर्ष की थी। अब पति का वह आत्मा सम्भव है, स्त्री का जन्म लिया तो जिस समय तक वह विधवा २५ या २६ वर्ष की होगी उस समय तक उसके पूर्व पति का आत्मा स्त्री-शरीर में जाकर किसी अन्य पुरुष की पत्नी बना होगा। उस समय उसमें अपनी पूर्व पत्नी के प्रति कुछ भी भाव न होंगे । है कि उसी आत्मा ने उस विधवा के भाई के घर जन्म लिया तो यह अपनी पूर्व-पत्नी को बुआ-बुआ कह कर पुकारता होगा। क्या है कि ऐसी दशा में यह विधवा अपने भाई के उस छोटे लड़के से पति का भाव प्रकट कर सके। यदि पशु या पक्षी हुआ तो और भी विचित्र बात होगी।

जो लोग यह कहते हैं कि हिन्दू-स्त्री का पातिव्रत्य केवल इसी संसार में त नहीं होता, वरन् उसकी डोर अन्य लोकों से लगी है, उन्होंने अपने शब्दों के ऊपर कुछ भी विचार नहीं किया। कल्पना कीजिए कि विधवा मर जाय और किसी स्थान पर

ी का उसको मिले तो क्या वह लड़की फिर किसी पुरुष से विवाह ही न करेगी और अपने पहले जन्म के पति की ही स्मृति में मग्न रहेगी ? क्या यह सम्भव है ?

यदि विवाह का अर्थ आत्मा का आत्मा के साथ सम्बन्ध है तो रँडुए क्यों पुनर्विवाह करते हैं ? उनके लिए यह युक्ति कहाँ जाती है ? वस्तुतः देश और जाति तथा धर्म की शब्दों की दुन्दुभी बजाने से नहीं होती। वास्तविक रीति से धर्माधर्म का विचार करना ही हमको पाप और अधर्म से बचा सकता है।



# ग्यारह ाँ अध्याय

## वि -विव के प्रचलित न होने से हानियाँ

### ( १ ) व्यभिचार की वृद्धि



स अध्याय में हम इस बात की मीमांसा करेंगे कि यदि विधवा-विवाह सर्वथा रोक दिया जाय तो क्या हानि होगी।

सबसे बड़ी हानि जो विधवा-विवाह के प्रचलित न होने के कारण आजकल भारतवर्ष में हो रही है, वह आचार का बिगड़ना है। वस्तुतः विधवा-विवाह एक आचार-सम्बन्धी प्रश्न है और जो लोग इसका विरोध करते हैं उनकी सबसे युक्ति यही है कि इसके प्रचार से आचार की हानि होगी। परन्तु तमाशा यह है कि यह जिस बात का समझा जा रहा है, ठीक उसके अभाव में ही रोग की वृद्धि हो रही है। जिस प्रकार साधारण विवाह गृहस्थाश्रम को ठीक-ठीक चलाने और व्यभिचार के रोकने के लिए है उसी विधवा-विवाह न होने के कारण भी ब्रह्मचर्य-व्रत को क्षति पहुँच रही है और व्यभिचार बढ़ रहा है। केवल विधवा-विवाह रोकने से ही स्त्री-पुरुषों की वृत्तियाँ नहीं रुक सकतीं। और जब तक स्वाभाविक वृत्तियाँ बनी हुई हैं, उस तक उनकी पूर्ति करनी होगी।

यदि भारतवर्ष की विधवाओं की ओर ध्यान दें और इनके वास्तविक जीवन पर दृष्टि डालें तो यह बात भली-भाँति विदित हो जायगी कि उनके आन्तरिक जीवन ऐसे नहीं हैं जैसे हम समझे बैठे हैं। उनके भीतर अनेक के घुन लगे हुए हैं, जो समस्त आर्य-जाति को -की ओर ले जा रहे हैं।

१८८१ ई० की मनुष्य-गणना के अनुसार भारतवर्ष में कुल विधवाओं की संख्या २ करोड़ से कम थी; परन्तु १९११ ई० की मनुष्य-गणना ाी है कि भारतवर्ष में कुल विधवाएँ २ करोड़ १९ हज़ार हैं*। इस को हुए बारह वर्ष हो चुके जिनमें युद्ध-ज्वर, महामारी तथा इससे भी भयानक यूरोप का विश्वव्यापी युद्ध भी हो चुका है। इसलिए विदित होता है कि सन् १९२१ की मनुष्य-गणना के अनुसार विधवाओं की संख्या में एक और शोकजनक आधिक्य हुआ होगा। १८८१ ई० की मनुष्य-संख्या के अनुसार ९ वर्ष तक की विधवाएँ ६३ हज़ार ५ सौ -वन थीं; परन्तु १९११ में ९ वर्ष तक की विधवाएँ ७७ हज़ार ९ सौ ८५ हो गईं। इसी २४ वर्ष तक की विधवाएँ १८८१ ई० में ६ दस हज़ार ९२ थीं; परन्तु १९११ ई० में इसी की विधवाओं की संख्या सात दो हज़ार हो गई। ७५९

*१९२१ ई० की मनुष्य-गणना के अनुसार भारतवर्ष की विधवाएँ २ करोड़ ६८ ३४ हज़ार ८३८ हैं। पाँच वर्ष से कम की १५,१३९ पाँच से १० वर्ष तक की १,०२,२९३, और २५ वर्ष तक की विधवाएँ १८,७९,०७१। इनमें से २० से २५ वर्ष तक की विधवाएँ ९,६६,६१७ हैं।

विधवाएँ इस प्रकार की हैं जिनकी अभी एक या दो वर्ष की ही है। ९१२ का दो वर्ष, १६०० की तीन, २४७५ की चार और ८६९३ की पाँच वर्ष है और जो अभी भली प्रकार 'माँ' और 'बाप' शब्द भी या नहीं कर सकतीं। इनका जीवन अभी आरम्भ ही हुआ है और अभी आयु काटने को पड़ी है। इनके पास कोई साधन नहीं है, जिससे वह ब्रह्मचर्य-व्रत भली प्रकार पाल सकें। इनका ब्रह्मचर्य-व्रत केवल निम्न-लिखित ओं में ही सम्भव हो सकता था :—

( १ ) उनको इन्द्रिय-दमन की शिक्षा दी जाती और उन सबके आत्मा इतने दृढ़ होते कि वह ब्रह्मचर्य-व्रत के गौरव को भली प्रकार सकतीं। उनको योग सि और वह विषयों से इतनी घृणा करने लगतीं कि उनको कभी विषय-गमन की इच्छा ही न होती।

यदि ऐसा होता तो व्यभिचार में किसी अंश तक कमी हो जाती। परन्तु नितान्त अभाव तो असम्भव ही था। क्योंकि इतिहास के अवलोकन से विदित होता है कि समस्त संसार जितेन्द्रिय और योगिराज हो ही नहीं । में भिन्न-भिन्न स्थिति के पुरुष हैं। कहा है :—

विचित्र रूपाः खलु चित्त वृत्तयः।

अतः यह कहना दुस्तर है कि हम की सभी विधवा स्त्रियों को योगी बना देंगे और वह अपनी इन्द्रियों को वश में करने लगेंगी।

यदि थोड़ी देर के लिए यह कल्पना भी कर ली जाय कि यह

सब योगी हो जायँगी तब भी इतिहास से हमको जो एक बात और विदित होती है वह यह कि जब काम का वेग होता है तो बेचारी अबलाओं का तो कहना ही क्या है, भले-भले योगिराजों तक के छक्के छूट जाते हैं और वह भय तथा लज्जा को छोड़ कर अपने आप को बिगाड़ लेते हैं फिर चाहे थोड़ी देर के पश्चात् उनको पछताना ही क्यों न पड़े ! बहुधा देखा गया है कि लोग बिगड़ कर पछताते हैं और थोड़े समय के पश्चात् पछताना भूल कर फिर वही काम कर बैठते हैं। इस प्रकार व्यभिचार और पछताना एक-दूसरे के पश्चात् आयुपर्यन्त जारी रहते हैं और उनका अन्त होने को नहीं आता। पुराणों ने तो बड़े-बड़े ऋषियों के गले ऐसे-ऐसे दोष मढ़ दिए हैं, जिनको सुन कर हृदय कम्पायमान होता है ; फिर जो पुरुष मानते हैं कि ऐसे ऋषि-मुनि भी काम के प्रकोपों से सुरक्षित न रह सके वह विधवाओं को ब्रह्मचर्य-व्रत पालने पर बाधित करने का किस मुँह से साहस कर सकते हैं ? यह कह देना तो सरल है कि विधवाओं को ब्रह्मचारिणी बन कर रहना चाहिए, इन्द्रिय-निग्रह सीखना चाहिए और अपने पूर्व पति की स्मृति-मात्र से जीवन का अवलम्बन करना चाहिए। परन्तु ब्रह्मचर्य और इन्द्रिय-निग्रह खिलौना तो है नहीं, जिनसे सभी खेल सकें। यह तो वह टेढ़ी खीर है जो भले-भलों के गलों में अटकती है। प्रिय पाठकगण ! अपने कलेजे पर रख कर अपने आन्तरिक जीवन पर दृष्टि डालिए, अपने अभ्यान्तरिक भावों को टटोलिए और सत्य-सत्य कहिए कि की इस विषय में क्या सम्मति है ?

( २ ) विधवाओं के व्यभिचार में उस समय भी कमी आ

सकती थी जब उनको पुरुषों का दर्शन-स्पर्शन ही न होता और वह सबकी सब निर्जन स्थान में रख दी जातीं।

परन्तु यह केवल असम्भव ही नहीं, किन्तु आचार की का सबसे अधम उपाय है। क्योंकि धर्म में स्वतन्त्रता आ है। जिसकी जिह्वा काट दी गई उसके लिए यह कहना कि यह सत्यवादी है, अनर्थ और मिथ्यावाद है। इसी प्रकार यदि विधवाओं को निर्जन स्थान में रख दिया जाय तो उनको धर्मात्मा नहीं बताया जा सकता। धर्मपरायणता आन्तरिक इच्छा पर निर्भर है। जिस प्रकार पुरुष बिना स्त्रियों के भी कुचेष्टा करते हैं इसी प्रकार स्त्रियाँ भी बिना पुरुषों के कुचेष्टा कर सकती हैं, और व्यभिचार के अनेक ढूँढ़ सकती हैं। जिन स्त्रियों को व्यभिचार से रोकने के लिए परदे के भीतर रक्खा जाता है और उन पर अनेक प्रकार के पहरे बिठाए जाते हैं, उन्हीं के गुप्त रहस्य बड़े भयानक सिद्ध हुए हैं। मुग़ल बादशाहों ने जब अपनी पुत्रियों का विवाह करना छोड़ दिया तो वह कड़े से कड़े परदे में रहती हु भी अनर्थ करने लगीं, जैसा कि इटली के यात्री मनूची के लिखे हुए इतिहास से प्रकट होता है।

( ३ ) यदि समस्त पुरुष जितेन्द्रिय हो जायँ तो भी किसी अंश तक विधवाओं के ब्रह्मचर्य-व्रत पालन में सहायता मिल सकती है।

परन्तु यह भी उसी प्रकार असम्भव है जिस स्त्री-वर्ग का योगी बन जाना। प्रायः देखा तो यह गया है कि निर्लज्ज पुरुष विधवाओं को पहले से ही ब । भ कर देते

हैं और जब वह एक-दो बार अपने धर्म को नष्ट कर बैठती हैं, तो फिर उनका स्वभाव भी वैसा ही हो जाता है और उनको किसी प्रकार भी कुचेष्टा करने में सङ्कोच नहीं होता।

इस समय भारतवर्ष में इतनी विधवाओं की विद्यमानता न केवल विधवाओं को ही, किन्तु अन्य मनुष्यों को भी व्यभिचारी और व्यभिचारिणी बना रही है। यह इस प्रकार होता है कि जो पुरुष युवती विधवाओं को पति-रहित और स्वतन्त्र देखते हैं, वह उन पर आसक्त होकर उन्हें बहकाने में कृतकार्य हो जाते हैं और विधवाएँ भी अपनी युवावस्था के भार को न सँभाल सकने के कारण अपना सतीत्व नष्ट कर बैठती हैं। इस प्रकार न केवल यह विधवाएँ ही भ्रष्ट होती हैं, किन्तु इनके साथ-साथ अधिकांश भी पतित हो जाते हैं।

(प्रश्न) क्या इसी प्रकार लोग सधवाओं को भी नहीं बिगाड़ते?

(उत्तर) सधवाओं को बिगाड़ने की प्रति शतक एक की सम्भावना है, परन्तु विधवाओं के बिगाड़ने की सौ में ९९ की सम्भावना है। सधवाओं को अपनी विषय-पूर्ति के साधन, अपने पति का भय और बिगाड़ने वाले पुरुषों को भी इनके पतियों से भय होता है, अतएव वे सुरक्षित रह सकती हैं। जिसके पास पुष्कल खाने को है वह भला भिक्षा क्यों माँगेगा; परन्तु जो कई दिन का भूखा है वह आत्मगौरव रखते हुए भी परवश होकर हाथ पसारने लगता है।

विधवाओं के बिगड़ने का गौण उनकी जीविका का

अभाव भी होता है। क्योंकि स्त्रियों की जीविका का एकमात्र आश्रय उनका पति ही होता है। जब पति मर जाता है तो उनको पति के भाई या अपने भाइयों के आश्रय में रहना पड़ता है। उस जो-जो अत्याचार उनको सहन करने पड़ते हैं उनको वही पुरुष जान सकते हैं जिनके हृदय में दूसरों के लिए सहानुभूति है। देवरानी-जिठानी के सदा के ताने, समस्त दिन भर का गृहस्थी का कड़ा कार्य और फिर भी पेट के लिए भोजनों की कमी !! यह दुख कभी-कभी इनको अपने सन्मार्ग से डिगा देते हैं और वह उन प्रलोभनों में फँस जाती हैं जो नीच पुरुष अवसर तकते हुए उनके सामने करते हैं।

जो पुरुष विधवा स्त्रियों से अनुचित सम्बन्ध कर बैठते हैं, उनकी निज स्त्रियों पर भी इसका बुरा प्रभाव पड़ता है। कलह और लड़ाई-झगड़ा बढ़ते-बढ़ते प्रेम का ह्रास हो जाता है और स्त्रियाँ स्वभावतः अपने ऐसे व्यभिचारी पतियों से घृणा करते-करते पतिव्रत धर्म से च्युत हो जाती हैं।

जिस देश में स्त्री-पुरुषों का एक बड़ा अङ्ग इस प्रकार धर्म-च्युत हो जाता है, उस देश की स्थिति बिगड़ जाती है। कहावत है कि एक मछली समस्त व को गन्दा कर देती है; फिर जिस भार -रूपी में २ करोड़ १९ हज़ार* मछलियाँ हों उसके गन्दा होने में सन्देह ही क्या रहा? जब एक बार वायु-व्यभिचार के भावों से पूरित हो चुका तो यह दुर्गन्ध समस्त घरों

---

* १९२१ के अनुसार २ करोड़ ६८ लाख ३४ र ८३८ कहना चाहिए।

में फैल जाती है और बूढ़ों से लेकर बच्चों तक सभी के जीवन पर इसका बुरा प्रभाव पड़ता है। वस्तुतः विधवाएँ एक चिनगारी हैं, जो भारत-रूपी रुई को जला देने के लिए काफ़ी हैं। इसका एक-मात्र इलाज यही है कि विधवा-विवाह का प्रचार किया जाय।

## ( २ ) वेश्याओं का आधि

आप यदि भारतवर्ष की अवस्था पर विचार करें तो एक भयानक दृश्य सामने आ जाता है। प्रत्येक नगर की मुख्य गलियों और बाज़ारों के अड्डे आजकल वेश्याओं के निवास-स्थान हो रहे हैं। लखनऊ, प्रयाग, बनारस, कलकत्ता, जिस ओर निकल जाइए, बड़े-बड़े व्यापारियों के सिरों पर वेश्याएँ बैठी हुई हैं।

अब भला ये वेश्याएँ कहाँ से आईं? यदि इनका इतिहास लिखा जाय तो पता लगेगा कि यह उच्च घरों की बहू-बेटियाँ हैं, जो वैधव्य-पीड़ा को सहन न करके दुराचार के गढ़े में गिरी हुई हैं और अपने साथ अनेकों को गिराती चली जा रही हैं। प्रत्येक पुरुष जानता है कि वेश्याओं की वर्षा नहीं होती और न उनकी कोई मुख्य जाति ही है। इनका रण्डी नाम ही प्रकट करता है कि यह वास्तव में रायडें ( विधवाएँ ) थीं जो किसी न किसी कारणवश रण्डियाँ हो गईं। यह रण्डियाँ अपना कुटुम्ब बढ़ाती रहती हैं। जब एक वेश्या बूढ़ी हो जाती है और उसके पास जीविका के साधन नहीं रहते तो वह किसी रूपवती विधवा को बहका कर लाने में कृतकार्य हो जाती है और इस प्रकार उसका कुटुम्ब बढ़ता रहता है।

बहुत से भोले-भाले मनुष्य कहेंगे कि ऐसा हमने कहीं नहीं देखा कि अमुक घराने की विधवा निकल कर वेश्या हो गई। परन्तु ऐसे मनुष्यों से कहना चाहिए कि भोले-भाले! अभी तुमने देखा ही क्या है? तुम तो आँख बन्द किए बैठे हो। तुम्हें क्या पता है कि तुम्हारे ही पड़ोस में क्या-क्या अनर्थ होते हैं? हम यहाँ दो-तीन उदाहरण देंगे जो हमारी आँख के देखे हैं। इनके नाम हम देना नहीं चाहते, क्योंकि इससे वंश के लोगों की कीर्ति में बट्टा लगेगा।

खत्री जाति की २० वर्ष आयु की एक रूपवती विधवा थी। वह बेचारी किसी न किसी प्रकार अपने ज्येष्ठ के यहाँ रह कर अपना पालन किया करती थी। उसके रूप को देख कर उसका ज्येष्ठ उस पर मोहित हो गया और उसको फँसाना चाहा। कुछ दिनों तक तो वह किसी न किसी प्रकार अपने जेठ का प्रतिरोध करती रही, परन्तु अन्त को वह बहक गई और उन दोनों में गुप्त रीत्या अनुचित सम्बन्ध हो गया। कुछ समय तक ऐसा ही रहा। परन्तु यह भेद प्रथम घर वालों पर, फिर पड़ोसियों पर और फिर जाति-बिरादरी के लोगों पर विदित हो गया। उस समय तो बड़ा कोलाहल मचा और जेठ को अपनी पगड़ी सँभालनी भारी पड़ गई। ऐसी अवस्था में उनको यह सूझी कि उस बेचारी विधवा को घर से निकाल दिया। फलतः वह अन्य स्थान में जाकर वेश्या हो गई। यदि उस नववयस्का बाल-विधवा का विवाह कर दिया जाता तो जेठ के व्यभिचार, उसके व्यभिचार और उन पुरुषों के व्यभिचार में कमी हो जाती जो उसके वेश्या होने

पर उसके विगड़ते रहे और जिनकी संख्या -
म्भव है।

इसी प्रकार एक कायस्थ थे। उनकी वहिन के विषय में ीं
स्त्री वताया करती थीं कि हमारी नन्द विधवा थी जिसकी मृत्यु हो गई। में उस विधवा की मृत्यु नहीं हुई थी। किन्तु वह नगर से दस-वारह कोस की दूरी पर ही किसी नीच जाति वाले पुरुप के घर में थी। यह पड़ोस के सभी स्त्री-पुरुषों पर विदित थी। यह थी कि यह लड़की -विधवा थी और इन लाला जी के घर एक नौकर रहता था, जिससे उसका सम्बन्ध हो गया। जब भेद प्रकट होने तो नौकर उस विधवा को लेकर भाग निकला। ा जी की तो कट ही चुकी थी, वे नकटा कहलाना नहीं चाहते थे, अतः उन्होंने उसकी झूठ-मूठ मृत्यु प्रसिद्ध कर दी और क्रिया-कर्म करके जाति वालों का सहभोज भी कर दिया। वेचारे क्या करते? देश के रिवाज का दोप है, जी का नहीं।

एक जैनी वैश्य थे, जिनकी पुत्र-वधू विधवा थी। इन्होंने विधवा को वहका लिया। यद्यपि गाँव वाले सभी को खूब जानते थे, परन्तु कोई मुँह पर कहने का साहस नहीं करता था। जब वह वैश्य जी वृद्ध हो गए तो वह विधवा वहुत सा गहना लेकर घर से भाग गई।

एक ब्राह्मण थे, जिनकी वहिन विधवा थी उनके नगर में विधवा-विवाह के प्रचारक और सहायक भी थे। उन्होंने उस लड़की की -ढाल देख कर ताड़ लिया था कि दाल में

काला है। चूँकि इस देवता का वंश उच्च था और लोग उसका आदर करते थे, अतः उस कुल को धब्बे से बचाने के लिए इस विधवा के भाई से कहा कि तुम इसका पुनर्विवाह कर दो। परन्तु यह महात्मा बड़े लाल-पीले हुए और खुल्लमखुल्ला लड़ना आरम्भ किया कि हम जैसे उच्च वंशज ऐसे निकृष्ट कार्य कब कर सकते हैं? थोड़े दिनों में कुछ गुल खिल गया। उसको तो इन्होंने किसी प्रकार दबाया। परन्तु जब इसी नगर में एक अन्य विधवा का पुनर्विवाह हुआ, तो उस ब्राह्मणी विधवा से नहीं रहा गया और उसने अपने भाई और भावज से प्रार्थना की कि मेरा भी पुनर्विवाह कर दिया जाय। यह बात उन दोनों को कब सहन थी? इतना तो ही था कि गुप्त रीत्या जो चाहे होता रहे, परन्तु पुनर्विवाह पर राज़ी नहीं हुए। और भाई ने बहिन को और ने ननद को कोठरी में बन्द करके अनेक की अनिर्वचनीय पीड़ाएँ दीं। इन सबका परि यह हुआ कि वह एक दिन निकल भागी और ईश्वर जाने कहाँ और किस में है।

## ( ३ ) भ्रूण-हत्या तथा -हत्या

व्यभिचार के अतिरिक्त, जिसका वेश्या-वृद्धि केवल एक ही अङ्ग है, विधवा-विवाह के प्रचलित न होने के कारण देश में भ्रूण-अर्थात् गर्भपात और बाल-हत्या भी बहुत ही बढ़ रही है। इसमें सन्देह नहीं कि ब्रिटिश राज्य की ओर से बाल-हत्या के दोषियों को बड़ा कड़ा दण्ड दिया है; परन्तु पाप केवल कड़े नियम और कड़े दण्ड से ही बन्द नहीं हो जाते। "कारणा त् कार्य्या-

:" जब तक कारण का नहीं होता उस समय तक कार्य का अभाव हो ही नहीं सकता। वृक्ष को उन्मूलित करने के लिए जड़ को काटना चाहिए। जब गर्भपात और बाल-हत्या की विधवा-रूपी जड़ें मज़बूत हो रही हैं तो उस प्रकार के पातकों का बढ़ना एक स्वाभाविक सी बात है। स्मृतियों में भ्रूण-हत्या और गर्भपात को महापाप* लिखा है। इससे न केवल उसी जान का पाप होता है, जो मारी जाती है, किन्तु उस जाति का भी ह्रास हो जाता है, जिसकी व्यक्तियाँ पृथ्वी पर आने से पहले ही नष्ट कर दी जाती हैं। इसके अतिरिक्त हिंसा बढ़ जाने से जाति में हिंसा और क्रूरता का स्वभाव बढ़ जाता है। यदि भारतवर्ष में गणना की जाय तो सहस्रों गर्भपात प्रतिदिन होते हैं, जो केवल विधवाओं के ही कारण हुआ करते हैं। बहुत सी विधवाओं को लोग तीर्थ-स्थानों में जाकर छोड़ आते हैं और वहाँ वे अनेक गुप्त रीतियों से हत्या-काण्ड की प्रवृत्ति में तत्पर होती हैं।

मुझे एक सम्बन्धी का पता है कि जब उनकी बाल-वि लड़की किसी प्रकार गर्भवती हो गई और उनको उसका पता लग गया तो उन्होंने उसको आगरे ले जाकर गर्भ से मुक्त कराना चाहा, परन्तु वहाँ कोई डॉक्टर इस भीषण कार्य को करने के लिए राज़ी न हुआ। वह बेचारे इतने तो धनवान न थे कि जो कुछ चाहते कर लेते। वस्तुतः रुपए में बहुत बड़ी शक्ति है; परन्तु अन्त में उन्होंने

---

* वशिष्ठ-स्मृति, प्रथम अध्याय में लिखा है :—

पञ्चमहापातकान्याचक्षते। गुरुतल्पं सुरापानं भ्रूणहत्या सुवर्ण हरणं पतितसंप्रयोगं च ब्राह्मे वा यौनेन वा।

तीर्थयात्रा का एकमात्र उपाय करने का निश्चय कर लिया और अपनी वृद्धा स्त्री और युवती गर्भवती पुत्री को लेकर चारों धाम करने चल पड़े। मथुरा, काशी, गया, जगन्नाथ सब बड़े-बड़े तीर्थों में फिरे और इन देवतों के प्रसाद से लड़की भी गर्भ-दोष से मुक्त हो गई। दैव जाने इन महाशय को क्या-क्या करना पड़ा होगा। क्या? कहाँ? और किस प्रकार हुआ? मुझको ज्ञात नहीं है।

कहीं-कहीं तो ऐसा भी हुआ है कि माता-पिता ने अपना नाम बचाने के लिए अपनी दोषयुक्त लड़कियों को विष देकर मार डाला है। एक महाशय ने तो अपनी लड़की के ऊपर मिट्टी का तेल डाल कर दीप-शलाका लगा दी और प्रसिद्ध कर दिया कि लड़की लैम्प लेकर कनस्तर के पास तेल लेने गई थी, वहाँ उसके वस्त्रों मे लग गई और वह मर गई।

पाठकगण! विचार कीजिए कि एक विधवा-विवाह का प्रचार न होने के कारण ही कैसी-कैसी मर्म-वेधक घटनाएँ हमारे देश हो रही हैं। कैसा हृदय-विदीर्ण करने वाला दृश्य है! जो माता-पिता अपनी सन्तान के लिए सदैव प्राण न्यौछावर करें, जो अपने लड़की-लड़कों को अपनी आँखों के तारे और कलेजे के टुकड़े कहें, वही माँ-बाप एक सामाजिक निर्बलता के कारण ऐसे क्रूर हो जायँ कि अपनी कोख से जाए हुए, अपने हाथ से पाले हुए जीवों को अपने ही हाथ से मार डालें! ऐसी क्रूरता तो पशुओं में भी देखने में नहीं आती। सिंह, भेड़िए, चीते आदि बड़े-बड़े भयङ्कर जन्तु अन्य प्राणियों पर तो बड़ी निर्दयता करते हैं और

सदैव उनके रक्त के प्यासे रहते हैं, परन्तु उनका कठोर हृदय भी अपनी सन्तान के लिए पिघल ही जाता है और सिंहनी का जो हाथ दूसरों को चीर-फाड़ कर खाने के लिए दौड़ता है, वही हाथ अपने बच्चों के लिए रूई और ऊन से भी कोमल हो है। परन्तु यह मनुष्य, जिसे अपनी उच्चता पर अभिमान है, यह हिन्दू-मनुष्य जिसको अपने "अहिंसा परमोधर्मः" पर घमण्ड है, जो समझता है कि धर्म के ठेकेदार केवल हम ही हैं और में हमसे अधिक कोई धर्मात्मा ही नहीं, यह उच्च और कुलीन मनुष्य जो चींटियों के मरने पर भी श्रित्त है, केवल विधवा-विवाह के प्रचार न होने के कारण अपनी ही सन्तान पर अनेक प्रकार की क्रूरताएँ करता है। विधवा-स्त्रियाँ जिस अपने गुप्त रीति से जन्मे हुए बच्चों को मारने के लिए होती होंगी, तो आकाश थर्राता और भूमि काँपती होगी। हा दैव! माता का वह स्नेह कहाँ गया, जो अपने हृदय के टुकड़े को देख कर उसका मुख चूमने की इच्छा करता है। कौन माता है जो अपने पुत्र को देख कर स्वर्ग-प्राप्ति के सुख का अनुभव न हो। परन्तु समाज की कुरीतियाँ मनुष्य से क्या कुछ नहीं करातीं। इधर प्रेमपात्र बच्चे ने जन्म लिया है, उधर माता लोक-लाज से मर रही है! कहाँ तो इस समय बाजे-गाजे होते और बच्चे को दूध-मिश्री पिलाई जाती, कहाँ इस निर्लज्ज हिन्दू-जाति के बच्चे का न्त करने के लिए उसी की माता का हाथ उठ रहा है! कभी तो मारना चाहती है और कभी अपने प्यारे पुत्र का मुख देख कर उसे तर्स है। बहुत-सी स्त्रियाँ हैं जो ऐसे में अपने पुत्रों को नहीं

सकतीं और केवल दैव के आश्रय पर उनको मार्गों में फेंक कर चल देती हैं; सैकड़ों हैं जिनके बच्चे दाइयों के हाथ से नष्ट हो जाते हैं। सैकड़ों हैं जिनका पता पुलिस को लग जाता है। उस समय लाला जी, पण्डित जी अथवा सेठ जी की जो कुछ कीर्ति-वृद्धि होती है, वह तो पाठक स्वयं ही सोच सकते हैं।

अभी हाल की घटना है कि संयुक्त-प्रान्त के एक प्रसिद्ध नगर की एक मण्डी में एक बच्चा मरा हुआ पाया गया। पुलिस को लगी। पता चल गया और मालूम हुआ कि उस नगर के बड़े माननीय महाशय की करतूत का यह फल है। पुलिस ने क्या किया और इसमें किसका दोष था, इसका तो पता नहीं, किन्तु उक्त महाशय के पड़ोसी और सम्बन्धी नित्य-प्रति इस प्रकार की कानाफूसी करते हैं। यदि अब भी हिन्दू-जाति को बुद्धि आवे और यह बुरे-भले का विचार कर सके तो अच्छा है, नहीं तो गिरने में सन्देह ही क्या रहा है!!

## ( ४ ) अन्य क्रूरताएँ

इस देश के भिन्न-भिन्न प्रान्तों में विधवाओं के लिए कड़े नियम रक्खे गए हैं। जिस समय कोई विधवा हो जाती है उसी समय उसकी तथा अन्य घर वाले उसे कोसने लगते हैं कि यह अभागी ऐसी आई कि इसने मेरे लाल को डस लिया। यह डायन है, यह साँपिनी है, इत्यादि-इत्यादि। उस समय उसका कोई नहीं होता। प्रथम तो वह बेचारी ससुराल में अकेली होती है। माता-पिता, भाई-बहिन सबसे छूट कर वह पराए घर जाती है। उसका आश्रय पति ही होता है। वह भी मर गया और वह

अकेली रह गई। फिर उसकी अवस्था खेलने-खाने की होती है। इसे संसार का कुछ अनुभव भी नहीं होता। ऐसे समय में चारों ओर से ताने और गालियाँ सुनना और लोगों को धैर्य और शान्ति देने के उसे कोसना बड़ा भयङ्कर होता है और विधवा का हृदय विदीर्ण हो है। कैसा अन्याय है? का पुत्र मर गया, परन्तु माता नहीं कहती कि मेरे दुर्भाग्य से मेरा पुत्र मर गया; बहिन नहीं कहती कि मेरे दुर्भाग्य से भाई मर गया; दादी नहीं कहती कि मेरे दुर्भाग्य से नाती मर गया; परन्तु सब यही कहते हैं कि इस बहू के दुर्भाग्य से उसकी मृत्यु हो गई। वस्तुतः दुर्भाग्य तो सभी का है, परन्तु वह किसी के हाथ में नहीं। क्या वह बेचारी चाहती थी कि मेरा पति मर ? फिर उसको डायन, साँपिन आदि नामों से सम्बोधित करना कितना बुरा है? इतने पर भी उसकी विपत्ति समाप्त नहीं होती। कहीं-कहीं तो उसका सिर मुँड़ा दिया जाता है। चूड़ियाँ और बिछुए तो प्रायः सभी जगह उतार दिए जाते हैं। कहीं-कहीं रएडसाला पहना देते हैं, जो एक अपमान और शोक-सूचक वस्त्र है और जो हर घड़ी उसके भावों को ताज़ा करता है। इसके पश्चात् कोई उससे प्यार से नहीं बोलता। न अच्छे कपड़े पहनने को मिलते हैं और न अच्छा खाना। कभी-कभी तो ऐसा होता है कि विधवा बेचारी छः या सात वर्ष की ही होती है। उसे यह पता भी नहीं होता कि स्त्री कैसे होती है। माता ज़बरदस्ती उसकी चूड़ियाँ और बिछुए ती है और लड़की चिल्ला कर रोती है। कवि ने विधवा-बाला का विलाप बड़े हृदय-वे शब्दों में लिखा है:—



अत्याचार

रोती हूँ इसलिए कि सुन्दर चूड़ी फोड़ी जाती है !
क्या समझे ! मेरे सुहाग की हड्डी तोड़ी जाती है !!

### भजन

माय मोरी तुरियाँ चूँ फोरे मुझे नन्दा करती हाय !
तू तौ तदे थीं बनें दी नौढ्री, एत तुझे घड़वा दूँ तिलरी।
आज उतारे है चूँ सिंदरो, नथ बिछुए मोरे। मुझे०
तड़े छड़े झाँझन अरु बाली, झाँवर तुइयाँ मेरी निताली।
हार पचलड़ी भूँ में दाली, चों फेंदे तोरे॥ मुझे०
हाय माय ! तू हो दई वैरिन, छोड़ मुझे मैं जाऊँ हूँ थेलन।
ताले तरों दे है चों हाथन, है ओरे दोरे। मुझे०
मात सुन सुन खाय पछाड़े, खून बहे सिर दे दे मारे,
छिपे चन्द्र नैनों के तारे। फूटे भाग तोरे॥ मुझे०
हाय शोक दिल टुकड़े होवे, ज्यूँ वह विधवा कन्या रोवे।
पाठक खेलें कूदें सोवें, झूले हिन्डोरे॥ मुझे०

वस्तुतः इसमें उसका दोष नहीं था। चेचक के खाजे से छोटी में विवाह कर दिया गया और अब -पिता के दोष से वह विधवा हो गई, परन्तु उसके निर्दोष होते हुए भी उसे दोष दिया है। आज से वह सभी शुभ कार्यों से बहिष्कृत कर दी जाती है। जब कभी विवाह आदि का शुभ अवसर आता है तो स्त्रियाँ उसे सम्मिलित नहीं करतीं। जब घर का कोई पुरुष परदेश जाने को होता है तो चलते समय उसका मुख नहीं देखता। बहुधा लोग प्रातःकाल भी उसका मुख नहीं देखते, इससे प्रतीत होता है कि हमारी जाति ऐसी पतित हो गई है कि उसको अपनी दुखिया व्यक्तियों से सहानुभूति नहीं रही। इसमें सन्देह नहीं कि विधवा

को घोर दुःख है और वह उसका अनुभव कर रही है; परन्तु जाति का कर्त्तव्य था कि जिस पर विपत्ति पड़ी है उसके साथ सहानुभूति और समवेदना प्रकट की जाती, उसके घावों पर मरहम लगाया जाता, उसके साथ ऐसा बर्त्ताव किया जाता कि जिससे उसको दुःख-रूपी पहाड़ के काटने में कुछ सहायता मिलती, जिससे उसकी कड़ी राह कुछ आसान होती। परन्तु जाति की क्रूरता को तो देखिए कि घायल के घावों पर और निमक छिड़कती है। मरे को मारे शाह मदार! यह भी कोई सभ्यता है? यह भी कोई गौरव की बात है कि गिरे हुए को दो लातें और लगा दो। वस्तुतः बात यह है कि—

जिसके नाहीं पैर बिवाई। वह का जाने पीर पराई।

बहुत से लोग कहेंगे कि हम यह सब विधवाओं की आत्मोन्नति के लिए करते हैं। यदि ऐसा न किया जाय तो यह भोग-विलास में फँस जायँ। लोक की अपेक्षा परलोक का सुधारना अधिक आवश्यक है। परन्तु यह हमारे भोले भाइयों की भूल है। वह यह नहीं समझते कि आत्मोन्नति और परलोक-सुधार किसे कहते हैं। हम ऊपर दिखा चुके हैं कि गुप्त व्यभिचार, वेश्यापन, गर्भपात और बाल-हत्या करने वाली आत्माएँ परलोक-सुधार के लिए जो कुछ कर रही हैं उससे चुप ही भली। परन्तु एक बात और है। जो विधवाएँ रात-दिन के अपमान सहते-सहते इस लोक में स आत्म-गौरव खो चुकीं; जिनके हृदय से वास्तविक आत्मोन्नति का स्रोत ही सूख गया; जिनको केवल इतना ही ज्ञान रह गया है कि हम अधम, नीच और अभागिनी हैं, वे दूसरे जन्म में भी

उन्नति नहीं कर सकतीं। हमारा जीवन सादि और सान्त नहीं, किन्तु अनादि और अनन्त है। यह वस्तुतः एक शृङ्खला है, जिसकी कड़ियाँ हमारे जन्म-जन्मान्तर हैं। जो सामग्री हम इस जन्म में इकट्ठी करते हैं वह दूसरे जन्म में काम आती है। जितनी उन्नति इस में कर चुके हैं उसी के आगे दूसरे जन्म में करेंगे। जिन विधवाओं की उन्नति को इस जन्म में बन्द कर दिया गया वह परलोक में क्या करेंगी? मेरा विचार तो यह है कि जिसने इस जन्म में आत्म-गौरव खो दिया वह दूसरे जन्म में दास ही उत्पन्न होगा।

बङ्गाल तथा अन्य प्रान्तों में विधवाओं को बड़े कड़े-कड़े व्रत रखने पड़ते हैं। यदि कोई विधवा ऐसा नहीं करती तो समस्त घर की स्त्रियाँ उसे कोसतीं और ताने देती हैं। इसी घोर दुख में कभी-कभी उसकी मृत्यु भी हो जाती है। अभी थोड़े दिन हुए एक स -पत्र में एक विधवा की विपत्ति का हाल छपा था। यह बेचारी रोग-ग्रसित थी कि निर्जला एकादशी आ गई, जो ग्रीष्म ऋतु में पड़ा करती है। उस विधवा बीमार को व्रत रखने पर मजबूर किया गया। वह बेचारी अशक्त थी और घड़ी-घड़ी पर पानी माँगती थी, परन्तु क्रूर अन्धविश्वासियों को दया न आई और उन्होंने ज़बरदस्ती उससे उ रखवा दिया। जिस बीमार को घड़ी-घड़ी पर जल की आवश्यकता हो उसे यदि दिन भर जल न मिले तो उसका बुरा हाल होता है। यही गति उसकी भी हुई। सायङ्काल को पानी माँगते-माँगते उसका चिल्लाना बन्द हो गया। घर के लोग कहते थे कि १२ घण्टे की बात है, क्यों व्रत तोड़ कर

इसका ोक विगाड़ा जाय। पाठकवर्ग ! कभी आपपर ऐसा कष्ट पड़ा है ? क्या कभी आपने ज्येष्ठ मास की दुपहरी को बिना जल के बिताया है ? फिर इस पर भी यदि रोग की अवस्था हो तो विपत्ति का क्या कहना ! जब आधी रात का समय हुआ तो बेचारी लड़की की मारे प्यास के सचमुच जान निकलने लगी। परन्तु माँ-बाप उसे सचमुच स्वर्ग भेजना चाहते थे, उनको कुछ भी दया न आई, या यों कहिए कि धर्म के वास्तविक स्वरूप को न जान कर वह अन्धे हो रहे थे। परिणाम यह हुआ कि तीन बजे रात को उस बेचारी विधवा का प्राण-पखेरू मारे प्यास के इस नश्वर शरीर को छोड़ कर उड़ गया।

इस प्रकार की अनेक घटनाएँ प्रतिदिन सुनने में आती हैं, जिनसे रोंगटे खड़े हो जाते हैं। ६० वर्ष हुए कि इसी देश में विधवाओं पर इससे भी अधिक अत्याचार होते थे और उनको अपने पति के साथ जीवित जलना पड़ता था। इसको लोग सती होना कहते थे। पहले तो स्त्री को अपने पति के साथ के लिए उत्तेजित करते थे और जब वह तैयार हो जाती तो उसे चिता पर रख दिया जाता था। यदि कोई तैयार न होती तो घर के लोग उसे इतने ताने देते और कहते कि इस दुष्टा को अपना शरीर इतना प है कि पति का अनुसरण ही करना नहीं चाहती। कोई कहता था कि यह कुलटा है, कोई कहता कि अजी यह तो यही चाहती थी। इन शब्दों को सुनने की अपेक्षा वह ही पसन्द करती थी और जब एक बार चिता पर पहुँच गई और लगते ही उसने भागना चाहा तो लोग लाठियों के मारे उसे उसी चिता

में भस्म कर देते थे और 'सती'-'सती' के शब्दों से अ गूँज जाता था। वस्तुतः बात यह है कि अपना शरीर किसको प्यारा नहीं होता ? और आग में कौन जलना चाहता है ? हो ब्रिटिश राज्य का, जिसने सदा के लिए इस प्रकार की क्रूर प्रथा बन्द कर दी। कल यदि कोई सती होने में सहायता या उत्तेजना उत्पन्न है तो उसे दण्ड दिया जाता है।

## ( ५ ) जाति का ह्रास

ये व्यि हानियाँ तो विधवा-विवाह के प्रचलित न होने से हैं ही, परन्तु इनके अतिरिक्त जातिगत हानियाँ भी हैं, जिनसे हिन्दुओं की संख्या दिन-प्रतिदिन कम हो रही है। १९११ ई० की भारतीय मनुष्य-गणना की जो रिपोर्ट ब्रिटिश गवर्नमेण्ट की ओर से छपी है उसकी पहली पुस्तक ( Vol. I ) के प्रथम भाग ( Part I ) के पृष्ठ ४६ पर लिखा है कि आजकल हिन्दुओं की जन-संख्या २१ करोड़ ७२ लाख है।* एक समय था कि समस्त भारतवर्ष में यही लोग थे। अब घटते-घटते दो-तिहाई रह गए हैं ; अर्थात् प्रत्येक तीन में से एक इनसे छिन गया। जो जाति ८ या १० शताब्दियों के हेर-फेर में दो-तिहाई रह जाय वह इतने ही समय के और व्यतीत होने तक सर्वथा नष्ट हो जायगी, यदि बिगड़ने के वर्त्तमान ज्यों के त्यों उपस्थित रहे। हिन्दू लोग समझते हैं कि अभी तो हम बहुत हैं; कुछ चिन्ता नहीं।

---

*१९२१ की मनुष्य-गणना के अनुसार २१ करोड़ ६७ लाख ३४ हज़ार ५८६ है।

परन्तु यह उनकी भूल है। घटते-घटते करोड़पति का कोष भी एक न एक दिन ख़ाली हो ही जाता है, और बढ़ते-बढ़ते छदम्मी-लाल भी करोड़ीमल हो ही जाते हैं। इसलिए जाति के नेताओं का कर्तव्य है कि उन कारणों पर विचार करें, जिनसे इनकी जन-संख्या में प्रति दिन कमी होती जा रही है।

उसी रिपोर्ट के पृष्ठ १२० पर हिन्दुओं की वृद्धि के विषय में लिखा है :—

The number of Hindus has increased since 1901 by 5 per cent while that of Mohamedans, Sikhs and Budhists has increased respectively by 7, 37 & 13 per cent. As is now well-known, the Hindus are less prolific than the Mohamedans, Budhists and Animists and other communities owing mainly to their Social customs of early marriage and compulsory widowhood. Girls are commonly married long before they reach maturity to men who may be much older than themselves, and a very large proportion of them lose their husbands while they are still of child bearing age or even before they have attained it.

अर्थात्—हिन्दुओं की संख्या १६०१ से प्रति ५ के हिसाब से बढ़ी है, परन्तु मुसलमान, सिक्ख और बौद्धों की क्रमशः ७,३७ और १३ प्रति शतक। यह एक प्रसिद्ध है कि मुसलमान, बौद्ध तथा भूत-प्रेतादि के पूजकों और जातियों की अपेक्षा हिन्दू कम वृद्धिशील हैं। इसका मुख्य और

अनिष्ट वैधव्य आदि सामाजिक कुरीतियाँ हैं। कन्याओं का युवावस्था से बहुत पहले ऐसे पुरुषों से विवाह कर दिया जाता है, जो उनसे बहुत बड़े होते हैं और अधिकांश के पतियों की ऐसी अवस्था में मृत्यु हो जाती है, जब ये सन्तान उत्पन्न करने के योग्य होती हैं; या जो अभी तक सन्तान उत्पन्न करने के योग्य भी नहीं हुईं।

पृष्ठ १२६ पर लिखा है :—

The greater reproductive capacity of the Mohamedans is shown by the fact that the proportion of married females to the total number of females aged 15—40 exceeds the corresponding proportion for Hindus. The result is that the Mohamedans have 37 children aged 0·5 to every hundred persons aged 15—40 while the Hindus have only 33. Since 1881 the number of Mohamedans in the areas then enumerated has risen 26·4 p.c. while the corresponding increase for Hindus is only 15·1 per cent.

अर्थात्—मुसलमानों में अधिक उत्पत्ति-शक्ति होने का एक प्रमाण यह भी है कि १५ वर्ष से लेकर ४० वर्ष की अवस्था की स्त्रियों में स्त्रियों की संख्या मुसलमानों में हिन्दुओं की अपेक्षा अधिक है। इसका परिणाम यह है कि मुसलमानों में १५ से ४० वर्ष के प्रति १०० मनुष्यों में ५ वर्ष या कम आयु वाले बच्चे ३७ मिलेंगे; परन्तु हिन्दुओं में केवल ३३। १८८१ ई० से इधर मुसलमानों में प्रति शतक २६·४ वृद्धि हुई और हिन्दुओं में केवल १५·१ ही।

पृष्ठ १२१ पर लिखा है :—

The Mohamedans and Christians also have a considerably larger proportion of children than the Hindus, whose Social customs are less favourable to rapid growth. Hindu girls are as a rule married before puberty, and the difference in age between them and their husbands is often very great. A very large proportion of them become widows while they are still capable of bearing children and these are frequently not allowed to marry again.

अर्थात्—मुसलमान और ईसाइयों में हिन्दुओं की अपेक्षा की संख्या बहुत अधिक है, क्योंकि हिन्दुओं के सामाजिक नियम जन-वृद्धि के अनुकूल नहीं हैं। हिन्दू-लड़कियाँ युवावस्था से पूर्व ही ब्याह दी ी हैं, और उनकी तथा उनके पतियों की आयु में बड़ा अन्तर होता है। इनमें से अधिकांश तो ऐसे समय विधवा हो जाती हैं जब कि उनमें उत्पत्ति की पूर्ण रूप से शक्ति होती है और बहुधा उनको पुनर्विवाह की आज्ञा नहीं दी जाती।

१६६ वें पृष्ठ पर एक चित्र दिया जिससे विदित होता है कि बङ्गाल में ६ वर्ष से नीचे या २२ वर्ष से ऊपर, बम्बई प्रान्त में १६ वर्ष से नीचे या ३७ वर्ष से ऊपर, मद्रास प्रान्त में ६ वर्ष से नीचे या ३१ वर्ष से ऊपर, संयुक्त-प्रान्त में ८ वर्ष से नीचे या १८ वर्ष से ऊपर मनुष्यों की अपेक्षा स्त्रियाँ कम मरती हैं, अर्थात् चूँकि ६ या १० वर्ष से पूर्व ही लोगों का विवाह हो है, लिए अधिक स्त्रियाँ इसी अवस्था में विधवा हो जाती हैं। यह

बात पृष्ठ २७८ पर दिए हुए एक और चित्र से भी विदित होती है; अर्थात् हिन्दुओं में प्रति एक सहस्र मनुष्यों में पाँच वर्ष तक की आयु की २; १० से १५ वर्ष तक की आयु की १७; १५ से ४० वर्ष तक की आयु की १२४ और ४० वर्ष से ऊपर की ६२७। प्रकार प्रत्येक अवस्था की विधवा को मिला कर प्रति १००० पर १८८ विधवाएँ हैं अर्थात् जन-संख्या का लगभग पाँचवाँ विधवा है।

२७३ वें पृष्ठ पर लि है :—

The statistics of marriage by caste show that except in Bengal, the proportion of widows is greatest among the higher castes. Thus in Behar and Orrissa, of every 100 females aged 20—40, more than one fifth are widowed among the Babhans, Brahmans, Kayasthas and Rajputs. In Bombay among Brahmans are one-fourth.

अर्थात्—विवाहित जन-संख्या के जाति-आत्मक अङ्कों से होता है कि बङ्गाल को छोड़ कर अन्य प्रान्तों में विधवाओं की संख्या उच्च जातियों में अत्यधिक है। बिहार और उड़ीसा में बीस से लेकर चालीस वर्ष तक की प्रति १०० स्त्रियों में पाँचवें भाग से अधिक विधवाओं की संख्या बाभन, ब्राह्मण, कायस्थ और राजपूतों में है। बम्बई में ब्राह्मणों में चौथाई विधवाएँ हैं।

इसका कारण यही है कि उच्च जातियों में विधवा-पुनर्वि का निषेध है। समस्त भारतवर्ष में १५ से ४२ वर्ष के भीतर की स्त्रियों में ११ प्रति शतक विधवाएँ हैं; हिन्दुओं में १२ प्रति

शतक और मुसलमानों में ६ प्रति । मुसलमानों में भी इतनी विधवाओं के होने का कारण यह है कि, यद्यपि उनके यहाँ विधवा-विवाह की विधि है; तथापि हिन्दुओं की देखा-देखी मुसलमान उच्च वंश भी विधवाओं का बहुत कम विवाह करते हैं। और इस प्रकार हिन्दुओं के दोष मुसलमानों में भी प्रवेश करने लगे हैं, यद्यपि आधिक्य के साथ नहीं।

हिन्दुओं के सामाजिक दोष इनको अन्य जातियों की अपेक्षा कई गुनी हानियाँ पहुँचाते हैं। यह एक विचित्र बात है कि जो रोग मुसलमान आदि को कम हानि पहुँचाता है वही रोग हिन्दुओं के लिए अधिक हानि का कारण हो जाता है। वस्तुतः बात भी यह है कि दीर्घ रोगियों के लिए छोटी सी बीमारी भी मृत्यु का होती है।

जन-संख्या पर दृष्टि ने से प्रकट होता है कि कई सौ वर्षों से हिन्दुओं की संख्या कम और मुसलमानों की अधिक हो रही है; और दिन पर दिन घटते-घटते हिन्दू आज दो तिहाई रह गए हैं। यह तो एक प्रसिद्ध बात है कि जो भारतवर्ष में छः करोड़ छि लाख मुसलमान पाए जाते हैं, उनमें से एक करोड़ भी बाहर से नहीं आए। परन्तु, इन्होंने हिन्दुओं में से ही अधिक पुरुषों को लिया। इसका परिणाम यह हुआ कि जितनी संख्या हिन्दुओं की कम हुई, उतनी मुसलमानों की बढ़ गई और इसका एक मुख्य कारण हिन्दुओं में विधवा-विवाह के प्रचार का अभाव था। मनुष्य-गणना की रिपोर्ट के १२१ वें पृष्ठ पर लिखा है :—

Though there is at present no organized proselytism

by the Mullas, here and there individuals are constantly attorning to Mohamedanism.........in the case of widows, the allurement of an offer of marriage. Whenever there is a love affair between a Hindu and a Mohamedan, it can only culminate in an open union if the Hindu goes over to Islam, while the discovery of a secret liaison often has the same sequel.

अर्थात्—यद्यपि आजकल मुसलमानों में मुल्लाओं के द्वारा मुसलमान बनाने की नियम-बद्ध संस्था नहीं है, तथापि एक-दो व्यक्तियाँ सदैव मुसलमानों में मिलती ही रहती हैं......। और विशेषकर विधवाएँ हैं, जिनको वहाँ विवाह का है। जब कभी किसी हिन्दू और मुसलमान में प्रेम होता है तो हिन्दू मुस- हो जाता है, और खुल्लमखुल्ला विवाह हो जाता है, और यदि गुप्त प्रेम होता है तो भेद के खुल जाने पर भी वही परिणाम होता है।

वस्तुतः देखा गया है कि यदि ख़रबूज़ा छुरी पर गिरे तो भी ख़रबूज़ा ही कटता है, और यदि छुरी ख़रबूज़े पर गिरे तो भी ख़रबूज़ा को ही हानि पहुँचती है। यही हाल हिन्दू और मुसल-मान का है। यदि कोई मुसलमान किसी हिन्दू-स्त्री से फँस है तो वह हिन्दू-स्त्री तथा उसकी सन्तान मुसलमान हो जाती है, और यदि कोई हिन्दू किसी मुसलमानिन के जग है तो वह हिन्दू-पुरुष तथा उसकी सन्तान मुसलमान हो जाती है।

दोनों प्रकार से हिन्दुओं की क्षति और मुसलमानों की

वृद्धि होती है। वस्तुतः हिन्दू इतने निर्बल हो गए हैं। इनका न वीर्य प्रधान है और न रज। मुसलमानों के रज और वीर्य दोनों ही प्रधान हैं।*

---

* आजकल एक और कठिनाई आ उपस्थित हुई है। जो जातियाँ नीच समझी जाती हैं वह सब उठने की कोशिश कर रही हैं। यह तो अच्छा ही है, परन्तु बुराई यह है कि वे उच्च जातियों के गुणों का अनुकरण न करके उनके दोषों का अनुकरण करती हैं। बहुत दिनों से हिन्दुओं की उच्च जातियों में मूर्खतावश यह बात प्रसिद्ध कर दी गई है कि विधवा-विवाह करना नीचपन है। इसलिए नीच जातियाँ, जिनमें पहले से विधवा-विवाह होता था, उच्च बनने के लिए विधवा-विवाह को त्यागती जाती हैं। मर्टिन महोदय (J. T. Marten) Census of India 1921 Vol. I Part 1 के पृष्ठ १६१ पर लिखते हैं:—

There is, on the other hand, some reason to suppose that the restriction in widow remarriage is actually increasing among the classes in the lower ranks of the social scale and is likely still further to increase. The custom is one which, more than any other, is associated with Hindu Orthodoxy, and it is in consequence one of the first to be adopted by an ambitious community which is attempting to better its social condition. To imitate the customs of the highest classes is to acquire some increase of tone and respectability; and this desire to better their status which,

अब मुसलमानों के अतिरिक्त एक और धर्मानुयायी मैदान में आ गए हैं, जो हमारी विधवाओं के लिए हाथ फैलाए

as the country develops, is gaining in extent and intensity especially among the depressed classes and the aboriginal tribes, finds its first expression in an assumption of the most characteristic and imposing traditions of the twice-born castes.

"इसके अतिरिक्त कुछ प्रमाणों से सिद्ध होता है कि विधवा-विवाह में रुकावटें छोटी ोंं में बढ़ रही हैं; और बढ़ने वाली हैं। यह रिवाज हिन्दू धर्म का विशेष अङ्ग है, इसलिए जो जाति बढ़ना चाहती है वह पहले विधवा-विवाह में रुकावट पैदा करती है। बड़ी जातियों के रिवाज के अनुकरण करने से गौरव बढ़ है। इस बढ़ने की इच्छा दलित जातियों तथा प्रारम्भिक जातियों में बहुत पाई जाती है। वे द्विजों में सम्मिलित होने के लिए इसी बात का अनुकरण करतीं हैं।" पृष्ठ १६२ पर लिखा है :—

In the United Provinces, although the Bhuinhars (240), Brahmans (234) Kayasthas (210) and other high castes have the highest proportion of widows, the figures suggest a tendency among the lowest castes to regard widow-remarriage with increasing disfavour; the Pasis, Bhangis, Chamars, and Dhobis all have appreciably more widows than they had ten years ago.

रहते हैं। इनका नाम है ईसाई। इनकी संख्या मुसल-
मानों की अपेक्षा भी बढ़ रही है। १८८१ ई० में केवल १८ लाख

---

"संयुक्त प्रान्त में यद्यपि भूमिहार, ब्राह्मण, कायस्थ तथा ऊँची जातियों में अधिक विधवाएँ हैं, तथापि नीच जातियों में विधवा-विवाह को बुरा समझने का रिवाज बढ़ रहा है। पासी, भङ्गी, चमार और धोबियों में दस वर्ष पहले की अपेक्षा कम अधिक विधवाएँ हैं।"

"In the North-West Frontier Province the Chamars, Chuhars, Jhinwars, Mochhis, and Telis actually have a higher proportion of widows than the high caste Hindus." (p. 162).

" पश्चिमीय सीमा प्रान्त में चमार, चुहड़े, f , माछी तथा तेलियों में उच्च जातियों की अपेक्षा विधवाओं की संख्या बहुत है।"

"Similarly the proportion of widows per 1000 females among the Goalas, who are the largest caste in Behar & Orissa and have been making constant efforts to raise themselves in the Hindu Scale, has increased slightly, from 168 to 173." (p 162).

"इसी प्रकार ग्वालों में जो बिहार और उड़ीसा में सबसे बड़ी जाति हैं और जो हिन्दुओं में अपनी जाति का दर्जा बढ़ाने की निरन्तर कोशि करते रहे हैं, विधवाओं की संख्या कुछ बढ़ गई है, अर्थात् १००० में १६८ के बजाय १७३ हो गई है।"

६२ हज़ार ईसाई थे। परन्तु चालीस वर्ष में ही उनकी संख्या ४७ लाख ५४ हज़ार अर्थात् २॥ गुनी अधिक हो गई।* इस सबके उत्तरदाता हिन्दू हैं। मुझे याद है कि एक खत्री-विधवा का एक समय एक बङ्गाली ब्राह्मण-युवक के साथ अनुचित सम्बन्ध हो गया। हिन्दुओं में उनका विवाह दुस्तर क्या, असम्भव था। अतः वे दोनों ईसाई हो गए। इस उन दोनों के ६ बच्चे हैं।† इनमें कई लड़के और लड़कियाँ हैं। जब इन लड़के-लड़कियों का विवाह होगा तो बहुत शीघ्र ६ के ५० हो जायँगे! इस हिन्दू-जाति ने विधवा-विवाह का निषेध करके, अपने दो व्यक्ति खोकर, थोड़े ही दिनों में ५० की संख्या कम कर दी। और इन ५० के प्रचार के कारण जो हिन्दू ईसाई हो जायँगे उनकी संख्या अगणनीय है।

जो हिन्दू लोग विधवा-विवाह का निषेध इसलिए करते हैं कि ब्रह्मचर्य की वृद्धि होगी, वह सर्वथा भूलते हैं। ब्रह्मचर्य की वृद्धि तो होती नहीं, होता वही है जो प्रकृति के नियमानुसार होता

---

यह अङ्क तारस्वरेण रहे हैं कि सुधारकों को चारों ओर दृष्टि रखनी पड़ेगी। जहाँ दलित जातियों को उठाने की कोशिश है वहाँ यह भी कोशिश होनी चाहिए कि जिन बुराइयों से ऊँची जातियाँ पीड़ित हो रही हैं वह इन जातियों में न फैलने पावें, नहीं तो सुधार के बदले बिगाड़ होगा।

* १९२१ ई० की मनुष्य-गणना के अनुसार भारतवर्ष में ४७ लाख ५३ हज़ार ९३७ ईसाई हैं।

† यह बात मैंने १९१८ में देखी थी। अब कुछ नहीं है।

है ; परन्तु हिन्दुओं की संख्या घट कर अन्य जातियों की बढ़ जाती है। आजकल प्रत्येक स्थान में देखा जाता है कि हिन्दू-विधवाएँ निकल कर अन्य जातियों के घर में बैठ जाती हैं। यदि विधवा-विवाह जारी होता तो ऐसा कभी न होता। हिन्दू लोग अपने को उत्कृष्ट रखना चाहते हैं; परन्तु उनको पता नहीं कि उत्कृष्टता सामाजिक वस्तु है, व्यक्तिगत नहीं। अर्थात् आप अकेले धर्मात्मा बन ही नहीं सकते, जब तक आपके साथी भी साथ-साथ धर्मात्मा न बनें। जो मनुष्य झूठ से बचना चाहता है उसे यत्न चाहिए कि सत्यवादी बने, नहीं तो उसे भी झूठ बोलना ही पड़ेगा। जो मनुष्य मांस से घृणा करता है ; परन्तु मांसाहारियों से -भक्षण छुड़ाने का यत्न नहीं , उसको याद रखना चाहिए कि कम से कम मांस की दुर्गन्ध ही उसकी नाक द्वारा उसके पेट में पहुँचेगी। इसी यदि व्यभिचार में फँसा हुआ है तो या का परिवार ब्रह्मचर्य-व्रत का पालन कर ही नहीं सकता।

यदि केवल हिन्दू ही हिन्दू संसार में होते तो सम्भव था कि विधवा-विवाह न करके भी इन विधवाओं को हिन्दू-जाति में रहने देते। परन्तु जब जातियाँ भी उन विधवाओं को लेने और उनसे विवाह करने को तैयार हैं, तो उनका हिन्दू रहना कैसे सम्भव हो सकता है ?

बहुत से लोग कहेंगे कि हमको जन-संख्या बढ़ाने की परवाह नहीं, हम तो गुण-वृद्धि चाहते हैं। हिन्दू-धर्म में दो आदमी ही रहें और अच्छे रहें, यह अच्छा है और सहस्रों अधर्मी रहना अच्छा

नहीं। परन्तु यह उनका स्वार्थ है, जो धर्म के मूल तत्व से सर्वथा विरुद्ध है। दो आदमी भी तभी धर्मात्मा रह सकते हैं, जब उनको धर्म पर स्थित रखने के लिए अनेक पुरुष उ ॅ त हों। सहस्रों के अधर्मी रहते हुए दो का भी धर्मात्मा रहना है। यदि आपके नियम इस के हैं कि आपके मित्र मित्रता छोड़ कर शत्रु बन रहे हैं, तो ऐसे नियमों से अनियमित होना ही भला! जिन लोगों ने विधवा-पुनर्विवाह इस समय कराए हैं, वह उनको वैदिक धर्म के अनुयायी रखने में कृतकार्य हुए हैं। . .ी सन्तान पूर्व की भाँति ही राम और कृष्ण की भक्त है और वेद-

पर श्रद्धा रखती है। परन्तु जब पुनर्विवाह के शत्रुओं के विधवाएँ ईसाई या मुसलमान हो गईं तो उनकी स सदा के लिए वेद-विमुख हो गई और राम, कृष्ण के स्थान में ईसा, अली आदि को अपने पूर्वज मानने लगेगी। इस प्रकार विधवा-विवाह के विरोधी वस्तुतः वैदिक धर्म के मित्र नहीं, किन्तु शत्रु ठहरते हैं। हम प्रमाण देकर बता चुके हैं कि वैदिक धर्म अक्षत-योनि विधवा के पुनर्विवाह को विधियुक्त बताता है। परन्तु यदि ऐसा न होता तो भी की दशा को देख कर विधवा-विवाह की आज्ञा देना ही उचित था, क्योंकि आजकल वैदिक धर्म के आदर्श तक ले जाने के लिए लोगों को कई ऐसी अवस्थाओं से गुज़रना है, जो यदि निरन्तर धर्म नहीं तो धर्म की ओर ले जाने वाली ज़रूर हैं; और जिन पर न गुज़रने से हम वैदिक आदर्श तक पहुँच ही नहीं सकते।

इस समय विधवा-विवाह का विरोध करने से कई गौओं की

हत्या का पाप लगता है। वह इस प्रकार। सभी जानते हैं कि यद्यपि चींटी मारना पाप है, किन्तु बकरी के मारने में सैकड़ों चींटियों के मारने के बराबर पाप लगता है और गौ के मारने में कई बकरियों के बराबर। इसी प्रकार मनुष्य के मारने में कई गौओं के बराबर पाप होता है। विधवा-विवाह के विरोधी भ्रूण-हत्या की वृद्धि के एक मुख्य कारण हैं; अतएव गो-हत्या के पाप से वह मुक्त नहीं हो सकते। स्मृति भी कहती है कि भ्रूण-हत्या और ब्रह्म हत्या बराबर है। अतः ब्रह्म-हत्या के पाप से बचना भी विधवा-विवाह विरोधियों के लिए दुस्तर है। इसके अतिरिक्त विधवा-विवाह के न होने से वेश्याओं की वृद्धि हो रही है; और यह एक प्रसिद्ध बात है कि वेश्याओं की आय का एक अंश गौओं के वध की भेंट होता है। इस प्रकार विधवा-विवाह करने से गो-हत्या में भी बहुत-कुछ कमी हो सकती है।



# बारहवाँ अध्याय

## विध मों । चिट्ठा



त १८ फ़रवरी सन् १९२३ के सहयोगी उर्दू 'प्रताप' ( लाहौर ) का कहना है :—

मौज़ा बागड़ियाँ, ज़िला लुधियाना की एक विधवा को अपने सम्बन्धी के साथ अनुचित सम्बन्ध होने के कारण गर्भ रह गया और बच्चा उत्पन्न हुआ। बच्चा पैदा होने की कोई रिपोर्ट दाख़िल नहीं की गई। गाँव के पास एक स्थान पर नवजात बच्चा फेंक दिया गया; जिसकी लाश कुत्ते नोच-नोच कर खा रहे थे। पुलिस में ख़बर पहुँचने पर भारतीय दण्ड-विधान की ३१८ वीं धारा के अनुसार उस विधवा का चालान किया गया......।

❧

## पुत्र की घातक माता

बम्बई प्रान्त में २५ अगस्त १९१७ ई० को बाई नाम की एक विधवा के एक लड़का उत्पन्न हुआ। उसके मित्र ीराम और उसकी स्त्री वहीं उपस्थित थे। लड़का जीवित उत्पन्न हुआ था। कुछ देर के बाद । चिल्लाने लगा। गङ्गाबाई ने अपना पैर उसके गले पर पटक कर उसे मार डाला और लड़के को एक कपड़े

में लपेट कर अपने यार को दे दिया। वह उसे कहीं छिपा आया।
े दिन लड़के की लाश मिली और काशीराम पकड़ा गया।

## बच्चे को फाँसी

३ कार्तिक १९७४ विक्रमी के "आर्य गज़ट" लाहौर में एक सज्जन लिखते हैं :—

हमारे यहाँ एक वैश्य अग्रवाल की १४ वर्ष की लड़की विधवा हो गई और कुछ दिनों पश्चात् एक जुलाहे नौकर से फँस गई। जब गर्भ रहने का हाल जेठ और ससुर को मालूम हुआ तो मैके भेज दी गई। जब माँ-बाप को पता मिला तो उसे लुधियाना अस्पताल में भेजा गया। परन्तु गर्भ के कारण ा-पिता उसके साथ न गए। किन्तु दो और पुरुषों को साथ कर दिया गया कि या तो गर्भ गिरा आवें या उस लड़की को खो आवें। वह लड़की पहिले मिस जोन के पास गई, फिर हरिद्वार चली गई। वहाँ उसके बच्चा उत्पन्न हुआ जो उसी समय फाँसी लगा कर गङ्गा जी में डुबो दिया गया। लड़की घर वापस आ गई; परन्तु अब माता-पिता की यह कोशिश थी कि उसको किसी प्रकार मार दिया जावे। इस भय से लड़की किसी का पकाया भोजन न करती, रात रोती और लड़की की माँ उसको बहुत तङ्ग किया करती थी। इस वर्ष कई स्त्रियों ने गुरुकुल काङ्गड़ी जाने का विचार किया जिनमें वह भी एक थी। मुझे ज्ञात न था इसलिए ले आया। गुरुकुल में हरिद्वार आकर वह लड़की गुम हो गई। थोड़े दिनों पश्चात् ससुराल से पता चला कि हरिद्वार से रेल में सवार होकर लड़की जुलाहे नौकर के

घर पहुँची और पुलिस ने गिरफ़्तार करके उसे जेठ के सुपुर्द किया। इस समय न ससुराल वाले उसे रखते हैं, न मैके वाले ; उ बुरा हाल है।



## बच्चा फेंक दिया गया

तीर्थराज प्रयाग में अगस्त १९१९ में एक अभियोग था, जिसका वृत्तान्त यह है :—

एक विधवा गोमती और उसके ससुर केदारनाथ पर एक मुक़दमा था, जिसमें उन पर दोष लगाया गया था कि उन दोनों में अनुचित सम्बन्ध था। उससे जो बच्चा उत्पन्न हुआ उसको एक वृक्ष के नीचे फेंक दिया गया, जिसे एक मातादीन नामक पुरुष ने देखा और पुलिस में पहुँचा दिया। आठ दिन पीछे वह मर गया। केदारनाथ कहता है कि गोमती का एक ब्राह्मण से सम्बन्ध था, यह उसी का लड़का है।



## प्रयाग का दूसरा मा ा

लगभग दो वर्ष हुए इलाहाबाद के अहियापुर मोहल्ले की एक गली में, जहाँ कूड़ा फेंका था, एक नवजात बालक की पाई गई थी। बच्चे में उस समय कुछ-कुछ जान बाक़ी थी। बालक लम्बे क़द का बहुत सुन्दर और प्यारा था। वह रस्सियों से इस बुरी तरह जकड़ कर बाँधा गया था कि उसके मुँह से ख़ून जा रहा था। अहियापुर-निवासी घर-घर इस घटना से परिचित हैं......।



## लोहार के घर में ब्राह्मणी

सोनीपत के निकट एक गाँव ब्राह्मणों की गद्दी है, वहाँ सन् १९१७ ई० में एक विधवा ब्राह्मणी लोहार के घर में बैठ गई। उसका पिता पुनर्विवाह करने को राज़ी था, परन्तु उसके भाई-बान्धवों ने उसका विरोध किया। अब वह और लोहार कालका में हैं।



## हृषिकेश में बाल-हत्या

एक विधवा ब्राह्मणी की सास ने ी सम्पत्ति एक हृषिकेश के महन्त के सुपुर्द कर दी कि वह विधवा उसके संरक्षण में रह कर भगवान का स्मरण करे। सास के मरने पर वह हृषिकेश में रहने लगी। परन्तु वहाँ उसे गर्भ रह गया। गर्भपात का बहुत यत्न किया गया, पर बच्चा उत्पन्न ही हुआ; जिसे बड़ी भयानक रीति से मारा गया। उस विधवा की भी बड़ी हृदय-भेदक दुर्गति हुई। हा दैव !!



## ससुराल की दुकान के सामने वेश्या

लुधियाना के एक प्रसिद्ध वंश की कन्या ज़िला जालन्धर में विवाही थी। थोड़े दिनों में उसका आचार बिगड़ने लगा। ससुराल वालों से पुनर्विवाह के लिए कहा गया, परन्तु उन्होंने कहा हमारी नाक कट जावेगी। उसका आचार और भी बिगड़ने लगा, तब लोगों ने किसी के साथ उसका पुनर्विवाह कर दिया। इस

पर उसके ससुराल वाले बड़े क्रुद्ध हुए कि हमारे घर की विधवा दूसरे घर में बैठी है। बिरादरी को उसकाया और उस लड़की को बड़ा तङ्ग किया गया। अन्त में उसके दूसरे पति ने उसके ससुराल वालों के कहने से उसे निकाल दिया। अब वह ससुराल वालों की दूकान के सामने ही वेश्या बन कर बैठी है। शायद अब तो उनकी नाक बच गई होगी।



## मुसलमान के साथ निकाह

आर्य-समाज-मन्दिर लाहौर में एक विधवा अपनी लड़की के आई और शुद्ध होने की प्रार्थना की। इसका वृत्तान्त उसी के मुख से यह है :—

मैं एक हिन्दू थानेदार की स्त्री हूँ, जिसकी दो स्त्रियाँ थी। थानेदार बूढ़ा था और मेरा विवाह इसके बुढ़ापे में हुआ था। थानेदार की मृत्यु पर मेरी सौत की सन्तान ने अभियोग किया ; क्योंकि थानेदार अपनी सब जायदाद मुझे दे गया था। मेरा कोई तरफ़दार न था। मैं पूर्ण युवा थी। मैंने स्वयं ही मुक़द्दमे की पैरवी की। दो वर्ष तक मेरी दुर्गति रही और मैं मुक़दमा भी हार गई। तब एक मुसलमान मिला जिसके साथ मुसलमान बन कर निकाह कर लिया। इससे पहले एक लड़की मेरे पैदा हो चुकी थी। अब मुसलमान से भी न बनी। मुझे अपनी पुरानी दशा पर पश्चात्ताप है और शुद्ध होना चाहती हूँ।

## एक ज़मींदार क़त्ल

बाबू प्राण त्रि ठो वङ्गाल के एक ज़मींदार अपने पड़ोस की एक २० वर्ष की विधवा से सम्बन्ध रखते थे। एक दिन विधवा को घर में न पाकर उसके भाई और चचा त्रिरुठो के घर में पहुँच गए और उसको वहीं मार डाला; मुक़द्दमा भी चलाया।

## १८ वर्ष के लिए लापानी

ज़िला बिजनौर के एक रईस ने मरते समय युवती छोड़ी, जिसका शीघ्र ही एक ज़मींदार से अनुचित सम्बन्ध हो गया। यह बात उसके भान्जे को बुरी लगी और उसने ज़मींदार को बन्दूक़ से मार दिया। कहते हैं कि भान्जे का भी दोष था। अब वह १८ वर्ष की सज़ा भोग रहा है। उस स्त्री का अब भी यही हाल है।

## ग ती को विष

राजपूताने की एक रि त में ओसवाल जाति के एक पुरुष की विधवा चाची किसी गर्भवती हो गई। लाला जी ने विष देकर अपनी चाची और गर्भस्थ बच्चे दोनों को समाप्त कर दिया। यह वह हैं जो चींटी को मारना भी पाप समझते हैं।

## भ्रूण-हत्या की पु ावृत्ति

ज़िला मुरादाबाद की एक विधवा को गर्भ रह , जो उसके पिता ने बड़े यत्न से गिरवाया। जब वह लड़की ससुराल

पहुँची तो ँ देवर से गर्भ रहा, वह भी गिराया गया। इस समय बिरादरी जानती है कि उसका देवर से गुप्त सम्बन्ध है।



## पिता और वि वा-पुत्री

सेण्ट्रल इण्डिया की एक रियासत में एक बाल-विधवा महाजनी का उसके पिता से..........................पुलिस में रिपोर्ट हुई। हा दैव !!



"देवदर्शन" में भी स्त्रियों के छपे हैं, वह इस प्रकार हैं:—

'विश्वबन्धु के मकान के पास ही एक कुलीन महाशय का घर था। उनके यहाँ एक परम रूपवती विधवा थी। उनके यहाँ परदे का बड़ा नियम था, तो भी विश्वबन्धु उनके यहाँ बेरोक-टोक जाया करते थे। कुछ दिनों के बाद न जाने क्यों ब्राह्मण महाशय ने छोड़ देने का निश्चय किया। तब विश्वबन्धु ने ी माँ से कह-सुन कर उस मकान को ख़रीद लिया।

म य सपरिवार अपने देश (क़नौज) चले गए; और उस म की मरम्मत शुरू हुई। एक क़ोठरी जिसे पण्डिताइन "ठाकुर जी की कोठरी" कहा करती थीं और जो में केवल कुल-देव की पूजा के खोली जाती थी, (बड़ी सड़ी नम और बदबूदार थी) उसे पक्की करा देना निश्चय कि । जब मिट्टी को मज़दूर खोदने , सुना है कि उसमें से एक ही उम्र के

कई बच्चों के पञ्जर निकले । एक तो हाल ही का दफ़नाया हुआ जान पड़ता था ।

लेखक का फिर कहना है :—

सिविल सर्जन साहब जेल और अस्पताल आदि से लौट कर लगभग एक बजे बँगले पर आए । मेज़ पर तार मिला, जिसका आशय यह था—"रोगी सख़्त बीमार है, जल्दी आने की कृपा कीजिए ; देवदत्त ।" साहब बड़े दयालु थे । उसी समय घोड़े पर सवार हो गए । उन्होंने देवदत्त के घर जाकर पूछा कि रोगी कहाँ है ? देवदत्त हाँफते-हाँफते आए और बोले हुज़ूर बड़ी ग़लती हुई ; माफ़ कीजिए । साहब ने डपट कर पूछा कि रोगी कहाँ है ? देवदत्त गिड़गिड़ाते हुए साहब के हाथ में फ़ीस रख कर पैरों पर लोट गए और गर्भपात की दवा पूछने लगे । साहब लाल हो गए, ज़मीन पर ज़ोर से पैर पटक कर छिः कह कर लौट गए । बँगले पर पहुँच कर उन्होंने इस बात की सूचना पुलिस-कप्तान के पास भेज दी ।

उसी दिन रात को देवदत्त की चचेरी बहिन अकस्मात मर गई और रातोंरात चिता पर भस्म कर दी गई । वह विधवा थी । कई दिनों के बाद देवदत्त की तलबी कोतवाली में हुई । सुना जाता है कि वहाँ के देवता ने अपनी पूजा पाई और रिपोर्ट में लिख दिया कि देवदत्त एक प्रतिष्ठित रईस हैं । उस दिन उनकी बहिन को हैज़ा हो गया था, इसीलिए साहब को बुलवाया था । वे गर्भपात नहीं, बल्कि बन्धेज की दवा पूछना चाहते थे और यह क़ानूनन कोई जुर्म नहीं है ।

इसके अतिरिक्त नीचे ऐसी विधवाओं के बयान तथा पत्र दिए जा रहे हैं जिनके माता-पिता तथा ससुराल वालों ने उन्हें तीर्थ-स्थानों में छोड़ दिया है :—

(१) रामकली, विन्ध्याचल—मैं क्षत्राणी हूँ। मेरे भाई दर्शन कराने के बहाने से मुझे छोड़ गए। उनके इस तरह त्याग का कारण मैं समझ गई। इसलिए मैंने कभी पत्र नहीं भेजा और न लौटने की चेष्टा की। अब भीख माँग कर      ी गुज़र करती हूँ, मैं सर्वथा असहाय हूँ और कोई ज़रिया पेट पालने का नहीं है। उमर २०-२२ वर्ष की है। यहाँ मुझ-सी अभागिनी ८-९ स्त्रियाँ और हैं।      चरित्र ठीक नहीं है।

(२) लक्ष्मी, वृन्दावन—मैं ब्राह्मणी हूँ। मेरी सास आदि कई स्त्रियाँ मुझे यहाँ छोड़ कर चल दीं। पत्र भेजने पर उत्तर मिला कि      ा कर्त्तव्य स्मरण करो। यहाँ लौट कर क्या मुँह दिखाओगी। वहाँ जमुना में डूब मरो। मेरी माँ नहीं है। पिता ने मेरे पत्र का कभी उत्तर नहीं दिया।

(३) श्यामा, हरिद्वार—मेरे पिता मुझे यहाँ छोड़ गए हैं..........!

(४) राजदुलारी, गया—मेरे ससुराल के लोग बड़े धनी हैं। यहाँ मुझे पुरोहित जी छोड़ गए हैं। कुछ दिनों तक पाँच

रुपया मासिक आता रहा। पर अब कोई ख़बर नहीं लेता। पत्रोत्तर भी नहीं ।

✻

( ५ ) नलिनी और सरोजनी, काशी—हम दोनों अभागिनें बङ्गाल की रहने वाली हैं। हम दोनों का एक ही घर में विवाह हुआ था। नलिनी विधवा हो गई। मेरे पति मुझे एक लड़की होने पर वैराग लेकर चल दिए। मेरे ससुर जो १०) मासिक पेन्शन पाते थे, काशी-वास करने यहाँ आए और हम दोनों को साथ लेते आए। तीन महीने बाद वह मर गए। एक परिचित बङ्गाली महाशय सहायता देने के बहाने से मिले और एक दिन हम दोनों का ज़ेवर चुरा ले गए। फिर इसी से लगी हुई पुलिस की एक घटना से बलपूर्वक हम अनाथों का सर्वनाश किया गया और इस दीन-हीन दशा को पहुँचाई गई। एक सौ बीस रुपया क़र्ज़ हो गया है। इस पुत्री के सयाने होने पर इसी को वेच कर वेश्या बना कर क़र्ज़ अदा करूँगी।

✻

मुसम्मात मायादेवी, ब्राह्मणी, मौज़ा अशरफ़पुर, थाना जलालपुर अथवा बसरवारी, ज़िला फ़ैज़ाबाद—

मेरा विवाह बहुत बचपन में मेरे माता-पिता ने अपना धर्म कर कर दिया। दो वर्ष पश्चात् मेरा पति मर गया। मैं विधवा हो गई। विधवा होने की वजह से ससुराल और मायके में, दोनों ओर मेरा निरादर होता था। खाने-पीने को ठीक न मिलता था। कपड़े तक अच्छे नहीं पहन सकती थी। शादी-विवाह

में विधवाओं का शरीक होना पाप था। मैं हो गई। घर वालों ने मेरा कोई इन्तज़ाम नहीं किया। सरदारसिंह हि , जो मौज़ा भल्लू, ज़िला गु का रहने है, कपड़ा बेचने को करता था। वह मुझे लालच देकर भगा । १० वर्ष तक उसके घर में रही। वहीं पर मेरे एक लड़की पैदा हुई। अब मैं कुछ बीमार हुई, काम करने के क़ाबिल न रही तब उसने एक दिन मेरे पेट में एक ज़ोर के मारी; मैं ज़मीन पर गिर पड़ी। मेरे पाख़ाने और पेशाब की जगह से ख़ून गिरने लगा। उसने मेरा ज़ेवर और पैसा छीन कर निकाल दिया। अब बीमार होकर धर्म- में पड़ी हूँ। मेरी लड़की घरों से रोटी माँग लाती है; तब खाती हूँ। अब वह एक मोहनी नाम की पी बारा-बङ्की के ज़िले से भगा और २००) रु० में स्यालकोट बेच आया है। से सैकड़ों औरतें पञ्जाब में भगा लाई जाती हैं और बेची जाती हैं। प्रायः कपड़े बेचने वाले पूरब से औरतें भगा लाते हैं। बहुत सी हिन्दुओं की औरतें मुसलमानों के फ़रोख़्त की गई हैं। बहुत सी हिन्दुओं की औरतें ईसाइन भी हो गईं। यह केवल बाल-विवाह का है। अब मेरी बहुत बुरी दशा है।

निशानी अँगूठा—मायादेवी

✱

मुसम्मी रामलाल बेटा मायादेवी—मेरी १२ वर्ष की है। मेरा पहला बाप हाकिमसिंह सन्तपुर, ज़िला गुजरात का था। फिर मेरी माँ मायादेवी सरदारसिंह, ग्राम भल्लू, ज़िला गुज-रात वाले के घर आई। अब उसने मुझे और मेरी माँ को निकाल

दिया। वह सख़्त बीमार है। यहाँ से ` बेचने वाले पूर्व में जाते हैं और औरतों को निकाल लाते हैं। मुसलमानों के हाथ बेच डालते हैं। ब्राह्मण-क्षत्रियों की सैकड़ों औरतें मुसलमान हो गई हैं।

निशानी अँगूठा—रामलाल, झेलम



कपड़े के व्यापार करने वाले जो पञ्जाबी स्त्रियों को भगा लाते हैं और पञ्जाब में उन्हें बेच देते हैं, उनका वृत्तान्त कुछ लिख चुका हूँ, किन्तु वह लेख पूरा नहीं हुआ। मैंने पता मँगाया है कि सैकड़ों की संख्या में विधवा स्त्रियाँ संयुक्त-प्रान्त से भगाई गई और पञ्जाब में बेची गई हैं। पञ्जाब के कपड़े के व्यापारी देहली और कानपुर से सड़े-गले कपड़े ख़रीद कर संयुक्त-प्रान्त में उधार देकर . पर अच्छा मुनाफ़ा करते हैं; और फिर अपने दलालों द्वारा विधवा-स्त्रियों को अपने साथ भगा लाते हैं और वे पञ्जाब में बेची जाती हैं। नीचे मैं उन कुछ स्त्रियों की फ़ेहरिस्त देता हूँ जो संयुक्त-प्रान्त से भगा लाई गई हैं—

(१) मुसम्मात मायादेवी, ब्राह्मणी, मौज़ा अशरफ़पुर, (फ़ैज़ाबाद)।

(२) रामदेवी, ब्राह्मणी, शहर बरेली; इसे ससियाँ भगा और कुञ्जाह ज़िला गुजरात में रहता है।

(३)...........मौज़ा गुजग्राम का जबलपुर से तीन औरतें भगा लाया। एक को ४००) रुपए में बेचा, दूसरी को रावलपिण्डी में २५०) में बेचा, तीसरी को एक गूजर के हाथ बेचा।

(४)........मौज़ा कुञ्जाह ज़िला गु का—सुन्दरिया

ब्राह्मणी को प्रयाग से भगा । २००) रुपए में मुसल-मानों के बेचा, जो मौज़ा सिरगोदा के रहने वाले थे।

( ५ ) मधुरी ब्राह्मणी को शहर सीतापुर से......पार्चा फ़रोश कुआह का रहने भगा लाया। ४००) रुपए में......के बेचा।

( ६ ) सीतापुर की लछमिनियाँ ब्राह्मणी को, जो बेवा हो गई थी......कुआह का पार्चा फ़रोश भगा । । एक उसे रख कर, मुसलमान के हाथ ७०) में बेच दिया।

( ७ ) रामप्यारी क्षत्राणी शहर पीलीभीत की बेवा को कु का............भगा लाया और अपने के लड़के के हाथ बेच ।

इसी के सैकड़ों बयान और एँ हमारे पास मौजूद हैं, पर स्थानाभाव के कारण उन सभों को हम यहाँ प्रकाशित करने में हैं। में हर की होने वाली ओं का केवल एक नमूना ही हमने पाठकों के ने रक्खा है।



# तेरहवाँ अध्याय

## विधवाओं की दुर्दशा

### एक प्रतिष्ठित महिला का

श्रीयुत सम्पादक महोदय 'चाँद',

वारम्वार नमस्कार !

'चाँद' द्वारा स्त्री-संसार का जो अकथनीय उपकार कर रहे हैं, इसके लिए हमारी बहिनों को ही नहीं, बल्कि उनकी सन्तानों को आजीवन आपका ऋणी रहना होगा। ख़ासकर विधवाओं की दीन दशा पर जो प्रकाश आप समय-समय पर फेंकते आए हैं, यह बात संसार से आज छिपी नहीं है। "समाज-दर्शन" द्वारा भी आपने विधवाओं की दशा का वास्तविक चित्र जनता के सामने रक्खा है। मैं एक अभागिनी विधवा अपनी समस्त विधवा-बहिनों की ओर से आपको हार्दिक धन्यवाद देती हूँ। जिस समय आपके प्रभावशाली लेख अन्य मासिक पत्रिकाओं में छपा करते थे ; मैंने उन सभों को भी बड़े ध्यान से पढ़ा है और उनका सदैव प्रचार करती रही हूँ। अभी मैंने कलकत्ते के "भारत-मित्र" में इस बात की सूचना पढ़ी है कि 'चाँद' का अगला अङ्क 'विधवाङ्क' के रूप में निकल रहा है। सर्वशक्तिमान् परमात्मा आपको इसमें ता

प्रदान करें ; और जनता को इतनी बुद्धि दें कि वह हम अभागी विधवाओं की ओर शीघ्र दे। हमारी दशा बड़ी ही -जनक है, और देश की उन्नति में इसके द्वारा भारी बाधा पड़ रही है।

मैं भी एक अच्छे घराने की लड़की और उससे भी अच्छे क्षत्री घराने की बहू हूँ। मेरे पिता कट्टर सनातनधर्मी और भारत-धर्म- के सदस्य भी हैं। पर चूँकि मैं विवाह के केवल २१ दिन विधवा हो गई और तब से उनके गले पड़ी हूँ ; इसलिए उन्हें मेरी दशा पर दया आई और उन्होंने मेरा पुनर्विवाह निश्चय किया।

जिस समय मेरा विवाह हुआ, उस समय मेरे पति को पहिले से ही ी की बीमारी थी। जो शायद शादी-विवाह में कुपथ्य (बदपरहेज़ी) के कारण बढ़ गई और ठीक इक्कीसवें दिन तार आया कि वे ोक सिधार गए। उस मेरी उम्र ८ वर्ष की थी। सुना था कि वे (पति) पहले से ही बीमार रहते थे। उनकी आयु जब वि हुआ तो ३५ साल की थी और उनकी ी दो स्त्रियाँ प्रसूत-रोग से मर चुकी थीं।

इस समय मेरी १७ साल की है। मैंने.........क्लास तक अङ्गरेज़ी शिक्षा भी पाई थी। मेरी माता भी सौतेली होने के क स्वभावतः मुझ पर वह प्रेम नहीं रख सकतीं जो आज मेरी वह माता कर सकती, जिसके उदर से मैं जन्मी हूँ। उनका विरोध होते हुए भी मेरे पिता जी ने मुझसे एक दिन एकान्त में कई प्रश्न पूछे। थोड़ी देर की लज्जा को त्याग कर और सौतेली

माता के अत्याचार से रिहाई पाने की अभिलाषा से मैंने सजल नेत्रों से उनके प्रश्न का निर्भीकता से उत्तर दिया। उन बातों का केवल इतना ही है कि मैंने पुनर्विवाह करने की अनुमति दे दी। मेरे पिता उस समय बहुत फूट-फूट कर रोए और घण्टों तक रोते रहे। मेरी......अवस्था की ओर देखते ही वे एकदम अधीर हो उठे और उसी दिन उन्होंने मेरा पुनर्विवाह निश्चित कर लिया, जैसा कि मैं पहिले ही निवेदन कर चुकी हूँ।

जिस दिन से घर और बाहर वालों को इस का पता है—कि मेरा दूसरा विवाह होने वाला है—घर-घर में मेरे पिता जी की निन्दा हो रही है; और लोग उन्हें बहुत दिक़ कर रहे हैं। हमारे रिश्तेदारों ने भी हम लोगों को छोड़ देने की धमकियाँ दीं और बहुत ही नीचता का परिचय दिया।

मुझे समाज से कुछ नहीं कहना है। मैं केवल यह जानना चाहती हूँ कि किस वेद, पुरान या क़ुरान में यह आज्ञा दी गई है कि पुरुष जब चाहें पैर की जूतियों के इन्हें त्याग कर एक, दो, तीन, चार अथवा पाँच-पाँच विवाह कर लें। पर स्त्रियाँ बेचारी ऐसी स्थिति में रहते हुए भी—जिसमें आज मैं हूँ—दूसरा विवाह न कर सकें? यह स की भयङ्कर नीचता नहीं तो और क्या है?

मैं विधवा-विवाह के पक्ष में तो अवश्य हूँ, पर मेरे साथ यदि मेरी माता तथा घर का अच्छा व्यवहार होता तो मैं अपने पुनर्विवाह की कल्पना अपने दिल में भी न आने देती, और

चूँकि अब मेरे कर लेने से मेरे पिता जी पर एक भारी त्ति आ जाने की सम्भावना है, इसलिए पहिले तो मैंने आत्म-हत्या की बात सोची थी। पर नहीं—मैं ऐसा न करूँगी। मैं अपने घर का परित्याग करूँगी।

मैं आपको विश्वास दिलाती हूँ कि अब मैं अपनी विधवा बहिनों की सेवा में अपना शेष जीवन लगाऊँगी और जो मैं इस सम्बन्ध में कर सकती हूँ, करूँगी।

भारत में ऐसी कोई संस्था भी नहीं है कि जिससे मिल कर मैं कार्य कर सकूँ। आप निस्सङ्कोच मेरे इस पत्र को विधवा-अङ्क में प्रकाशित कर दें; पर मेरा नाम वग़ैरह न लिखें, ताकि हमारी अन्य विधवा बहिनें, जिनका जीवन भी मेरे जैसा ही हो रहा है, स्वयं ी सहायता करें; और शीघ्र एक भारी आन्दोलन महात्मा गाँधी जी और उनके अनुयायियों के सामने उपस्थित कर दें, और उन्हें इस बात के लिए बाध्य करें कि राजनैतिक आन्दोलन करते हुए वे अपनी विधवा बहिनों की दशा पर भी ज़रा ध्यान दें। मेरा पूर्ण रूप से विश्वास है कि जब तक स्त्रियाँ स्वयं इन बातों पर ध्यान न देंगी, उद्धार न हो सकेगा। अतएव परमात्मा के नाम पर, समाज के पर और राष्ट्रीयता के नाम पर उन्हें तुरन्त इस ओर ध्यान देना चाहिए। सम्पादक जी! अन्त में मैं फिर आपको हार्दिक धन्यवाद देती हूँ और इस बात का विश्वास दिलाती हूँ कि अन्य कार्यों के साथ ही साथ 'चाँद' जैसे अमूल्य पत्र का घर-घर प्रचार करना भी मेरा एक उद्देश्य है; क्योंकि मैं स्वयं 'चाँद' को पथ-प्रद-

